दम्भ को भेजकर बनारसको अपना सुदृढ़ गढ़ बनाया। वहाँ दम्भका पितामह अहङ्कार भी उससे आ मिला। भौतिक चार्वाकने भी मोहका समर्थन किया। श्रद्धाकी पुत्री शान्तिका क्रोध-द्वारा निग्रह कराया गया। और मिथ्यादृष्टिको उपनिषद् और श्रद्धाको पृथक् रखनेका आदेश दिया गया ( अंक २ )। शान्ति अपनी सखी करुणाके साथ आती है। उसे अपनी माता श्रद्धाके वियोगका दुःख है जिससे वह आत्मघात करनेका विचार करती है। किन्तु करुणा उसे ऐसा करनेसे रोकती है। तब वह दिगम्बर जैन धर्ममें, बौद्ध धर्ममें, सोमविधि अर्थात् कापालिक मतमें उसकी खोज करती है। ये प्रत्येक धर्म अपनी पत्नीको श्रद्धा बतलाते हैं, किन्तु शान्ति उन विकृतियोंमें अपनी सात्त्विकी माताको नहीं पाती। बौद्ध और जैनधर्म परस्पर कलह करते हैं। कापालिक आकर उन्हें पान-मत्त बना देता है, और उन्हें बतला देता है कि श्रद्धा और धर्म अब विष्णु-भक्तिके साथ महात्माओंके हृदयमें हैं। कापालिक उनके अपहरणके लिए महाभैरवी विद्याको भेजता है और शान्ति व करुणा उसकी रक्षाके लिए जाती हैं ( अंक ३ )। श्रद्धाका एक राक्षसी ( महाभैरवी ) अपहरण करना चाहती है, किन्तु विष्णु-भक्तिने उसकी रक्षा की। फिर वह विवेकके पास जाती है। विवेक अपने साथी वस्तु-विचार, क्षमा, सन्तोष आदिसे काम, क्रोध, लोभादि मोहके महाभटोंको जीतनेके सम्बन्धमें परामर्श करके अपनी सेना सहित बनारस पहुँचता है ( अंक ४ )। युद्ध हुआ। मोह और उसकी सन्तान पराजित व छिन्न-भिन्न हो गये, जिससे मन बहुत खेद-खिन्न होकर संकल्पको चिता बनानेका आदेश देता है। तब व्यासकी सरस्वतीने आकर उसका सम्बोधन किया। अब उसने अपनी उस उपेक्षिता पत्नी निवृत्ति, शम, दमादि पुत्रों, व यम-नियमादि अमात्योंके साथ रहनेका निश्चय किया ( अंक ५ )। उधर विवेक महामोह-द्वारा छोड़ी हुई मधुमती विद्या व नाना उपसर्गोंके प्रभावसे अब भी मोहग्रस्त है और अपनी पत्नी उपनिषत्‌की चिन्ता नहीं करता। किन्तु उसका मित्र तर्क उसे अपनी भूलका बोध कराता है और वह उस मोहके अनुयायियोंको मार भगाता है। शान्ति उपनिषत्‌को लाकर उसका विवेकसे मेल कराती है, उपनिषत्, यज्ञविद्या, मीमांसा, तर्क-विद्या, सांख्य आदिके साथ अपनी दुर्दशाकी कहानी भी सुनाती है और पुरुषको अपने परमात्मत्वका बोध कराती है। विष्णु-भक्तिका उपनिषत्‌को आदेश मिलता है कि वह अपने गर्भसे प्रबोधोदयको जन्म देकर विवेकको समर्पित कर दे और फिर उससे जा मिले। पुरुष और प्रबोधका मेल होता है और पुरुष-द्वारा विश्व-शान्तिकी प्रार्थनाके साथ नाटक समाप्त होता है ( अंक ६ )।

इस प्रकार यह नाटक दार्शनिक भावों और विचारोंके संघर्ष व विवेचनको मूर्तिमान् व्यक्तियोंके चरित्रकी कथाके समान दृश्यमान रूपमें उपस्थित करता है।

## मोहराज-पराजय

इस शैलीका एक जैन-नाटक मोहराजपराजय मोढ वैश्य वंशके धनदेव और रुक्मिणीके पुत्र यशःपाल-द्वारा अभयदेवके राज्य ( सन् १२२९–३२ ई० )में लिखा गया, तथा थारापद्रमें कुमारपाल-द्वारा निर्मापित कुमार बिहारमें महावीरोत्सवके समय खेला गया था। यह नाटक ५ अंकोंमें समाप्त हुआ है, और नायक कुमारपाल, उनके गुरु हेमचन्द्र तथा विदूषकको छोड़ उसके समस्त पात्र भावात्मक हैं। तीर्थंकर ऋषभ, पार्श्व और महावीरकी वन्दना रूप नान्दी तथा सूत्रधार व नटीके बीच वार्तालापके पश्चात् राजा कुमारपाल और विदूषक रंग-मंचपर उपस्थित होते हैं। ज्ञानदर्पण गुप्तचर आकर उन्हें सूचित करता है कि मोहराजने मनो-नगरपर आक्रमण कर वहाँके राजा विवेकचन्द्रको उनकी पत्नी शान्ति तथा पुत्री कृपासुन्दरी सहित वहाँसे मार भगाया है। गुप्तचरने यह भी सूचना दी कि वह सम्यक्चारित्र और नीतिकी पुत्री कीर्तिमञ्जरीसे भी मिल चुका है। कीर्तिमञ्जरीका विवाह कुमारपालसे हो चुका है, किन्तु उसकी शिकायत है कि महाराज एक जैन मुनिके प्रभावमें आकर उससे तथा उसके भ्राता प्रतापसे विमुख हो रहे हैं। इस कारण कीर्तिमञ्जरीने मोहकी सहायता माँगी है और वह कुमारपालपर आक्रमणकी तैयारी कर रहा है। गुप्तचरने कीर्तिमञ्जरीको सचेत कर दिया है कि युद्धमें मोहका ही पराजय होगा। इस बातसे कीर्तिमञ्जरीको कुछ निराशा हुई है। कुमारपालने मोहराजको परास्त करनेका निश्चय कर लिया ( अंक १ )।

विष्कम्भकमें राजमन्त्री **पुण्यकेतु** सूचित करते हैं कि हेमचन्द्र मुनिके तपोवनमें **विवेकचन्द्र** आया है और वह राजा कुमारपालसे भी मिल चुका है। राजा उसकी कन्या **कृपासुन्दरी**की ओर आकर्षित भी हुए हैं। अंकके प्रारम्भमें कुमारपाल और विदूषक कृपासुन्दरी और उसकी सखी **सोमता**की ताक-झाँकमें लगे दिखलायी देते हैं। अन्ततः वे उनसे वार्तालाप भी करते हैं। महादेवी **राज्यश्री** अपनी सखी रौद्रताके साथ प्रकट होती और अपना रोष प्रकट करती है। राजा उनसे क्षमा-याचना करता है ( अंक २ )।

राज्यश्री रानी देवीके मन्दिरमें जाकर प्रार्थना करती है कि कृपासुन्दरीका वह सौन्दर्य नष्ट हो जाये जिससे उसका पति उससे प्रेम करना छोड़ दे। किन्तु मन्त्री पुण्यकेतुने गुप्तरीतिसे अपना एक अनुचर देवीकी मूर्तिके पीछे छिपा रखा था। उसने रानोपर देवीकी यह इच्छा प्रकट कर दी कि कृपासुन्दरीसे विवाह हो जानेपर ही कुमारपाल मोहराजको जीत सकेगा, अतएव न केवल उसे इसमें कोई बाधा नहीं डालना चाहिए, किन्तु स्वयं विवेकचन्द्रसे अपनी कन्या कुमारपालको विवाह देनेकी प्रार्थना करनी चाहिए। इस दैववाणीके आगे रानीने अपना मस्तक झुका दिया। विवेकचन्द्र अपनी कन्या राजाको देनेके लिए इस शर्तपर तैयार हुए कि राजा सप्तव्यसनोंको अपने राज्यसे निकाल दे तथा पुत्रहीन मरनेवालोंकी सम्पत्तिको जब्त कर लेनेकी चालू प्रथाको छोड़ दे। रानी स्वयं यह अनुबन्ध स्वीकार कर लेती है, राजा भी मान लेते हैं ( अंक ३ )।

सप्तव्यसनोंके निष्कासनका कार्य सम्पन्न होता है। नगरका भाग्य व देशका भाग्य परस्पर मिलते हैं। नगर-भाग्य देश-भाग्यको जैनधर्मके सिद्धान्त स्वीकार करनेके लिए तैयार कर लेता है। कृपासुन्दरी आती है। वह आखेट व मत्स्यछेदनके कोलाहलसे खिन्न है। किन्तु राजपुरुष आकर उसका सम्बोधन करता तथा व्यसनोंके निष्कासन कार्यमें प्रवृत्त होता है। द्यूतक्रीड़ा, मांसभक्षण, सुरापान, चोरी; व्यभिचार आदि निकाले जाने लगे, यद्यपि पूर्व राजाओंके कालसे उन्हें वहाँ रहनेका अधिकार प्राप्त था और उनसे राज्यको आय भी अच्छी थी। वेश्यावृत्तिको छूट दी गयी कि वह चाहे तो चुपचाप कहीं रह सकती है ( अंक ४ )।

कुमारपाल हेमचन्द्राचार्य-द्वारा दिये गये योगशास्त्र शस्त्रको धारण कर तथा वीतराग स्तुति मन्त्ररूप अदृष्ट होनेकी विद्या प्राप्तकर मोहराजके गढ़ों व दुर्गोंका निरीक्षण करने लगे। तत्पश्चात् प्रकट होकर उन्होंने मोहराजको युद्धमें पराजित कर डाला। इन्होंने विवेकचन्द्रको पुनः **मनोनगर**का राज्य दे दिया। नाटक कुमारपालके भरत-वाक्यके साथ समाप्त होता है जिसमें जिनभगवान् व हेमचन्द्राचार्यकी स्तुतिके साथ कृपा और विवेकके निकट संयोगकी इच्छा तथा अपनी चन्द्रवत् धवल कीर्तिके प्रकाशसे मोहके अन्धकारके विनाशकी आशा प्रकट की गयी है।

आगे यह रूपकशैली खूब अपनायी गयी और नाना सम्प्रदायोंने अपनी-अपनी दृष्टियोंसे भाव-पात्रोंका संघर्ष और उनका अवसान और उत्थान प्रदर्शित किया। १४वीं शतीमें वेंकटनाथने **संकल्पसूर्योदय** नाटक लिखा जो बहुत रूखा और कर्कश है। और उससे भी अधिक बोझड़ है कविकर्णपूर कृत **चैतन्यचन्द्रोदय** जिसमें महाप्रभु चैतन्यकी सफलताका प्रदर्शन किया गया है, किन्तु पाठकके हृदयपर उनके अध्यात्मका कोई प्रभाव नहीं पड़ता। इसी प्रकार १७वीं शतीमें **विद्यापरिणयन** तथा १८वीं शतीमें **जीवानन्दन** नाटक शैव-धर्मकी दृष्टिसे लिखे गये ( कीथ : संस्कृत ड्रामा, पृ. २५३ आदि )।

## ज्ञानसूर्योदय

इस संस्कृत नाटकके समस्त पात्र भावात्मक हैं। प्रस्तावनामें सूत्रधार-द्वारा प्रकट किया गया है कि यह नाटक मूलसंघीय त्रैविद्यचक्रवर्ती प्रभाचन्द्र सूरिके शिष्य वादिचन्द्रसूरि कृत है और वह उनके शिष्य ब्रह्मकमलसागर और ब्रह्मकीर्तिसागरकी प्रेरणासे खेला गया था। सूत्रधार और नटीके बीच वार्तालापमें कहा गया है कि लोक स्वभावतः उपशान्त हैं। किसी कर्मके प्रभावसे वे भ्रान्त होते और पुनः शान्ति प्राप्त करनेका प्रयत्न करते हैं। राम, जम्बूस्वामि, सुदर्शन, धन्यकुमार आदि इसके उदाहरण हैं। चैतन्य स्वभावी अनादि-अनन्त आत्माकी सुमति और कुमति नामक दो पत्नियोंसे पृथक्-पृथक् दो कुल उत्पन्न हुए। सुमतिके

पुत्र थे विवेक, प्रबोध, सन्तोष और शील। इसी प्रकार कुमतिने मोह, मार, कोप, मान और लोभको जन्म दिया। कुमतिकी प्रेरणासे आत्माने अपना राज्य उसीके मोह और काम इन दो पुत्रोंको दे डाला, जिस प्रकार अपनी स्त्रीकी प्रेरणासे राजा दशरथने रामको वनवास और भरतको राज्य दिया। सूत्रधार और नटीके इस वार्तालापको सुनकर विवेक रंग-मंचपर आता है और सूत्रधारको ललकारकर कहता है कि मेरे रहते कहाँकी कुमति और कहाँका मोह? जबतक मेरे सहचारी क्षमा, ध्यान, भक्ति, दया, इन्द्रियजय आदि अपने-अपने कर्तव्यमें आरूढ़ हैं, तबतक मोहको कदापि राज्य नहीं मिल सकता। विवेककी पत्नी मतिने कहा कि सुना है मोहराजाने कलिको प्रधानके पदपर आरूढ किया है और वह तुम्हारा अहित करेगा। विवेकने कहा यह शंका मिथ्या है क्योंकि जबतक हमारे पक्षमें यम-नियमादि आठ योग विद्यमान हैं तबतक कलि हमारा क्या कर सकता है? यहाँ इन आठ योगोंका जैन मान्यतानुसार विस्तारसे वर्णन है जो ज्ञानार्णवके वर्णनसे मिलता है। इसपर मतिने कहा, आर्यपुत्र, यह सब सत्य है, तथापि अशील आदिकी सहायतासे मोह बड़ा प्रबल है। विवेकने उत्तर दिया कि मेरे सहायक शील, क्षमा, सन्तोषके आगे काम, क्रोध, लोभ व दम्भ नामक मोहके महान् योद्धा कदापि नहीं टिक सकते। कुमतिसे प्रभावित पुरुष यह भी नहीं जानता कि मोह उसे नरकोंमें लिये जाता है। यहाँ सातों नरकोंका विस्तारसे वर्णन है। मतिके पूछनेपर कि पुत्र ही पिताको दुःखमें क्यों घसीटता है, विवेकने उत्तर दिया कि यह कुपुत्रका स्वभाव है, जैसे कंसने अपने पिताको स्वयं बन्धनमें डाला था। यह सुनकर कामने विवेकको ललकारकर कहा कि हम पिताको व लोकको दुःख नहीं सुख प्रदान करते हैं। और जो हमारे दिये सुखको त्याग देता है वह सरोवरको छोड़ मरीचिकाकी ओर दौड़ता है। कामको आया देख विवेक और मति प्रस्थान कर जाते हैं, तथा काम और रतिके बीच वार्तालाप होता है। काम अपने माहात्म्य का वर्णन करता हुआ बतलाता है कि उसने कैसे ब्रह्माको अपनी ही पुत्री, पराशरको मत्स्यी, तथा व्यासको अपनी वधूटीके प्रति चलायमान-चित्त किया। रतिके यम-नियमादिके बलका उल्लेख करनेपर काम अपने सप्त-व्यसनोंका सामर्थ्य प्रकट करता है। काम उसे यह भी बतलाता है कि यद्यपि पुरुष राजाके प्रबोधादि ज्येष्ठ पुत्र उसके राज्यके भागी हैं, तथापि पृथ्वी तो वीरभोग्या है और इसके लिए मोहको हर, हरि, हिरण्यगर्भको भी प्रसन्न करनेवाली मायाका साहाय्य प्राप्त है। फिर मोह मायासे अपनी कार्यसिद्धिके लिए प्रार्थना करता है जिसे वह स्वीकार करती है। विलास आकर मोहको बतलाता है कि मायाने हरि, हर और ब्रह्माको वशीभूत करके आपके सहायक बना लिया है। विलासके जानेके पश्चात् अहंकारने आकर मोहके सम्मुख अपना सामर्थ्य प्रकट किया और उसे आश्वासन दिया और सबको वाराणसी चलनेका प्रस्ताव किया (अंक १)।

प्रबोध राजाको सम्बोधित कर उपदेश नामक गुप्तचर खबर देता है कि हरि, हर आदि देव मोहके सहायक हो गये हैं। सम्यक्त्व आकर उन्हें चिन्तामें न पड़कर दयाको बुलवानेकी सलाह देता है। सत्यवती दूती क्षमाकी पुत्री दयाको बुला लाती है। उसने बतलाया कि मैंने अयोध्या जाकर अर्हन्तको कहा कि राजाने मुझ (दया)को तथा शील, विवेक और सन्तोषको अपना बनाकर मुक्तिनगरका अंगीकार किया है, किन्तु मोह अब हरि, हरादिका बल पाकर प्रबोधके समस्त परिवारका उन्मूलन और जगत्को अपने वशीभूत करना चाहता है। अतएव अब आप जैसा उचित समझें करें। इसपर अर्हन्तने कहा कि मैं प्रबोधादिके उपकारको भूला नहीं हूँ। अतएव अपनी रक्षाके निमित्त उन्हें अविलम्ब यहाँ मेरे पास आ जाना चाहिए। यह सुनकर प्रबोधराज ससैन्य अयोध्याको प्रस्थान कर गये।

अब कलिने प्रवेश किया जिसके प्रभावसे धर्म प्रव्रजित हो गया, तप चलायमान हुआ, सत्य दूर हट गया, पृथ्वी मन्दफल हो गयी, नृप कपटी, ब्राह्मण शस्त्रधारी, लोक स्त्रीरत, स्त्रियाँ चपल, तपस्वी लोलुप, साधु दुखी और दुर्जन प्रभावशाली हो गये। तथापि प्रबोधादिके अर्हन्तका पक्ष ग्रहण कर लेनेसे उसका हृदय काँप उठा। अहंकारने उसे धैर्य दिया। दम्भके पूछनेपर कलिने बतलाया कि उनके शत्रुका अर्हन्तसे मेल दयाके द्वारा हुआ और वही उस पक्षमें बलवती है। अतः क्रोधकी भार्या हिंसाके द्वारा उसका अपहरण कराना उचित है। इसीसे शत्रुपक्षका बल टूट जायेगा। उसकी माता क्षमा दुखी हो जायेगी जिससे उसकी लघुपुत्री शान्ति भी ठण्डी पड़ जायेगी। इस प्रकार शत्रुपर विजय पाना सुलभ होगा। यह सुनकर राजाने असत्य-

वतीको आदेश देकर कोपकामिनी हिंसाको बुलवाया और उसे दयाका अपहरण करनेकी आज्ञा दी। हिंसाने अपना कर्तव्य-पालन किया। माताके लुप्त हो जानेसे पुत्री क्षमाने विलाप किया। शान्तिने उसे धैर्य बँधानेका प्रयत्न किया। फिर बौद्धागम आया और उसके सिद्धान्त व इतिहासका विचार क्षमा और शान्तिने किया। तत्पश्चात् क्रमशः याज्ञिक, नैयायिक, ब्रह्माद्वैत, श्वेताम्बर, कापालिक और वैष्णव आये, किन्तु उनसे भी क्षमा और शान्तिको दयाका कुछ पता नहीं चला ( अंक २ )।

अब प्रबोधकी भगिनी परीक्षा प्रकट हुई और उसने क्षमाको कहा कि उक्त मिथ्यादृष्टियोंमें उसकी माता दयाको ढूँढ़ना निष्फल है। वह तो जैन दिगम्बर साधुओं और यतियोंके हृदयमें मिल सकती है। दयाका पता पाकर शान्ति हर्षसे नृत्य करने लगी। तीनों दयासे मिलीं। दयाने बतलाया कि किस प्रकार उसे विकराल हिंसा व्याघ्री मृगीके समान उठा ले गयी थी, तब भगवान् अर्हन्तने वाग्देवीको भेजा जिसके उपदेश-बाणों से विद्ध तथा गर्जनासे भयभीत हुई हिंसा मुझे छोड़कर भाग गयी। वाग्देवीके आदेशानुसार ही वह शान्ति को साथ ले प्रबोध राजाके पास चली गयी और क्षमा व परीक्षाको उसने वाग्देवीके पास भेज दिया। इधर प्रबोध राजाने विवेककी सलाहसे न्याय नामक दूतके द्वारा मोहराजको यह सन्देश भेजा कि या तो तुम महात्माओंके हृदयों और वाराणसी पुरीका राज्य छोड़कर म्लेच्छ देशोंमें चले जाओ या युद्धके लिए तैयार हो जाओ। अधर्म नामक द्वारपालने न्यायको मोहराजके सम्मुख उपस्थित किया। प्रबोधका सन्देश सुनकर मोह कुपित हुआ, राग-द्वेषकी आँखें लाल हो उठीं और सप्तव्यसन दूतको मारनेके लिए तैयार हो गये। मोहने उन्हें दूतकी हत्या करनेसे रोका, किन्तु अहंकारने मोहको पुनः क्षुब्ध किया। उसने यह कहकर दूतको विदा किया कि पार्श्वनाथकी पावन जन्मनगरी वाराणसीको कभी अर्हन्तने भले ही प्राप्त की हो, किन्तु अब मैं तलवारकी धारसे उसपर अपना राज्य दृढ़ करूँगा। न्यायने वापिस आकर प्रबोधको अपने राज-चिह्न प्रकट करनेकी प्रेरणा की। पट्टबन्ध और चामर सच्चे राज्य-चिह्न नहीं, क्योंकि ये तो व्रण (घाव)के लिए भी किये जाते हैं। सच्चे देवका नमन, सच्चे शास्त्रका अनुशासन तथा आश्रितोंका भरण-पोषण ही यथार्थ राज-चिह्न हैं। संग्राम-भेरी बज उठी। सम्यक्त्व, विवेक, सन्तोष, दशविध धर्म, संयम, संवेग, शील, दम, दान आदि सुभट सपरिवार उठ खड़े हुए। क्षमा, परीक्षा, श्रद्धा, दया, शान्ति, मैत्री, भक्ति आदि विद्याधरियाँ विमानारूढ़ होकर चल पड़ीं। सप्त तत्त्व, षड् द्रव्य, पञ्चास्तिकाय, नव पदार्थ और प्रमाणद्वयसे युक्त तर्कविद्या स्याद्वाद-सिंहपर आरूढ़ होकर चल पड़ी। ऐसे प्रबल सैन्यसहित प्रबोधराजने वाराणसीके निकट पहुँचकर दूरसे ही वहाँके जिन-मन्दिरका दर्शन व वन्दन किया और सीमापर ही डेरा डाल दिया। मैत्री स्वजनोंके मरणकी आशंकासे घबराकर सम्मेदशिखरको चली गयी। वाग्देवीने आकर उससे प्रबोधवत्सका कुशल-सम्बन्धी वार्तालाप किया। न्यायने आकर खबर दी कि प्रबोध और मोहके बीच युद्ध प्रारम्भ होनेपर क्रमशः विनयने अहंकारका घात किया तथा शीलने कामका। क्षमा और शान्तिने क्रोध व हिंसाको मार भगाया। लोभने अपनी तृष्णा-नारी और रागद्वेष-पुत्रों सहित आकर अपनी मारसे विवेकको मूर्च्छित कर दिया। यह समाचार जानकर प्रबोध भी मूर्च्छित हो गया। तब उन दोनोंको जिन-भक्तिने हस्तामृतसे सींचकर सचेत किया। पुनः युद्ध होनेपर विवेकने विचार-बाणसे राग-द्वेष दोनोंका उच्छेद कर डाला। पुत्रोंके मरणसे दुखी और क्षुब्ध होकर लोभने घोर संग्राम किया, किन्तु अन्तमें वह भी सन्तोषके निराग-वचन नामक शरोंसे विद्ध होकर मर गया। तब मोहसे प्रेरित होकर सप्तव्यसन एवं बौद्ध, श्वेताम्बर, चार्वाक, नैयायिक, कापिल व मीमांसक आगम क्षत्रयुद्ध छोड़ अक्षत्र युद्ध करने लगे। उन्हें एक तर्कविद्याने ही पराजित कर डाला। तब वे सब नाना दिशाओंमें भाग गये। उनमें-से सौगतोंने सिंहल और पारसीक आदि देशोंमें प्रतिष्ठा प्राप्त की; सौराष्ट्र, मरुस्थल और गुर्जर देशोंमें श्वेताम्बरोंने, पाञ्चाल और महाराष्ट्रमें चार्वाकों तथा गंगापार, कुंकण, तिलंग आदि म्लेच्छप्राय देशोंमें मीमांसक और शैवोंने। ऐसी अवस्थामें मोह कलियुगके साथ वाराणसीको छोड़ कहीं अन्यत्र जा छिपा। इन सबका पालक पिता मन मूर्छित होकर पड़ रहा। यह सुनकर देवीने कहा कि अब पुरुष अपने शुद्ध रूपमें प्रकट होगा। मनको वैराग्य उत्पन्न करानेके लिए मैत्रीको अनुप्रेक्षाके पास भेजा। उसने जाकर वाग्देवीका पत्र दिया जिसमें मनको ऐसा बोध प्राप्त करानेका उपदेश था जिससे पुनः

भ्रमोत्पत्तिकी सम्भावना न रहे। मनने अपने संकल्प, तृषा, रति, हिंसा आदि समस्त परिवारके मरणपर विलाप किया और वह शोकसे विह्वल हो अपनेको समुद्रमें डुबाकर प्राणान्त करनेके लिए तत्पर हुआ। तभी अनुप्रेक्षाने आकर उसे वैराग्य उत्पन्न कराया। वैराग्यके उपस्थित होनेपर मनने उसे पुत्र कहकर सम्बोधित किया और इतने दिनोंतक पिताकी चिन्ता न करनेकी शिकायत की। अनुप्रेक्षाने उसे निवृत्तिको अपनी गृहिणी, प्रबोध आदिको पुत्र और शम दमादिको अपने परिचारक माननेका उपदेश दिया, जिससे पुरुष स्वयमेव जीवन्मुक्त हो सके ( अंक ३ )।

अब केवल ज्ञानोदयके लिए पहले श्रद्धाने आकर बतलाया कि उसे प्रबोधने वाग्देवीके पाससे अष्टशती लानेको भेजा है। इसी समय क्षमाने आकर बतलाया कि उसे पुरुषने प्रबोधको बुलानेके लिए भेजा है क्योंकि वह अब अपनी कुमति महिलाका मुख भी नहीं देखना चाहता। उसका स्नेह अब केवल सुमति भार्यासे है। फिर श्रद्धा अष्टशती लेने और क्षमा प्रबोधको बुलानेके लिए गयी। पुरुषने आकर अर्हद्वाणीके प्रभावसे अपने उपद्रवोंकी शान्ति, दुःखसागरसे पार तथा जन्म-मरणके महाक्लेशसे मुक्ति मिल जानेकी प्रशंसा की। इसी बीच अष्टशतीके सहित श्रद्धा लौट आयी। अष्टशती अपने श्वसुर पुरुष तथा पति प्रबोध द्वारा उसका दीर्घ कालतक उपेक्षा किये जानेकी शिकायत करती है और श्रद्धा उसे समझाती है कि यह सब कुमति और उसके पुत्र मोहके प्रभावसे हुआ, उसमें उसके पति और श्वसुरका दोष नहीं। क्षमाने प्रबोधको बतलाया कि कुतर्क विद्याके भयसे अष्टशतीने पात्रकेशरी सूरिके मुखकमलमें प्रवेश कर लिया था। पुरुषने आकर प्रबोधका आलिंगन किया और उसे ही अपना पारमार्थिक पुत्र स्वीकार किया, दूसरोंको भ्रान्ति उत्पादक उपाधिरूप। अष्टशतीने पुरुषके पैर पड़े और बतलाया कि उसने इतने दिन जडोंके साथ व्यतीत किये। वे मेरे भावकी परिकल्पना न कर सकनेके कारण केवल मेरी निन्दा करते थे। मैंने सांख्यविद्याके स्थानमें निवास करना चाहा। उसके पूछनेपर मैंने अपना अनेकान्त-स्वभाव प्रकट किया। उसने शंका की कि मेरे संगसे उसके शिष्य नित्यैकान्त पक्षमें शिथिलादर हो जायेंगे। अतएव उसने मुझे निवास प्रदान नहीं किया। वहाँसे चलनेपर मुझे बौद्ध-विद्या मिली। किन्तु उसने अपने क्षणिकैकान्त पक्षमें विक्रिया उत्पन्न होनेके भयसे मुझे स्थान नहीं दिया। इसी प्रकार मीमांसासे भेंट होनेपर उसने अपने एकान्ताद्वैतके आग्रहसे मुझे निवास नहीं दिया। न्यायविद्याने अपने पृथक्त्वैकान्त पक्षके आग्रहसे मुझे अपने पास नहीं रखा। अन्ततः मैंने पात्रकेशरीके मुखकमलमें पहुँचकर विश्राम पाया और उन्होंने अष्टसहस्री रूपसे मेरी पुष्टि की। यह सुनकर सबने सहर्ष साधुवाद किया। राजा ( प्रबोध )ने कहा तुम्हारे बिना भगवान् अर्हन्त स्वेच्छाचारी दुष्टोंको क्षमा नहीं करते। इसपर पुरुषने पूछा हे भगवती, यह अर्हत् है कौन ? अष्टशतीने बतलाया कि तुम्हीं तो अर्हत् हो, भेद बुद्धि तो इस मोहने उत्पन्न की है। पुरुषने इस पापी मोहके हनन करनेका उपाय पूछा। अष्टशतीने बतलाया कि समस्त प्रकृतियोंके हनन से आत्मा स्वात्ममें तल्लीन हो जाता है और इसी तल्लीनतासे मोहका समूल क्षय हो जाता है। यह तल्लीनता अध्यात्म ध्यानसे ही प्राप्त होती है ? अब ध्यानने प्रवेश किया और कहा कि मुझे वाग्देवीने पुरुषमें निवास करनेका आदेश दिया है। प्रबोधने ध्यानका आलिंगन किया। पुरुषने चार प्रकारके धर्मध्यान-द्वारा दर्शनावरण, ज्ञानावरण, अन्तराय और मोहका नाश कर केवलज्ञान प्रकाश रूपी महोदय प्राप्त किया। वाग्देवीने प्रकट होकर पुरुषसे पूछा—पुत्र, अब और मैं तेरे लिए कौन-सी प्रिय बात करूँ ? पुरुषने कहा अब इससे बड़ा प्रिय बचा ही क्या ? वाग्देवीने कहा—इसके ऊपरका कल्याण मुक्ति है। पुरुषके इसकी इच्छा प्रकट करनेपर वाग्देवीने शुक्लध्यानके द्वारा अघाति चतुष्टयका विनाश कर मुक्ति प्राप्त करनेका आदेश दिया जिसे पुरुषने स्वीकार किया ( अंक ४ )। प्रशस्तिमें कविने अपनी उपर्युक्त गुरु-परम्परा देकर कहा है कि उन्होंने इस नाटककी रचना सं० १६४८ ( वसुदेवरसाब्जाङ्के ) माघ शुक्ल ८ को मधूक नगरमें की।

## प्रतीकात्मक कथाओंकी जैन परम्परा

अर्धमागधी जैन आगमोंमें अनेक ऐसे छोटे बड़े कथानक हैं जिनमें भावात्मक गुणोंको व्यक्तित्व प्रदान कर उनकी क्रियाओं-द्वारा उपदेश देनेका प्रयत्न किया गया है। उत्तराध्ययन सूत्र इस प्रकारके छोटे-छोटे

रूपकोंसे भरा हुआ है। किसीने एक एणक (बकरा) पोषा और उसे खूब खिलाया-पिलाया। किन्तु उसका क्षेम तभी तक है जबतक उसका गला काटकर खा लिये जानेका दिन नहीं आया। इसी प्रकारका वह मूर्ख है जो सुख-भोग करता हुआ नरक जानेकी तैयारी कर रहा है ( उ० ७, १–४ )। तीन व्यापारी अपना-अपना मूल धन लेकर निकले। एक उसमें वृद्धि करके घर लौटा। दूसरा जितनाका-तितना लेकर और तीसरा मूलमें-से भी कुछ गमाकर। मनुष्यत्व मूलधन है। देवगति उससे अधिक लाभ रूप है, व नरक और तिर्यंच गतियाँ हानिरूप हैं ( उ० ७, १४–१६ )। श्रद्धा नगर है, तप और संयम उसके द्वारकी अर्गला, क्षमा प्राकार, पराक्रम धनुष और धृति है उस नगरकी ध्वजा। मुनिको सत्यके द्वारा परिमन्थन करना चाहिए व तपरूपी वज्रबाणसे कर्म-कंचुकको भेद कर संग्राम जीत, संसार-भ्रमणसे मुक्त होना चाहिए ( उ० ९, २०-२२ )। वनमें आग लगी है और जीव-जन्तु जलकर भस्म हो रहे हैं। फिर भी दूसरे प्राणी आमोद-प्रमोदमें लवलीन हैं। राग-द्वेष रूपी अग्निसे जगत् जल रहा है और हम काम-भोगोंमें मूर्च्छित हुए कुछ नहीं विचार करते ( उ० १४, ४२–४४ )। एक गीला और दूसरा सूखा, ऐसे दो मिट्टीके गोले दिवालपर गिरे। गीला गोला वहीं चिपक रहा। लालची जीव आसक्त होते हैं, विरक्त नहीं ( उ० २५, ४२–४३ )।

किन्तु ये रूपक दृष्टि-कूटक या पहेलियाँ मात्र हैं। उन्होंने पूर्ण कथाका रूप धारण नहीं किया। परन्तु सूत्र-कृताङ्ग नामक द्वितीय श्रुताङ्ग ( सू० २,१ ) में जो पुण्डरीक अध्ययन है वह कथाके सर्व अङ्गों और गुणोंसे सम्पन्न है। भगवान् महावीरने एक बार कहा—

एक सरोवर था। उसमें खूब जल था और बड़े सुन्दर सुगन्धी कमल भी चारों ओर खिल रहे थे। उनके बीचमें एक कमल तो इतना बड़ा और ऐसा रमणीक और सुगन्धी था कि वह हर-किसीका चित्त आकर्षित कर लेता था। पूर्व दिशासे एक पुरुष आया और उस कमलको तोड़नेकी इच्छासे सरोवरमें प्रविष्ट हुआ। किन्तु वहाँ कीचड़ भी बहुत थी। वह उसीमें फँसकर रह गया। इसी प्रकार दक्षिण, पश्चिम और उत्तर दिशाओंसे भी क्रमशः मनुष्य आये और उस श्रेष्ठ कमलको पानेकी अभिलाषासे सरोवरमें घुसे। किन्तु प्रथम पुरुषके समान वे सभी उस कमलके समीप पहुँचे बिना बीचमें ही कीचड़में फँसकर रह गये। तत्पश्चात् एक जीर्ण-देह भिक्षु वहाँ आया। उसने सरोवरके तीरपर खड़े होकर उस उत्तम कमलको भी देखा और उन कीचड़में फँसे हुए पुरुषोंको भी। वह विचार करने लगा—अरे, इन पुरुषोंने इस क्षेत्रको नहीं जाना। ये न कुशल हैं, न पण्डित, न ज्ञानी, न मेधावी। इन्होंने बालक-जैसा मूढताका कार्य किया है जिसका उन्हें यह फल मिला। उस भिक्षुने तटपर खड़े-खड़े ही आवाज लगायी। आश्चर्य, कि उस शब्दध्वनि-मात्रसे ही वह पुण्डरीक सरोवरसे निकलकर उस भिक्षुके हाथ आ गया।

भगवान् महावीरने अपने श्रोताओंको इस कथाका भावार्थ समझाया। यह लोक ही सरोवर है और कर्म है उसका बहुल जल। यहांके काम-भोग ही उस सरोवरकी कीचड़ है। जनतामें जो सब प्रकारके छोटे-बड़े व्यक्ति हैं वे ही उस सरोवरके कमल हैं और उनका राजा ही वह महाकमल है जो सबको आकर्षित करता है। नाना मतोंके अल्पज्ञ तीर्थक ( उपदेशक ) ही वे पुरुष हैं जो राजाको अपना मतानुयायी बनाने के लिए सहसा वहाँ आ फँसते हैं। वह भिक्षु सच्चा धर्म है और जहाँ वह आकर खड़ा होता है वह तट है धर्मतीर्थ। धर्म-कथा ही उसकी वह आवाज है और उस महाकमलकी प्राप्ति ही है उसका निर्वाण-लाभ।

इस रूपकके आधारपर भगवान् महावीरने आगे भौतिकवाद, ईश्वरवाद, नियतिवादादि दार्शनिक मतोंका स्वरूप बतलाया है और उनके गुण-दोषोंपर विचार किया है।

छठा श्रुताङ्ग णाय-धम्म-कहाओमें तो प्रायः सभी आख्यान इसी प्रतीक-प्रणालीके हैं। यहाँ एक-मात्र उदाहरण दिया जाता है—

राजगृह नगरमें धन नामक सेठ अपनी भद्रा भार्या सहित रहता था। उनके चार पुत्र थे—धनपाल, धनदेव, धनगोप और धनरक्षित। उनकी चार वधुएँ थीं—उज्झिका, भोगवती, रक्षिका और रोहिणिका। सेठने विचार किया कि इनकी परीक्षा करनी चाहिए कि कौन वधू कैसा घर चला सकती है। उसने चारों वधुओंको बुलाकर उन्हे पाँच-पाँच शालि अक्षत दिये और कहा इनकी भले प्रकार रक्षा करना, तथा जब मैं

माँगू तब मुझे लौटा देना। उज्झिकाने विचार किया कि हमारे घरमें धानके पल्लेके-पल्ले भरे रहते हैं; उनमें से कभी भी पाँच दाने श्वसुरजीको दे दूँगी। अत एव उसने उन्हें एक ओर फेंक दिया। भोगवतीने भी ऐसा ही सोचा, किन्तु उसने अपने हिस्सेके पाँच दानोंको फेंका नहीं, किन्तु छील-छालकर खा लिया। रक्षिकाने विचार किया जब घरमें इतना धान्य होनेपर भी श्वसुरजीने इन पाँच दानोंकी रक्षा करनेका आदेश दिया है, तो अवश्य इसमें कुछ रहस्य है। अत एव उसने उन्हें एक रत्नमयी डिब्बीमें रखकर अपने तकियेके नीचे रख लिया और दिन-रात उनकी चिन्तामें रहने लगी। रोहिणिकाने भी विचार तो रक्षिकाके समान ही किया, किन्तु उसने उनकी उस प्रकार रक्षा न कर कियारीमें बीजारोपण करा दिया और बार-बार फसल लेकर खूब धान्य बढ़ाया। अन्तमें जब सेठने उनसे अपने पाँच धान-बीज वापिस माँगे और उसे पूर्वोक्त वृत्तान्त ज्ञात हुआ तब उसने अपनी वधुओंकी प्रकृतिको समझ कर उज्झिकाको घरमें झाड़ने-पोंछनेका काम सौंपा। दूसरी भोगवतीको धान्य कूटने-पीसने व भोजनशालाका काम-धन्धा सौंपा। रक्षिकाको उसने अपने सोने-चाँदीके भण्डारकी रक्षाका काम सौंपा तथा रोहिणिकाको समस्त कुलगृहकी प्रधान मन्त्राणी नियुक्त किया।

इस दृष्टान्त द्वारा सुधर्म स्वामीने जम्बूको समझाया है कि जो निर्ग्रन्थ मुनि अपने पाँच महाव्रतोंको छोड़ देता है व खण्डित करता है, वह श्रमणों-द्वारा निन्दनीय है; जो उनकी पूर्णतः रक्षा करता है वह अर्चनीय, तथा जो उन महाव्रतोंकी वृद्धि करता है वह समस्त श्रमणों-द्वारा पूजनीय व वन्दनीय होता हुआ संसारसे मुक्त होता है।

श्रुताङ्गोंमें उपर्युक्त यह कथात्मक प्रतीक-प्रणाली आगे खूब बढ़ी। संघदास गणी कृत प्राकृत कथा वसुदेव हिंडी ( ६ ठी शती ) में इस प्रकारकी सुन्दर कथाएँ पद-पदपर प्राप्त होती हैं। हरिभद्र सूरि कृत प्राकृत आख्यान समरादित्य कथा ( ८ वीं शती ) यथार्थतः एक प्रतीक आख्यान ही है जिसमें यह दर्शाया गया है कि कषायोंके वशीभूत हुआ मनुष्य किस प्रकार नीचे गिरता है और शुभ परिणामोंसे कैसे उच्च, उच्चतर और उच्चतम गतिको प्राप्त होता है। वसुदेव हिंडी और समरादित्यमें हमें वह प्रतीक कथा मिलती है जो मधुबिन्दु दृष्टान्तके नामसे जैन धार्मिक-साहित्यमें विख्यात है।

एक दरिद्री पुरुष अपनी दशा सुधारने देश छोड़ परदेशके लिए चला। मार्गमें एक सघन वनमें वह पथभ्रष्ट हो गया। भूख-प्याससे दुखी हुआ आँखें फाड़-फाड़ कर चारों ओर जलकी खोज करता हुआ वह देखता क्या है कि पीछेसे एक मदोन्मत्त वनहस्ती उसपर आक्रमण कर रहा है और आगे एक महा विकराल राक्षसी आ रही है। वह अत्यन्त भयभीत हो अपनी रक्षाका उपाय खोजने लगा। समीप ही एक वट वृक्ष था। वह उसपर चढ़कर अपने प्राण बचाना चाहता था। किन्तु वृक्षके स्कन्धकी मुटाई और ऊँचाईके कारण वह उसपर चढ़ न सका। इधर वनगज उसके समीप आ पहुँचा। इधर-उधर अकचका कर देखते हुए वह समीपके एक अन्धकूपमें जा कूदा। भाग्यसे उसे वट वृक्षकी एक जड़ पकड़में आ गयी जिससे वह लटक गया। अब नीचेको देखता है तो वहाँ चारों ओर चार महा विकराल भुजंग अपना फण उठाये उसे डसनेके लिए आतुर हो रहे हैं और उनके बीच एक महाभीमकाय अजगर फुफकार रहा है। ऊपरको देखता है तो दो मूषक एक सफेद और दूसरा काला वटकी उसी जड़को काट रहे हैं जिससे वह लटका था। उधर उस वन-गजने क्रोधसे उस वटवृक्षको झकझोरा जिससे उसके ऊपर लगे हुए मधु-छत्तेसे उड़कर मधुमक्खियाँ उस पुरुष के समस्त शरीरको डसने लगीं। कुछ मधुबिन्दु उस पुरुषके सिरपरसे ढुलकते हुए उसके मुँहमें जा पहुँचे और वह उन्हें चाटता हुआ हर्षित होने लगा।

अब इस उदाहरणका उपसंहार सुनिए: इस कथानकका जो पुरुष है वह है जीव और उसका वनमें भटकना है चतुर्गतिका भ्रमण। वनगज है मृत्यु, निशाचरी जरा और वट वृक्ष हैं मरणगतिके भयसे रहित मोक्ष जिसपर विषयातुर मनुष्य चढ़ नहीं सकते। वह जो कूप है वह है मनुष्य गति; उसमें चार भुजङ्ग हैं चार कषाय। जो वह वटवृक्षका तना है जिससे वह पुरुष जाकर लटका था, वह है मनुष्यायु जिसे दो मूषक रूपी शुक्ल और कृष्ण पक्ष क्षीण कर रहे हैं। जो वे मधुमक्खियाँ उस पुरुषको आकर डसती हैं वे हैं जीवन की नाना व्याधियाँ जिनके कारण मनुष्यको क्षणमात्र भी सुख नहीं मिल पाता। घोर अजगर नरक गति है

जिसमें पड़कर जीवको सहस्रों दुख भोगना पड़ता है। वे जो मधुके बिन्दु झर रहे हैं वे हैं मनुष्यगतिके तुच्छ विषय-सुख जिनका परिणाम अन्ततः बड़ा दारुण होता है। इस प्रकार यह भव्य जनोंके मोहको छुड़ानेके लिए एक प्रबल दृष्टान्त है। ( समरा-भव २ )

हरिभद्रके पश्चात् उक्त प्रतीक शैलीको और अधिक पुष्ट करनेका श्रेय उद्योतन सूरि "दाक्षिण्यचिह्न" को है जिन्होंने अपनी प्राकृत रचना कुवलयमाला नामक कथाको शक संवत् ७००के पूरे होनेमें एक दिन शेष रहनेपर सम्पूर्ण किया था। उन्होंने हरिभद्रका उल्लेख सिद्धान्त-गुरुके रूपमें किया है और इसमें सन्देह नहीं कि उन्होंने हरिभद्रकी रचनाओंको अपना आदर्श माना है। कुवलयमाला कथा-गुणोंसे परिपुष्ट बाणकी कादम्बरीके समान एक बड़ा रोचक उपन्यास है। किन्तु कर्ताने उसे एक धर्मकथाकी पृष्ठ-भूमिपर उपस्थित किया है। उसके नायक कुवलयचन्द्र हैं पूर्वजन्मके मानभट्ट, और नायिका कुवलयमाला है पूर्व जन्मका मायादित्य। उनके अन्य साथी और सहायक हैं अपने-अपने पूर्व जन्मके चण्डसोम, लोभदेव और मोहदत्त जिन्होंने सम्बोधित होकर परस्पर यह प्रतिज्ञा की थी कि आगामी जन्मोंमें वे एक दूसरेको यथाशक्ति बोधिलाभ कराकर सद्गति प्राप्त करनेमें सहायक होंगे। इस प्रकार यह पूरा उपन्यास चारों कषाय और मोहके दुष्परिणाम और उनसे उद्धार पानेके उपायका प्रतिपादक सुन्दर प्रतीकात्मक कथानक है।

इसी परम्परामें प्रतीक शैलीको उसकी चरम सीमापर पहुँचानेका कार्य सिद्धर्षि-द्वारा सम्पन्न हुआ।

सिद्धर्षिकृत उपमिति-भवप्रपंचा कथा संस्कृतमें जैन रूपक रचनाका एक उत्कृष्ट उदाहरण है। कविने स्वयं ग्रन्थकी प्रशस्तिमें अपनी गुर्वावली प्रकट की है जिसमें उन्होंने निर्वृत्तिकुलके सूर्याचार्य, देल्लमहत्तर और दुर्गस्वामीके नाम लिये हैं। दुर्गस्वामी एक धनी ब्राह्मण थे जिन्होंने जैन-धर्म ग्रहण किया था। उनकी मृत्यु भिल्लमाल ( दक्षिण मारवाड़में स्थित आधुनिक भीनमाल ) में हुई थी। उन्होंने आचार्य हरिभद्रको अपना 'धर्मबोधकरः गुरुः' कहा है, और यह भी प्रकट किया है कि 'उन्होंने भविष्यमें आनेवाले मेरे लिए ही अपनी चैत्यवन्दन-संश्रित ललितविस्तरा वृत्ति लिखी थी'। इससे स्पष्ट है कि हरिभद्र सिद्धर्षिके साक्षात् गुरु नहीं थे, किन्तु उनसे पूर्व ही हो चुके थे। किन्तु सिद्धर्षिने उनके ग्रन्थोंसे बहुत ज्ञान प्राप्त किया। उन्होंने एक स्थानपर समरादित्यकथाका भी उल्लेख किया है। सिद्धर्षिने उपमितिभवप्रपंचा कथाका रचनाकाल संवत् ९६२, ज्येष्ठ शुक्ल ५, गुरुवार, प्रकट किया है।

उपमितिभवप्रपंचा कथाका आख्यान इस प्रकार है—अदृष्टमूलपर्यन्त नगरमें एक **निष्पुण्यक** नामक कुरूप भिक्षुक रहता था। भिक्षामें उसे जो थोड़ा-सा रूखा-सूखा भोजन मिलता था, उससे उसकी तृप्ति नहीं होती थी, किन्तु उसकी क्षुधा-व्याधि बढ़ती ही थी। एक बार वह उस नगरके **सुस्थित** नामक राजाके प्रासादपर भिक्षाके निमित्त गया। **धर्मबोधकर** नामक रसोइये व उसकी **तद्दया** नामक पुत्रीने उसे स्वादिष्ट भोजन कराया, **विमलालोक** नामक अंजन लगाया, तथा **तत्त्वप्रीतिकर** जलसे कुल्ला कराया। इससे उसे बड़ी शान्ति मिली और वह धीरे-धीरे नीरोग हो गया। धर्मबोधकर रसोइयेने उसके लिए **सद्बुद्धि** नामक धात्री नियुक्त कर दी। धीरे-धीरे निष्पुण्यक **सुपुण्यक** बन गया। अब वह अपनी उस ओषधिका लाभ दूसरोंको देनेका प्रयत्न करने लगा। किन्तु उसके पूर्व जीवनसे परिचित लोग उसकी प्रतीति नहीं करते थे। तब सम्यग्दृष्टिने उसे अपनी तीनों ओषधियोंको एक काष्ठ-पात्रमें रखकर राजप्रासादके प्रांगणमें आरोपित करनेकी सलाह दी जिससे प्रत्येक व्यक्ति स्वयं उनसे लाभ उठा सके। यहाँ कविने अपने रूपकका खुलासा कर दिया है। अदृष्टमूलपर्यन्त नगर यह संसार है और निष्पुण्यक अन्य कोई नहीं स्वयं कवि। राजा **सुप्रतिष्ठ** जिनराज हैं, और उनका प्रासाद जैन-धर्म। धर्मबोधकर रसोइया गुरु है और उसकी पुत्री उनकी दयादृष्टि। ज्ञान ही अंजन है, सच्चा धर्म मुख-शुद्धिका जल तथा सच्चारित्र ही स्वादिष्ट भोजन है। सम्यग्दृष्टि ही पुण्यका मार्ग है और वह काष्ठपात्र एवं उसमें रखी तीन ओषधियाँ आगे वर्णित कथानकके अनुसार हैं।

**मनुजगति** नगरका राजा **कर्मपरिणाम** बड़ा क्रूर और असीम शक्ति-शाली है। उसने अपने विनोदके लिए **भवभ्रमण** नाटक कराया है जिसमें नानारूप धारण कर जगत्के प्राणी भाग ले रहे हैं। कोई नारकी बनकर रोते और कराहते हैं, कोई कौवे, बिल्ली, चूहे, हाथी, सिंह आदि बन नाना नृत्य कर रहे हैं; कोई

कुबड़े, बौने, गूँगे और अन्धे, दुखी, दरिद्री आदि बनकर नाना रस उत्पन्न कर रहे हैं। राजपत्नी **काल-परिणति** भी अपने पतिके साथ इस नाटकका रस ले रही है। किन्तु उसे पुत्रकी इच्छा है। पुत्र उत्पन्न हुआ जिसका पिताने **भव्य** और माताने **सुमति** नाम रखा। उसी नगरमें **सदागम** नामके आचार्य थे। राजा उनसे बहुत आशंकित रहता था, क्योंकि वे उनके उस नाटकका खेल बिगाड़ते थे। कितने ही पात्रोंको उन्होंने उस नाटक से छुड़ाकर **निर्वृत्ति** नगरमें जा बसाया था। तथापि **प्रज्ञाविशाला** नामक द्वारपालिकाके द्वारा राजकुमार भव्य-की भेंट सदागम आचार्यसे हो गयी और उनके द्वारा राजकुमारके शिक्षित होनेके लिए राजाज्ञा भी मिल गयी। एक बार जब आचार्य उपदेश दे रहे थे, तब **संसारीजीव** नामक चोरके पकड़े जाने व न्यायालयको ले जानेका कोलाहल सुनायी दिया। **प्रज्ञाविशालाके** प्रयत्नसे वह **सदागम** आचार्यके पास लाया गया और वहाँ उसने अपना बयान निम्न प्रकार दिया —

मैं बहुत पहले **स्थावर** लोकमें रहता था; फिर **एकेन्द्रिय** नगरमें रहने आया और वहाँ पृथ्वीकाय, जलकायादि गृहोंमें कभी यहाँ कभी वहाँ रहने लगा। तत्पश्चात् कीट-पतंगादि रूप त्रसलोकमें खूब घूमा। बहुत काल तक दुःख भोगकर अन्तमें मनुष्यलोकमें राजपुत्र **नन्दिवर्धन** बना। इस कार्यमें मेरा सहायक मित्र था **पुण्योदय**। किन्तु मेरा एक आभ्यन्तर मित्र **वैश्वानर** भी था जो मुझे **क्रूर** विचारोंकी गोलियाँ खिलाया करता था। इसी कारण **विदुर**-जैसे महर्षियों व शिक्षकोंके उपदेशोंका मुझपर कोई असर नहीं पड़ा। इतना ही नहीं, किन्तु मेरे उस मित्रने **दुर्बुद्धि** राजा और उनकी **निष्करुणा** रानीकी पुत्री **हिंसासे** मेरा विवाह करा दिया। इस कुसंगतिसे मैंने खूब आखेट खेला और असंख्य जीवोंका शिकार किया। चोरी, जुआरी आदि व्यसनों में भी कुख्याति प्राप्त की। यथासमय मैं अपने पिताका उत्तराधिकारी राजा बना। उसी उन्मादमें मैंने अनेक घोर कर्म किये। यहाँतक कि एक राजदूतको उसके माता-पिता व भार्या तथा बन्धु व सहायकों सहित मरवा डाला। एक युवकसे मेरी लड़ाई हो पड़ी और हम दोनोंने एक दूसरेको वेधकर मार डाला। फिर हम दोनों नाना पापयोनियोंमें उत्पन्न हुए और अहि-नकुल, सिंह-मृग आदि रूपसे एक दूसरेके भक्ष्य-भक्षक बनते रहे। अन्ततः मैं **रिपुदारण** नामक राजकुमार हुआ, तथा **शैलराज** और मृषावाद मेरे मित्र बने। इनके आगे मेरे पुण्योदय मित्रकी बात नहीं चल पाती थी। पिताकी मृत्युके पश्चात् मैं राजा बना। मैंने पृथ्वीके सम्राट्की अवहेलना की, एक जादूगरने मुझे नीचा दिखाया और मेरे ही सेवकोंने मेरा घात कर डाला। इस सबका फल मैं नरक-तिर्यंच योनियोंमें भोगता फिरा। मैं पुनः मनुष्य-लोकमें आया और सेठ सोमदेवका पुत्र वामदेव हुआ। मृषावाद, माया और स्तेय मेरे मित्र बने। एक सेठकी चोरी करनेके कारण मुझे फाँसी मिली और मैंने फिर नरक और तिर्यंच लोकोंका चक्कर काटा। मैं एक बार पुनः सेठ-पुत्र हुआ। इस बार पुण्योदय और सागर मेरे आभ्यन्तर मित्र बने। दूसरे मित्रकी सहायतासे मैंने खूब धन कमाया। एक राजकुमार मित्रके साथ मैं समुद्र-यात्रापर गया। लोभवश मैंने उसे मारकर उसका धन हड़पनेका प्रयत्न किया, किन्तु समुद्रदेवने उसे बचा लिया और मुझे जलमें पटक दिया। किसी प्रकार मैं तटपर पहुँचा और दुर्दशामें भ्रमण करने लगा। मैं कुछ द्रव्य गाड़कर रखना चाहता था, किन्तु एक वैताल मुझे खा गया। पुनः नरक और तिर्यक्लोकके चक्कर लगाकर मैं **घनवाहन** राजकुमार हुआ। मेरा अकलंक नामक चचेरा भाई था जो जैनधर्मी बन गया। उसके द्वारा मैं सदागम आचार्यके सम्पर्कमें आया। किन्तु **महामोह** और **परिग्रह** मेरे मित्र बन बैठे, जिन्होंने मुझे पूर्णतः अपने वशीभूत कर लिया। मैं राजा बना, किन्तु अपनी दुर्नीतिके कारण हटा दिया गया और दुखपूर्वक मरा। मैंने पुनः वही नरक और तिर्यग् लोकका भ्रमण भोगा। तत्पश्चात् मैं साकेत नगरमें अमृतोदय नामक पुरुष हुआ। अब मेरा उत्थान प्रारम्भ हुआ। मैं जैनधर्मी हो गया और उसके प्रभावसे क्रमशः अनेक बार देव और मनुष्य बना। फिर मैं राजा **गुणधारण** हुआ और सदागम व **सम्यग्दर्शन** मेरे साथी बने। मैंने शान्ति, मृदुता, ऋजुता आदि दश कुमारियोंसे विवाह किया और न्याय-नीतिसे राज्य किया। आयुके अन्तमें मैंने मुनिव्रत धारण किये, मरकर देव हुआ और फिर मनुष्य। मैं अब वही संसारी जीव अनुसुन्दर नामक सम्राट् हूँ। अब सदागम और सम्यग्दर्शन ही मेरे आभ्यन्तर मन्त्री हैं। महामोहका अब मुझपर कोई वश नहीं चलता। मैं सबके कल्याणार्थ अपना यही अनुभव सुनानेके लिए चोरके रूपमें यहाँ

उपस्थित हुआ हूँ।

वह संसारी जीव अपना यह वृत्तान्त सुनाकर ध्यानस्थ हो गया और शरीर छोड़ उत्तम स्वर्गमें देव हुआ।

सिद्धर्षिके आध्यात्मिक रूपक उपन्यासका यह अति संक्षिप्त सार है। मूलमें समस्त वृत्तान्त विस्तारसे सरल, सरस और सुन्दर संस्कृत गद्यमें, व कहीं-कहीं पद्यमें, वर्णित है। उसमें अनेक अवान्तर कथाओंका भी समावेश है। कविने समस्त जैन-सिद्धान्तको उपन्यासके रूपमें ढालनेका अपने युगके अनुसार बड़ा सफल प्रयत्न किया है। कहा नहीं जा सकता कि उसका पाश्चात्य देशोंमें प्रभाव पड़ा या नहीं, किन्तु इसे पढ़कर जान वनयनके अंग्रेजी रूपक आख्यान पिलग्रिम्स प्रॉगेसका स्मरण आये बिना नहीं रहता। इस अंग्रेजी रूपक (allegory) का विषय भी संसारी जीवका धर्म-यात्रा-द्वारा उत्थान ही है और अनेक बातोंमें उसका सिद्धर्षिकी रचनासे मेल खाता है।

## काम-सम्बन्धी काव्य-परम्परा

ऋग्वेदमें यद्यपि प्रकृतिकी नाना शक्तियोंको देवता रूप माना गया है, तथापि वहाँ कामदेव अथवा उसकी पत्नी रतिका अवतार नहीं हो पाया। केवल ऋग्वेदके दसवें मण्डल ( १०,२९,४ ) में सबसे प्रथम मनके रेत रूप कामकी उत्पत्तिका उल्लेख आया है। तत्पश्चात् काम और उसकी इषु ( बाण ) का उल्लेख हमें अथर्व वेद ३,२५ में दिखायी देता है ( देखिए परिशिष्ट १ )। इस सूक्तमें कोई प्रेमी अपनी प्रेयसीको वशमें करनेके लिए उससे कहता है कि "कामकी भयंकर इषु तेरे हृदयको ऐसा वेधे कि जिससे वह ( मेरे लिए ) बेचैन हो उठे। काम आधि ( मानसिक व्यथा ) को पर्ण और कामनाको शल्य, तथा संकल्पको कुल्मल रूपसे अपनी इषुमें सुसज्जितकर तेरे हृदयको वेधे। इस इषु वेधनके प्रभावसे मृदु, निर्मन्यु ( क्रोधरहित ), केवली ( शुद्ध-हृदय ), प्रियवादिनी और अनुवृता बनकर तू मेरे पास आ जाये, और अपने माता-पिताके कुलसे पृथक् होकर मेरी वशवर्ती बनकर मेरे चित्तमें बस जाये। हे मित्रावरुण, मैं तुमसे भी प्रार्थना करता हूँ कि तुम उसके हृदय की चेतनाको पलटकर उसे मेरे वशमें कर दो।"

यहाँ काम और उसके बाणकी प्रेम-व्यापारमें कल्पना तो है, किन्तु न तो उसे देवका पद प्राप्त हुआ और न उससे विरक्तिका कोई संकेत या उपदेश पाया जाता। तत्पश्चात् पुराणोंमें और विशेषतः शिव-पुराणमें कामदेवकी उत्पत्ति आदिका कथानक विस्तारसे पाया जाता है। वैदिक ऋषि गृहस्थ थे उनके घर-द्वार, स्त्री-पुत्रादि सब होते थे। किन्तु श्रमण-परम्परामें आदितः कामवासनाको जीतकर पूर्ण ब्रह्मचर्य व्रतके पालनपर बड़ा जोर दिया गया है। श्रमण मुनि घर-द्वार, स्त्री-पुत्रादि परिग्रहसे विमुक्त होता है। इस कारण उसे अपनी इन्द्रिय-लिप्सा और विशेषतः काम-वासनाके साथ महान् अन्तर्द्वन्द्व करना पड़ता है। इसी अन्तर्युद्धमें विजयी होकर व नाना कर्म-प्रकृतियोंका घात करके जैन मुनि वीतरागकी संज्ञा प्राप्त करते हैं। इसी विजयके द्वारा भगवान् बुद्धने मारजित्‌की उपाधि प्राप्त की थी। मार स्मार ( स्मर-कामदेव ) का ही रूपान्तर है। बौद्ध साहित्य बुद्ध और मारके बीच वार्तालाप व महासंग्रामके कथानकोंसे परिपूर्ण है, जिनमें मारको साक्षात् मनुष्य, यक्ष व राक्षसके रूपमें बुद्धके सम्मुख उपस्थित किया गया है। पालि त्रिपिटकके अन्तर्गत सुत्तनिपात ( ईस्वी-पूर्व ३सरी शती ) के पधान सुत्त ( देखिए परिशिष्ट २ ) में वर्णन है कि बुद्ध घोर तपस्या करते हुए ध्यानमें तल्लीन नेरंजरा नदीके तटपर आसीन हैं। मार आकर उनसे कहता है "तुम इतने दुर्बल हो गये हो कि मरण तुम्हारे समीप खड़ा है, तुम्हारा सहस्रभाग मरण रूप है और केवल एक अंश मात्र है जीवित। हे भद्र, जियो; जीना श्रेयस्कर है। जिन्दा रहे तो पुण्य बहुत कर लोगे। ब्रह्मचर्य पालकर अग्निहोम करके बहुत पुण्य कमाया जा सकता है। इस प्रधान तपसे क्या करोगे?" इसपर बुद्धने मारको फटकारा—"रे प्रमत्त बन्धु, पापी, तू यहाँ मेरे पास आया ही क्यों? मुझे अणुमात्र भी पुण्य नहीं चाहिए। जिन्हें पुण्यकी अभिलाषा हो, उनसे तू अपनी बात कह। मेरे पास श्रद्धा है, प्रज्ञा है और वीर्य है।

ये ही मेरे परम हितकारी हैं। जब वातसे नदीकी धारा भी सूख जाती है, तब मेरे हितसाधनमें यदि इस शरीरका रक्त सूख गया, तो कौन बड़ी बात है। लोहू सूखनेसे पित्त व श्लेष्म भी सूख जाते हैं, और ज्यों-ज्यों मांस क्षीण होता है, त्यों-त्यों चित्तमें प्रसाद उत्पन्न होता है, तथा मेरी स्मृति, प्रज्ञा और समाधि दृढ होती है। इस प्रकार चलते व उत्तम वेदन प्राप्त करते हुए मेरा चित्त कामकी अपेक्षा नहीं रखता। रे मार, **काम** ही तो तेरी प्रथम सेना है, दूसरी सेना है **अरति**, तीसरी **क्षुत्पिपासा** और चौथी **तृष्णा**। तेरी पाँचवीं सेना है **स्त्यानगृद्धि**, छठी **भीरुत्व**, सातवीं **विचिकित्सा** और आठवीं **म्रक्ष** ( माया ) और स्तम्भ। तू मिथ्या-लब्ध लाभ, श्लोक, सत्कार और यश इन चारकी प्रशंसा करता है और दूसरे गुणोंकी अवज्ञा। रे नमुचि, यह तेरी सेना कृष्ण ( काले, नीच प्रकृतिवालों ) की ही अभिप्रहारक है। जो शूर नहीं है वह तो इसे नहीं जीत पाता, किन्तु जो जीत लेता है वह सुखको पा जाता है। इस जीवनको धिक्कार है और वह तृणवत् त्यागने योग्य है। पराजित होकर जीनेसे मैं संग्राम करना श्रेयस्कर समझता हूँ। कुछ श्रमण ब्राह्मण इसीमें गड़े ( फँसे ) हुए हैं; वे वह मार्ग ही नहीं जानते जिससे सुव्रती जाते हैं।" ऐसा कहकर बुद्धने जब देखा कि मारने वाहनपर आरूढ हो अपनी सेना सहित उन्हें चारों ओरसे घेर लिया है, तब उन्होंने निश्चय कर लिया कि "मुझे युद्ध करना ही पड़ेगा जिससे वह दुष्ट उन्हें स्थान-च्युत न कर दे। उसकी जिस सेनाको मनुष्य व देव सहन नहीं कर पाते, उसे मैं प्रज्ञा-द्वारा ऐसा भग्न कर दूँगा जैसे पत्थरसे कच्चे घड़ेको। और अब मैं संकल्पको वशमें कर व स्मृतिको सुप्रतिष्ठित करके एक राष्ट्रसे दूसरे राष्ट्रमें श्रावकोंको उससे दूर रखते हुए विचरूँगा। वे मेरे शासनकारी अप्रमत्त व प्रहितात्म होकर उस अकाम अवस्थाको प्राप्त होंगे जहाँ वह पापी न पहुँच सके।" मार कहता है मैंने बुद्धका सात वर्ष तक पद-पदपर पीछा किया किन्तु उस स्मृतिवान् संबुद्धपर उतरने योग्य अवकाश ही मुझे न मिला। जैसे काक मेदवर्ण पाषाणके चक्कर मारता है कि यहाँ शायद मुझे कुछ स्वादिष्ट भोजन मिलेगा, किन्तु वहाँ कोई आस्वाद न पाकर वह वहाँसे उड़ जाता है, उसी प्रकार मैंने काक के सदृश पाषाणवत् गौतमको भेदनेकी आशा की।" शोकापन्न यक्ष ( मार )के कक्षसे वीणा खिसक गयी और वह उदास मन होकर वहीं अन्तर्धान हो गया।

काम और बुद्धके बीच संग्रामकी कल्पना कुछ और आगे बढ़ी। जातकट्ठ-वण्णणा ( निदानकथा ४-५ वीं शती—देखिए परिशिष्ट ३ ) में 'मार पराजय'का वर्णन इस प्रकार मिलता है —

देवपुत्र मारने देखा कि सिद्धार्थ कुमार उसके वशसे निकल जाना चाहता है। उसने निश्चय किया कि मैं ऐसा कदापि नहीं होने दूँगा। उसने अपनी सेनाके समीप जाकर घोषणा करायी और उसे लेकर चल पड़ा। उसने परिषद्से कहा—'तात, शुद्धोदनपुत्र सिद्धार्थके सदृश अन्य पुरुष नहीं है। मैं उसके सम्मुख होकर नहीं लड़ सकता। अतएव हम लोग पीछेसे उसपर आक्रमण करें। महापुरुषने अपने तीन पार्श्वोंमें देखा कि सब देवता पलायित होकर वहाँ शून्य है। उत्तर दिशामें देखनेपर मारकी सेनाको उतरते हुए देखा। तब उन्होंने विचार किया ये इतने जन मुझ अकेलेपर यह महान् पराक्रम कर रहे हैं। इस स्थानपर मेरी माता, पिता, भ्राता व अन्य बन्धु-बान्धव कोई नहीं हैं। किन्तु ये दश पारमिताएँ दीर्घकालसे मेरी पृष्ठ-पोषक परिजन सदृश हैं। इसलिए इन्हें ही ढाल-तलवार बनाकर प्रहार करूँ और इस महासैन्यको ध्वंस करूँ। ऐसा विचार कर वे दश पारमिताओंको लेकर बैठ गये।

मारने सिद्धार्थको भगानेके लिए वात मण्डल उत्पन्न किया जो क्षणमात्रमें अर्धयोजन, द्वियोजन, त्रियोजन प्रमाण पर्वत-कूटोंको चीरता वन-वृक्षोंको उखाड़ता तथा ग्राम-निगमोंको चूर्ण-विचूर्ण करता हुआ आया। किन्तु वह उन महापुरुषके समीप आकर उनके पुण्यके तेजसे ऐसा हतशक्ति हुआ कि उनके चीवरका एक कोना भी नहीं हिला सका। तब मारने महावृष्टि उत्पन्न की जिसकी धारासे पृथिवी छिन्न-भिन्न हो गयी। किन्तु वह उस महापुरुषके चीवरको पसीनेकी एक बूँदके बराबर भी गीला न कर सकी। फिर मारने क्रमशः पाषाण-वृष्टि की, अस्त्र-शस्त्र वर्षाये, अंगार, कुक्कुल, बालुका व कलल वर्षाये; किन्तु वे सब बुद्धको पुष्पमाला-जैसे लगे। अन्ततः मारने घोर अन्धकार उत्पन्न किया, किन्तु वह भी बुद्धके प्रतापसे सूर्यप्रभा-द्वारा जैसा आहत हो गया।

अपने इन महान् नौ आयुधोंको निष्फल हुआ देख मारने अपनी सेनाके योद्धाओंको ललकारा 'क्या देखते हो ? पकड़ लो इस कुमारको, मारो या भगाओ, यह आदेश देकर मार स्वयं गिरिमेखल हाथीपर सवार हुआ और चक्रायुध लेकर, बुद्धके पास आकर बोला, "सिद्धार्थ ! उठ इस आसनसे। यह आसन तेरे योग्य नहीं है यह मेरे योग्य है।" बुद्धने उत्तर दिया, "मार, तूने न तो दश पारमिताएँ पूरी, कीं, न उपपारमिताएँ, न ज्ञान, लोक, व बुद्ध चर्याएँ पूरी कीं। अतएव यह आसन तुझे प्राप्त नहीं हो सकता; यह तो मुझे ही प्राप्त है।" यह सुन मार अपने क्रोधावेगको नहीं सम्हाल सका। उसने बुद्धपर चक्रायुध छोड़ा। किन्तु वह बुद्धकी दश पारमिताओंके प्रभावसे उनके ऊपर मालावितान बनकर रह गया। पहले जब कभी उसने उस तीक्ष्ण धार चक्रायुधको छोड़ा था तब वह सघन पाषाण-स्तम्भोंको बाँसके भिरे जैसा काटकर निकल गया था। किन्तु आज वही बुद्धपर मालावितान बनकर रह गया है, यह देख मारकी परिषद्ने उनपर महामहान् शैलकूट वरसाना प्रारम्भ किया जिससे वे आसन छोड़ भाग जायें। किन्तु वे सब भी मालाएँ बनकर भूमिपर आ गिरे। देवता चारों ओर खड़े होकर गरदन पसार, सिर उठा देख रहे थे कि सिद्धार्थ कुमारका उत्कर्षको पहुँचा हुआ आत्मभाव अब नष्ट हुआ, अब वे क्या करते हैं ?

तब पारमिताओंको पूरी करनेवाले बोधिसत्त्वोंके बोधि प्राप्त करनेके दिन वह महापुरुष आसनपर बैठा हुआ उपस्थित हुए मारसे बोला, "मार, तुम्हारे दिये दानका साक्षी कौन है ?" मारने अपने सैन्यकी ओर हाथ पसारकर कहा, "ये सभी तो साक्षी हैं।" उसी क्षण मारकी परिषद्में "मैं साक्षी हूँ, मैं साक्षी हूँ" ऐसा पृथ्वी फटने जैसा महान् शब्द उत्पन्न हुआ। फिर मारने महापुरुषसे कहा, "सिद्धार्थ, तुम्हारे दिये दानका कौन साक्षी है ?' 'महापुरुषने कहा, "तेरे दिये दानके साक्षी सचेतन हैं; किन्तु मेरे इस स्थानपर कोई सचेतन साक्षी नहीं है। तथापि, ठहर ! मेरे समस्त आत्मभावोंमें दानभावकी साक्षी यह अचेतन सघन महापृथिवी ही है।" ऐसा कहते हुए उन्होंने चीवरके भीतरसे अपना दाहिना हाथ निकालकर महापृथिवीकी ओर पसार दिया। तभी महापृथिवी "मैं साक्षी हूँ" ऐसा शतध्वनिसे, सहस्रध्वनिसे, शतसहस्रध्वनिसे निनाद कर उठी; मानो मारके बलको खदेड़ रही हो। मारकी परिषद् दिशा-विदिशाओंमें भाग उठी। दो एक मार्गसे चलनेवाले नहीं थे। वे अपने सिरोंके आभरण व वस्त्र विवस्त्र छोड़-छोड़कर जिस दिशाकी ओर मुख था उसी तरफ पलायमान हुए। तब देवसंघोंने मार-बलको भागते देख, जाना कि मारकी पराजय और सिद्धार्थ कुमारकी विजय हुई। उन्होंने विचारा, विजय-पूजा करनी चाहिए। तब नागों, सुपर्णों, देवताओं व ब्रह्माओंने अपने-अपने प्रतिनिधि भेजे जो हाथोंमें गन्ध-मालादि लेकर महापुरुषके आसनके समीप पहुँचे और प्रत्येकने प्रमुदित होकर 'श्रीमान् बुद्धकी जय; पापी मारकी पराजय'के नारे लगाये। शेष देवता दश सहस्र चक्रवालोंमें नाना गन्धविलेपनों द्वारा पूजा व नाना प्रकारकी स्तुतियाँ करते हुए खड़े हो गये।

अश्वघोषने अपने संस्कृत काव्य बुद्धचरित ( सर्ग १३ ) में बुद्ध-द्वारा मारके पराजयका सुन्दर वर्णन किया है ( देखिए परिशिष्ट–४ )। जब बोधि प्राप्त करके उठनेकी प्रतिज्ञा कर गौतम महावृक्षके नीचे आसन मारकर बैठ गये, तब देवों और मनुष्योंको बड़ा हर्ष हुआ, किन्तु कामदेव मारको भय उत्पन्न हुआ। उसने अपनी रति, प्रीति और तृषा नामक कन्याओं एवं विभ्रम, हर्ष और दर्प नामक पुत्रोंको अपने विषादका यह कारण बतलाया कि वह मुनि निश्चयका कवच पहन, बुद्धिका तीर व सत्त्व रूप धनुष लेकर मेरे विषयोंको जीतना चाहता है। यदि वह जीत गया और लोकोंको अपवर्गका मार्ग बतला सका, तो मेरा यह राज्य उसी प्रकार सूना हो जायेगा जैसा विदेहराजके धर्मच्युत होनेपर हुआ। अतएव उसके ज्ञानचक्षु प्राप्त करने व मेरे क्षेत्रसे बाहर जानेके पूर्व ही उसका व्रत भंग करना आवश्यक है। यह कहकर वह अपना पुष्पमय धनुष व जगत्को मोह उत्पन्न करनेवाले पाँच बाण ले, अपने पुत्र-पुत्रियों सहित उस अश्वत्थ वृक्षके समीप आया और बोला, "हे मृत्युसे भयभीत क्षत्रिय, उठो, अपना धर्म पालो और इस मोक्ष धर्मको छोड़ो। बाणों और यज्ञोंसे लोकको जीतकर इन्द्रपद प्राप्त करो। यही यशस्कर मार्ग है जिसपर पूर्व नरेन्द्र चलते आये हैं।" इत्यादि। किन्तु जब शाक्य मुनि विचलित नहीं हुए, तब मारने अपने पुत्रों व कन्याओंको उनके सम्मुख कर अपना बाण छोड़ा। उस बाणको भी निष्फल देख काम चिन्तित हो धीरे-से बोला, अरे, जिस बाणसे विद्ध होकर

शम्भु भी शैलेन्द्रपुत्रीकी ओर चलायमान हो गया था उस बाणकी यह कोई परवाह ही नहीं करता। तो क्या यह अचेतन है या यह वह बाण ही नहीं है ? यह पुरुष पुष्प-बाण, हर्षण व रतिके नियोगसे नहीं मानेगा। यह तो भूतों-द्वारा त्रास, तर्जन व ताड़नके योग्य है। फिर उसने अपने सैन्यका स्मरण किया जिससे उसके अनुचर त्रिशूल, वृक्ष, भाले, गदा, असि आदि लेकर आ गये। किसीका मुख सूअर-जैसा था, किसीका मीन, अश्व, खर, ऊँट, बाघ, रीछ, सिंह आदि सदृश। किसीके एक ही आँख थी। कोई अनेक मुखवाले थे। कोई तीन सिर रखते थे। इत्यादि नाना प्रकारसे विकराल और भयंकर नाचते-कूदते, भाले घुमाते, वे कामके अनुचर बोधिवृक्षको घेरकर अपने स्वामीकी आज्ञाकी प्रतीक्षामें खड़े हो गये। शाक्यऋषभका युद्धकाल देख पृथ्वी काँप उठी और दिशाएँ प्रज्वलित हुईं, अन्धकार फैला और समुद्र क्षुब्ध हो उठे। पृथ्वीका भार सहने-वाले नागोंने महामुनिके विघ्नको न सहकर मारके प्रति क्रोधसे आँखें फाड़कर देखा तथा श्वाँस और जँभाई ली। धर्मात्मा अन्तरिक्षमें हाहाकार करने लगे। तथापि उन महामुनिका धैर्य चलायमान नहीं हुआ, जैसे गौवों के बीच सिंह बैठा हो। मारने भूतोंको भय उत्पन्न करनेकी आज्ञा दी, किन्तु उनके विकराल रूपों व शस्त्रोंके प्रदर्शन व अग्निवर्षा आदिका भी मुनिपर कोई प्रभाव नहीं पड़ा। इससे मार शोक और रोषसे खिन्न होने लगा। तभी आकाशवाणी हुई "रे मार, छोड़ अपने हिंसाभावको। तू उसे चलायमान नहीं कर सकता, जैसे कोई पवन महागिरि मेरुको नहीं हिला सकता। यह मुनि रागादि रोगोंसे ग्रस्त जगत्‌को ज्ञानरूप ओषधि देनेका प्रयत्न कर रहा है, कुमार्गोंसे निकालकर सन्मार्गपर लोगोंको लगाना चाहता है; अतः वह विघ्न करने योग्य नहीं है"। इत्यादि। इस आकाशवाणीको सुनकर व महामुनिकी स्थिरता देखकर मार निरुत्साह हो वहाँ से हट गया, और उसकी वह समस्त सेना भी चारों ओर भाग गयी। इधर वह महर्षि अज्ञानको जीतकर विजयी हुआ। आकाश प्रसन्न हो गया और पुष्पवृष्टि होने लगी।

बौद्धधर्मके महायान सम्प्रदायमें बुद्ध-जीवनविषयक 'ललितविस्तर' नामक ग्रन्थमें मारकी ओरसे उसकी सुन्दरी कन्याओं-द्वारा बुद्धको विचलित करनेका भी वर्णन किया गया है ( देखिए परिशिष्ट–५ )। उन्होंने वसन्त ऋतुके आगमन होनेपर ध्यानस्थ बुद्धको आ घेरा और नाना प्रकारके शृंगारात्मक वर्णनों तथा अपने हाव, भाव, विलासों-द्वारा बुद्धके मनको आकर्षित करनेका प्रयत्न किया। वे कहती हैं, "कौन होगा जो प्रत्यक्ष दिखायी देनेवाली निधिको छोड़ देगा ? हाँ, कोई धनके सुखको न जाननेवाला ऐसा भी मूर्ख होता है जो उन्हें छोड़ देता है। तू भी वैसा ही है, जो रागका अज्ञानी हुआ स्वयं आकर उपस्थित हुई कामिनियोंका उपभोग नहीं करता।" इसके उत्तरमें बुद्ध कहते हैं, "ये काम बहुत दुःखोंके संचय रूप, और दुःखमूलक हैं। वे अदृढ मनुष्योंको ध्यान, अध्ययन और तपसे भ्रष्ट कर देते हैं। विद्वानोंने स्त्रीके कामगुणों से तृप्ति होना नहीं बतलाया। काम-सेवनसे पुनः तृष्णा बढ़ती है; जैसे लवणोदक पीकर प्यास। अतएव मैं तो अबोध लोगोंको प्रज्ञा-द्वारा तृप्त कराऊँगा; मैं तो अपना और पराया कल्याण करनेके लिए उत्सुक हूँ।" इत्यादि। किन्तु मारकी पुत्रियाँ कच्ची धातुकी नहीं हैं, वे इतने मात्रसे नहीं हारतीं। वे सुशिक्षित हैं और स्त्री-मायामें खूब प्रवीण। अतएव वे नाना काम-चेष्टाओं और सौन्दर्य-प्रदर्शन तथा रागोद्दीपक आलापों-द्वारा बुद्धको मोहित करनेका प्रयत्न करती ही जाती हैं; और बुद्ध भी अपनो ज्ञान-ध्यानकी बातें करना नहीं छोड़ते। अन्तमें कुछ क्षुब्ध होकर वे कहते हैं, "अरे, यह पापी मार यहाँसे हटता नहीं है? जो भी हो; भले ही पर्वतराज मेरु चलायमान हो जाये, सर्व जगत् नष्ट हो जाये, समस्त ताराओंका समूह ज्योतिषेन्द्रों सहित नभसे भूमिपर आ गिरे, महासागर सूख जायें, तथा समस्त प्राणी मेरे विरुद्ध एकमत हो जायें, किन्तु मेरे जैसा बद्धमूल द्रुमराज कभी चलायमान न होगा।" फिर भी मार बोला, "अरे मैं कामेश्वर हूँ। समस्त लोकके देव, दानव व मनुजोंको मैंने व्याप्त कर लिया है और वे मेरे वशमें चलते हैं। उठ, विषय भोग! मेरी बात मान।" और बोधिसत्त्व कहते हैं "यदि तू कामेश्वर है, तो भी अनीश्वर है, यह सुस्पष्ट है। मैं धर्मेश्वर हूँ, और तू मुझे साक्षात् देख ही रहा है। यदि तू कामेश्वर है तो दुर्गतिको मत जा। मैं तेरे देखते-देखते बोधि प्राप्त करूँगा।" इस प्रकार मार और उसकी पुत्रियाँ बुद्धसे हार गयीं। प्रतीत होता है रम्भा-शुक संवाद आदि रचनाएँ इसी की प्रतिध्वनि मात्र हैं।

कालिदासने अपने महाकाव्य कुमारसंभवके सर्ग २-३ में शिव-द्वारा मदनको जलाकर भस्म करनेका वर्णन किया है जो इस प्रकार है ( देखिए परिशिष्ट-६ ) —

ब्रह्माजीका वरदान पाकर तारकासुरने देवलोकमें बड़ा उपद्रव करना प्रारम्भ किया। त्रस्त होकर वे सब देव इन्द्रके नायकत्वमें ब्रह्माजीके पास आये और उनसे अपने लिए किसी योग्य सेनापतिको उत्पन्न करने की प्रार्थना की। ब्रह्माजीने कहा, मैं स्वयं तारकासुरको वरदान दे चुका हूँ; अत एव मेरे-द्वारा ही उसके विनाशका उपाय उत्पन्न करना उचित नहीं, क्योंकि स्वयं विषवृक्ष लगाकर भी अपने ही हाथों उसे काटना अन्याय है। अत एव तुम शिवको उत्तेजित कर पार्वतीसे उनका विवाह करानेका उपाय सोचो। उनसे जो पुत्र उत्पन्न होगा उसीमें तुम्हारे नायकत्वकी योग्यता होगी।

इस कार्यके लिए इन्द्रने कामदेवका स्मरण किया। वे कन्धेपर धनुष धारण किये हुए आये। उनके साथ वसन्त भी था जो आमकी मंजरीका बाण हाथमें लिये था। इन्द्रने उसका बहुत सम्मान किया और अपना कार्य समझाया। उन्होंने कहा, शिवजी ब्रह्मके ध्यानमें तल्लीन हैं और उधर पार्वतीजी उनका प्रेम प्राप्त करनेके लिए तपस्या कर रही हैं। अतएव तुम ऐसा प्रयत्न करो कि शिवजीकी समाधि टूट जाये और वे पार्वतीसे प्रेम करने लगें। कामने इन्द्रका आदेश स्वीकार कर लिया और वे शिवकी तपोभूमिमें पहुँचे। वसन्तके प्रभावसे असमयमें ही सूर्य दक्षिणायनसे उत्तरायण हो गये, सब वनस्पति फूल उठे और पशु-पक्षियों एवं तपस्वियोंके मनमें भी काम-वासना जागृत हो उठी। शिवजी नमेरु वृक्षोंकी कुञ्जमें देवदारुके नीचे पद्मासन बैठकर ध्यान कर रहे थे। उनकी दोनों हथेलियाँ गोदमें थीं और दृष्टि नासाग्र। सर्पोंका जटाबन्ध, कानमें रुद्राक्षमाला व शरीरपर मृगछाला थी। श्वास निरोध-द्वारा वे ऐसे निश्चल थे जैसे वातरहित स्थानमें निष्कम्प दीपक। उन्हें इस प्रकार ध्यानस्थ देख कामका साहस भंग होने लगा। किन्तु उसी समय उसकी दृष्टि पार्वतीके मनोहर रूपपर पड़ी जो अपने सौन्दर्यसे रतिको भी लज्जित करती थी। वे अपनी मालिनी और विजया नामक सखियोंके साथ सेवा-निमित्त शिवजीके द्वारपर आयीं और उसी समय शिवने परमात्मज्योतिके दर्शनकर अपनी समाधि उतारी। नन्दीने पार्वतीकी उपस्थितिकी उन्हें सूचना दी। अनुमति मिलनेपर पार्वतीने आकर उन्हें प्रणाम किया। तब शिवने उन्हें आशीर्वाद दिया कि तुम्हें ऐसा पति मिले जैसा किसी अन्यको न मिला हो। कामने देखा उसके लिए यही ठीक अवसर है। बस, शिवजीको लक्ष्यकर वह शरसन्धान करने लगा। उधर पार्वतीने मन्दाकिनीके कमल-बीजोंकी माला उनके गलेमें पहनायी और इधर कामने सम्मोहन बाण धनुषपर चढ़ाया। शिवजीका मन विचलित हुआ और वे पार्वतीपर अपनी दृष्टि फेंकने लगे। किन्तु तत्काल ही वे सँभले और चारों ओर दृष्टि डालकर पता लगाने लगे कि उनके मनमें विकार उत्पन्न होनेका कारण क्या है। उन्होंने देखा कि बाँयें पैरको सिकोड़े, धनुषकी डोरीको दाहिनी आँख तक ताने व चापको गोल किये हुए कामदेव उनपर बाण छोड़ने ही वाला है। क्रुद्ध होकर उन्होंने अपना तीसरा नेत्र खोला जिससे अग्निकी ज्वालाएँ निकलने लगीं। देव चिल्लाये— हे प्रभो, क्रोधको रोकिए, रोकिए। किन्तु इतनेमें ही उनके नेत्रकी ज्वालाने कामको भस्मावशेष कर डाला। रति, जो आदिसे ही आशंकाके कारण उनके पीछे लगी हुई थी, मूर्च्छित हो गयी और चेतना आनेपर करुण विलाप करने लगी। शिवने देखा यहाँ स्त्रियोंके बीच रहना ठीक नहीं; अतः वे अपने भूतोंसहित वहाँसे अन्तर्धान हो गये। पार्वती लज्जित हुई अपनी सखियों सहित घर लौट आयी। रति विलाप करते-करते चिता तैयारकर सती होनेका यत्न करने लगी; तभी भविष्यवाणी हुई कि 'कामदेवने ब्रह्माजीके मनको अपनी ही पुत्री सरस्वतीकी ओर विकृत किया था, इसीसे ब्रह्माने उन्हें यह शाप दिया था। किन्तु धर्मके समझानेपर उन्होंने शापकी अवधि बाँध दी है कि जब शिवजी पार्वतीकी तपस्यासे प्रसन्न होकर उनसे विवाह कर लेंगे तब काम पुनः जीवित हो उठेगा। बस, उस अवधिकी प्रतीक्षामें रति जीने लगी।

# मयणपराजय-कथासार

## १

मयणपराजयका कथानक संक्षेपमें इस प्रकार है—आदिमें कविने परमात्माके चरण-कमलोंमें नमस्कार

करके मदन और जिनेन्द्रके बीच हुए युद्धका वर्णन करनेकी प्रतिज्ञा की है ( १,१ ) और फिर अपना परिचय दिया कि वे चंगदेव और चित्राके पुत्र हरिदेव हैं, उनके दो बड़े भाई किंकर और कृष्ण नामक थे और दो छोटे भाई द्विजवर और राघव ( १,२ )। और यह कहकर अपनी विनय प्रकट की है कि उन्हें व्याकरण, छन्द व अलंकार शास्त्रोंका ज्ञान नहीं है, तथापि वे धृष्टता वश इस काव्यरचनामें प्रवृत्त हुए हैं। ( १,३-४ )।

भवनगर नामक पट्टनके राजा मकरध्वज अपने महामंत्री मोह और रति-प्रीति नामक दोनों पत्नियों सहित सभा-भवनमें बैठे थे। वहाँ शल्य, गारव, कर्म, मिथ्यात्व आदि योद्धा भी उपस्थित थे। कामने गर्वके साथ प्रश्न उठाया कि त्रैलोक्यमें क्या कोई ऐसा है जिसे उन्होंने अपना वशवर्ती न बनाया हो ( १,५-७ )। इसपर रति और प्रीति मुसकराकर एक दूसरीकी ओर देखने लगीं। कामने फिर पूछा, 'क्या त्रिभुवनके बाहर कोई ऐसी स्त्री है जो उसे न चाहती हो ?' तब रतिने उन्हें बताया कि अष्टमभूमिपर रहनेवाली एक सिद्धि नामकी रमणी है जो उनकी इच्छुक नहीं है (१,८-१०)। इसपर कामने रतिसे ही उसे लाकर मिलानेका आग्रह किया और उसके अस्वीकार करनेसे उन्होंने उसे बहुत फटकारा। अन्ततः रतिको उसे लानेका प्रयत्न करना स्वीकार करना पड़ा ( १,११-१६ )। रति अपने दूतीकर्मपर चली ही थी कि मोह मिल गया जो उसे कामके पास लौटा लाया। मोहने कामको एकान्तमें समझाया कि रतिको भेजना संकटसे खाली नहीं है। वह निर्वेद द्वारा मार्गमें ही मारी जा सकती है। तथा सिद्धिका जिनेन्द्रसे विवाह होना निश्चित है; अतः उस ओर उनका प्रयास ही निष्फल है। इसपर क्रुद्ध हो, कामने अपना धनुष-बाण उठाया और स्वयं अपने कार्यकी सिद्धिके लिए जानेका निश्चय किया ( १,१७ )।

कामके इस दुराग्रहसे विवश हो मोहने उन्हें जिनेन्द्रके पास दूत भेजकर वहाँका सब हाल-चाल व शत्रुका बल जान लेनेकी सलाह दी। उन्होंने यह भी बतलाया कि वह जिनेन्द्र भी पहले भोगासक्त था और इसी भवनगरमें रहता था। किन्तु वह यहाँकी दुर्गतिसे संत्रस्त होकर समस्त घर-द्वार छोड़ व केवल ( तीन ) रत्न लेकर चारित्रपुरीमें रहने लगा है। वहाँ पाँच महाव्रत, सात तत्त्व, दशविध धर्म, आदि उसके सहायक भट भी एकत्र हो गये हैं जिनके बलसे वह निर्बाध तपोराज्य कर रहा है। तब कामदेवने राग और रोषको दूत बनाकर जिनेन्द्रके पास यह सन्देश भिजवाया कि या तो आकर हमारी सेवा करो या युद्धके लिए तैयार हो जाओ ( १,१८-२२ )।

दूत चारित्रपुर पहुँचे। संज्वलन दूतने आज्ञा लेकर उन्हें जिनेन्द्रके सम्मुख उपस्थित किया। दूतोंने नाना प्रकारसे जिनेन्द्रको समझाया कि कामकी सेवा स्वीकार करनेमें उन्हें सब प्रकार सुख और आनन्द मिलेगा। उन्होंने अपने स्वामीकी महान् शक्तियोंका भी संकेत किया (१,२३-३० )। वह सब सुनकर जिनेन्द्र ने उन्हें स्पष्ट बतला दिया कि काम-सुखोंकी उन्हें कोई इच्छा नहीं है। वे उन्हें सदाके लिए छोड़ चुके हैं। वे तो अब अपना विवाह सिद्धि वरांगनासे करेंगे और स्वाधीनता सुखका आनन्द लूटेंगे। कामदेवने हरि, हर, ब्रह्मादि देवताओंपर विजय भले ही पा ली हो, किन्तु यदि वह उनके आड़े आया तो वे उसे यमके घाट उतारे बिना न छोड़ेंगे। जिनेन्द्रकी इस बातसे दूत भड़के और बोल उठे कि जब आपको मदनके बाण लगेंगे तब आप यह सिद्धिके सुखकी बात भूल जायेंगे। इसपर जिनेन्द्रने पुनः न केवल मदनका किन्तु उसके साथ उन दोनों दूतोंका भी घात कर डालनेकी बात कही और निर्वेदने उन्हें गला पकड़कर बाहर निकाल दिया। उन्होंने जाकर मदनको समाचार दे दिया कि जिनेन्द्र आपकी बात माननेके लिए तैयार नहीं हैं ( १,३१-३२ )।

अब मदनने कोई दूसरा उपाय न देख युद्धकी तैयारी की। रणभेरी बजी और बड़े-बड़े बलशाली योद्धा-जैसे पाँचों इन्द्रियाँ, आर्त-रौद्र दोनों ध्यान, तीनों शल्य, अठारह दोष, सात व्यसन, पुण्य-पाप, दर्शन-मोह, पाँचों आस्रव, इत्यादि। जिससे स्वर्गमें इन्द्र, गोविन्द, त्रिनेत्र, ब्रह्मा, सूर्य, चन्द्रादि देव तथा मर्त्यलोकमें चक्रवर्ती भी शंकित होते हैं वह मोह मल्ल भी आया। उसे कामदेवने प्रधान सेनापतिका पट्ट बाँधा और उसकी खूब प्रशंसा की। उसके उपसहायक बने चारों आयु कर्म, तेरान्नवे नामकर्म इत्यादि। लेश्याओंकी ध्वजा-पताकाएँ फहरायीं, विकथा, कुदर्शन व पंचास्रवोंकी भेरियाँ बजीं। इस प्रकार मदनका सैन्य युगक्षयके समय समुद्रके समान क्षुब्ध होकर गरजता हुआ चल पड़ा। तभी दशकामावस्था व शंका, कांक्षा आदिके

दलबल सहित प्रचण्ड मिथ्यात्व आकर बोला, हे देव, आप कहाँ किसपर आक्रमण कर रहे हैं ? मुझे आज्ञा दीजिए तो जिनेश्वरको जाकर परास्त कर आऊँ। इसपर मोहने कहा, रे मिथ्यात्व, क्यों झूठे गाल बजाता है ? कल ही सम्यक्त्वके सम्मुख आनेपर मैं तेरी बहादुरी देख लूँगा। मिथ्यात्वने कहा, विवाद करनेसे क्या लाभ ? कल मैं जिनेन्द्रको सिंह-द्वारा गजेन्द्रके समान जीत कर दिखा दूँगा ( १,३३-३७ )।

## २

जब इधर मदनराज मद-हस्तीपर आरूढ हो धनुष-बाण और सेना सहित युद्धको निकला, तब उधर राग-द्वेष दूतोंके लौट जानेपर जिननाथने संवेगको आज्ञा दी कि रणभेरी बजवाओ। पंच-समितियोंकी रण-भेरियाँ बजीं जिनका शब्द सुनकर रणदक्ष पंच महाव्रत, दशधर्म, सप्त तत्त्व, बारह तप, पंचाचार, धर्म शुक्ल ध्यान, निर्वेद, उपशम, ब्रह्मचर्य, आदि महाबलवान् योद्धा एकत्र हुए। सम्यक्त्व सेनापति बनाया गया। जिनेन्द्र का ठाट देखने योग्य था। उनके समीप लब्धियोंकी ध्वजाएँ फहरायीं और स्याद्वाद भेरीकी ध्वनि गूँजी। वे स्वयं क्षायिक-दर्शन हाथीपर सवार थे, अनुप्रेक्षाका कवच पहने, समाधिकी गदाको प्रहरण रूप धारण किये थे, और ललकार रहे थे—कहाँ है स्मर, कहाँ है स्मर ? भव्योंने नमस्कार किया, लोगोंने मिथ्यादृष्टिका बलिदान दिया, सरस्वतीने मंगल गाया, दयाने आशीर्वाद दिया। इसी समय संज्वलनने विचार किया मेरा अब यहाँ रहना उचित नहीं। अतएव उसने जाकर मकरध्वजको बतलाया कि जिनेन्द्र कितना बलशाली है और सलाह दी कि उसकी वहाँसे भाग जानेमें ही बुद्धिमानी है ( २,१-१० )।

किन्तु मदनने संज्वलनकी बात नहीं मानी। उलटा उसे फटकारा—चूहोंकी सेना कहीं बिल्लीके ऊपर चढ़ी है ? फिर उसने मोह सेनापतिको बुलाकर अपनी प्रतिज्ञा सुनायी कि यदि आज ही जिनेन्द्रको परास्त न किया तो मैं अग्निमें प्रवेश कर लूँगा। इसपर मोहने उसे आश्वासन दिया—नाथ ! समरमें आपसे कौन भिड़ सकता है। आकाशमें इन्द्र आपसे थर्राता है और पातालमें धरणेन्द्र शंकित और कम्पित होता है। जिननाथ चाहे पातालमें, सुरलोकमें, गिरि, दुर्ग आदिमें छिपे, आज वह बच नहीं सकता। हाँ, आपकी सेवा करना स्वीकार कर ले तो अवश्य छूट सकता है। यदि वह संग्राममें आया तो अपनेको और कुछ नहीं करना; केवल बाँधकर सप्तव्यसन कारागृहमें डाल देना है ( २,११-१३ )।

अब मदनने शृङ्गार भाटको बुलाकर कहा कि यदि तू आज किसी प्रकार जिनेन्द्रको समरमें खींच लाये और मुझे दिखला दे, तो मैं तुझे खूब पारितोषिक दूँगा। भाटने जिनेन्द्रके पास पहुँचकर मदनके बलका व्याख्यान किया और सलाह दी कि यदि उसके उन असंख्य योद्धाओंसे लड़नेकी शक्ति हो तो मुकाबला कीजिए, नहीं तो उन्हें नमस्कारकर सुखसे अपने घर बैठिए ( २,१४-१६ )। इसपर सम्यक्त्वने उसे ललकारकर कहा, मैं मिथ्यात्वका मुकाबला करनेको तैयार हूँ, पञ्च महाव्रत पाँच इन्द्रियोंके निवारणके लिए पर्याप्त हैं, ज्ञान मोहको जीत सकता है, शुक्ल ध्यान अठारह दोषोंको, सात तत्त्व सातो भयोंको, श्रुतज्ञान अज्ञानको, इत्यादि-इत्यादि। जिनेन्द्रने भी उससे कहा कि यदि तू आज मुझे समरमें मदनको दिखला दे तो मैं तुझे बहुत से भूमि-मण्डलका दान दूँगा। भाटने कहा, अभी देख लेना जब मोह महाभटके साथ मकरध्वज आपपर ऐसा क्रुद्ध हुआ आक्रमण करेगा, जैसा सिंह सारंगपर। इस बातसे निर्वेद उत्तेजित हो उठा और उसने उसकी नाक काट, सीस मुड़ा, थप्पड़ मार, गला पकड़कर वहाँसे निकाल भगाया। भाट यह कहता हुआ वहाँसे चल दिया कि रे निर्वेद, आज तुम्हें इसका फल दिखला दूँगा और अपने राजाके हाथ तुझे यमराजके पथपर लगा दूँगा। जब भाट मदनके पास लौटा, तब उसकी दशा देख सामन्तगण हँस पड़े। भाटने कहा, क्या हँसते हो ? मुझे तो सीख मिल चुकी, अब तुम लोग जूझो या यहाँसे भागो। मदनराजके पूछनेपर उसने बतलाया कि मेरी दशा ही आपको वहाँका सब हाल प्रत्यक्ष दिखला रही है। वज्राघातको कौन सिरपर ले, कौन खाण्डेकी धारपर चले, यमके दूतका कौन सामना करे और कौन भुजादण्डोंसे समुद्रको लाँघे, इत्यादि। उसकी बात सुनकर मदनराज ताल ठोककर युद्धके लिए चल पड़े ( २,१७-२२ )।

जब मदनराज युद्धके लिए चले तब सर्पकी फुफकार सुनायी दी, कौवा काँव-काँव कर उठा, गीध ऊपर

मँडराये, घड़ा फूट गया, पवन प्रतिकूल चल पड़ा, छींक हुई और गधा रेंका। इन अपशकुनोंको देख मदन कुछ देरके लिए स्तब्ध रह गया। इसी बीच उधरसे जिनेन्द्रकी सेनाके ध्वज फहराते हुए दिखायी दिये। उनका सैन्य चला, लोक खलबला उठा, गिरिराज टलटलाया, समुद्र झलझलाया, शेषनाग सलसलाया और इन्द्र चलचलाया इत्यादि। दोनों सेनाओंकी भिड़न्त हो गयी ( २,२३-२६ )।

युद्धका कोलाहल सुनकर रति मनमें थर्रा उठी और मकरध्वजके सम्मुख आकर बोली, हे देव, जिनराज समरमें दुर्धर है। सिद्धिको वरकर आप क्या करेंगे? आप कुशलसे रहे तो बहुत-सी वधुओंको वर लेंगे। जीवित रहिए और ठंडा पानी पीजिए। किन्तु मकरध्वजने उसकी बातको रोक कर कहा, खलका चाला चलते मुझे जीवित रहना पसन्द नहीं। यह जिनेन्द्र पहले रत्न चुरा ले गया, फिर उसने मेरे दूतोंको गला पकड़ कर निकाला, मेरे भाटको मूँडा और अब ऊपर चढ़कर आया है। उसके इतने छलको सहते मुझे लज्जा नहीं आती? और देख अब तो संग्राम छिड़ ही गया जिसे देखने सुरगण भी आ जुड़े हैं। आज उनके देखते मैं उसपर अपनी बाणवृष्टि करूँगा। बहुत दिनोंसे गरजता था; आज वह मेरे पंजेमें आया है। इतनेमें ही उस बन्दीने मदनकी दृष्टि जिनेन्द्रकी ओर खींची और बतलाया, देखो यह सम्यक्त्व है, यह संयम और ये पाँच महाव्रत, इत्यादि ( २,२७–३० )।

भाट द्वारा दिखलाये जानेपर मकरध्वजका सैन्य जिनेन्द्रके सैन्यपर टूट पड़ा। सुभट हाकें और ललकारें छोड़ने और परस्पर प्रहार करने लगे। मिथ्यात्व द्वारा अग्निबाण छोड़े जानेपर जिनेन्द्रकी सेना त्रस्त होकर भाग उठी। तभी आकाशमें ब्रह्मा और सुरेन्द्रके बीच वार्तालाप होने लगा—

ब्रह्मा—देख लो, सुरेन्द्र! तुम्हारे नाथकी सेना भाग रही है।

सुरेन्द्र—जहाँ मिथ्यात्व आया, वहाँ जिनेन्द्रका बल भग्न होगा ही। किन्तु, ब्रह्माजी, अब देखिए एक क्षणमें क्या होता है, जब सम्यक्त्व, निर्वेद व निश्शंकादि सहित यहाँ आवेगा।

ब्रह्मा—हे इन्द्र, यदि किसी प्रकार मिथ्यात्व भग्न भी हो गया, तो भी मोहको कौन जीत पावेगा जिसकी त्रैलोक्यमें इतनी धाक है।

इन्द्रने हँसकर कहा—ब्रह्माजी, देखिए तो सही जिनेन्द्रके एक केवलज्ञान बाणसे वह क्षण-भरमें विनष्ट हो जायेगा।

ब्रह्मा—अच्छा, माना कि ज्ञान मोहको जीत लेगा। किन्तु मदनराजका चित्त-हाथी तो अजेय है। इन्द्र, अब मैं तुम्हें एक गुप्त बात बतलाता हूँ। एक बार विष्णु, महेश और मैं तीनों मदनसे युद्ध करने चले। मदनके एक बाणसे वक्षस्थलमें विद्ध होकर हर धराशायी हो गये। तब गौरीने आकर हवा की व घर ले जाकर गंगा-जल सींचकर उनके प्राण बचाये। विष्णुकी रक्षा लक्ष्मीजीने कामको मनाकर किसी प्रकार की। मेरे हृदयमें उसके दो बाण आ चुभे। तब एक ऋक्षीने आकर मेरी रक्षा की और इसीलिए वह उस दिनसे मुझे प्रिय हो गयी है। इस प्रकार हम तीनोंको शिक्षा मिल चुकी। अब तुम्हें दिखाता हूँ कि मदनकी मारसे जिनेश्वर कैसे भागते हैं।

इन्द्र—यदि आज जिननाथ मदनको रणमें न मार सका तो मैं मान लूँगा कि वह त्रैलोक्यमें और त्रिकालमें अजेय है (२, ३१–३८)।

इधर यह वार्तालाप हो ही रहा था, कि सम्यग्दर्शनने आकर मिथ्यात्वको ललकारा। उनकी परस्पर डींग-डांगकी बातें हुईं। मिथ्यात्वने कुपित हो मूढत्रय बाणावलि छोड़ी जिसे दर्शनने षडायतन बाण छोड़कर विनष्ट किया। फिर उधरसे शंका-शक्ति छूटी जिसे निश्शंका-द्वारा भस्म किया गया, इत्यादि। अन्तमें दर्शनने मिथ्यात्वको तत्त्वरुचि बाणसे आहत कर धराशायी कर दिया। यह देख इन्द्रने ब्रह्मासे कहा—देखिए, सम्यक्त्वने मदनकी सेनाको कैसा परास्त किया है। जिनेन्द्रके सैन्यमें जयध्वनि हो उठी (२, ३९-४२)।

मिथ्यात्वके मरणकी बात सुन नरकगति रुदन और विलाप करने लगी—हाय प्रभु! तुम्हारे बिना मेरा घर सूना हो गया। हाय दर्शन, तुम तो दयावान् हो; फिर भी तुमने मेरे नाथकी रक्षा न की। इत्यादि। तब मोहने उसका संबोधन किया कि नरकगति! तेरा नाथ मरा नहीं है; वह दर्शनके घातसे भागकर कुपन्थों-

में प्रवेश कर जी रहा है। इससे नरकगतिको ढाढ़स हुआ (२, ४३)।

अब रणमें स्वयं मोह ज्ञान और दर्शनके सम्मुख आया। उसके अन्य योद्धा पञ्चेन्द्रिय आदि जिनेन्द्रके महाव्रतों आदिसे भिड़ गये। उधर जिनेन्द्रने सिद्धिरूप स्वरोदय ज्ञानीसे पूछा कि मदनसे संत्रस्त होकर हमारा सैन्य क्यों भागा ? तब उन्होंने बतलाया कि तुम्हारी व्यूह-रचना ठीक नहीं हुई थी। तुमने अपने सैन्यको उपशम श्रेणीपर चढ़ाया था, इसीसे वह टिक नहीं सका। अब उसे क्षायिक भूमिपर चढ़ाइए। तब उन्होंने वैसा ही किया जिससे उनका सैन्य अधिक स्थिर होकर युद्ध करने लगा (२, ४४-४६)।

मोहने केवलज्ञानको ललकारा और वे दोनों परस्पर बाणवृष्टि करने लगे। मोहके तीन गारव बाणोंको ज्ञानने रत्नत्रय बाणोंसे विध्वस्त कर समाधिस्थानसे उपशम बाण छोड़ा जिससे उरस्थलमें विद्ध होकर मोह एक क्षणके लिए मूर्च्छित हो गया। किन्तु तुरन्त सचेत होकर उसने पन्द्रह प्रमाद रूप महाबाण छोड़े जिन्हें ज्ञानने षडावश्यकों-द्वारा नष्ट किया। इस प्रकार प्रहार और निवारण होते-होते जब मोहने पाप प्रकृतियोंको छोड़ा तब जिनेन्द्रके सैन्यमें बड़ी विडम्बना उत्पन्न हुई। कोई हँसने, कोई डरने व कोई कामासक्त होने लगा। तब केवलज्ञानने पञ्चचारित्र बाण छोड़कर उन प्रकृतियोंको चूर-चूर किया और मोहके हृदयको वेधकर उसे भी भूतलपर गिरा दिया। तथापि शीघ्र सचेत हो वह पुनः युद्ध करने लगा। उसने अनाचार खड्गका प्रहार किया, जिसे ज्ञानने अनुकम्पा वसुनन्दकसे काट डाला और फिर निर्ममत्व मुद्गरसे ऐसा प्रहार किया कि जिससे मोहका सिर जर्जरित हो गया और वह कराहता हुआ भूमिपर गिर पड़ा (२,४७-५४)।

यह देख बन्दीने जाकर कामको खबर दी और यह भी सलाह दी कि अब उन्हें अपना आग्रह छोड़कर आत्मरक्षा करनी चाहिए। रतिने भी बन्दीकी बातका समर्थन किया और लघु गृहिणी प्रीतिने भी जोर लगाया कि आप अपने मरण और हमारे रंडापेके लिए उतारू मत होइए।

किन्तु मदन कब माननेवाला था ? उसे हरि, हर आदिपर विजय पानेका उन्माद भी था। वह मोहन वशीकरण आदि बाण ले, मद-हाथीपर सवार हो रणमें आ उतरा। मदन और जिनेन्द्रके बीच उत्तेजनापूर्ण वार्तालाप हुआ—

मदन—अब अपना सामर्थ्य दिखला, जिनेन्द्र ! तू पीछे सिद्धिसे विवाह करना, पहले मुझे संग्राम दे।

जिनेन्द्र—रे मदन, जा युवतियोंके बीच सुखसे रह। क्यों मेरे सम्मुख आकर मरता है।

मदन—तुमने मेरे दूतोंको गला पकड़कर निकलवाया और भाटका मुण्डन कर उसे भगाया। अब मेरे ऊपर चढ़कर आते हो और सिद्धिसे विवाह करना चाहते हो ? क्या तुमने मेरा त्रिभुवनमल्ल नाम नहीं सुना ? अरे, मेरी मारसे विष्णु जलमें जाकर रहे हैं, शंकर गंगा पार कर गये, ब्रह्मा कहने लगे मैं बूढ़ा हूँ (मुझे छोड़ो), सूर्य मेरुपर्वतके चक्कर काटने लगे, सुरेन्द्र स्वर्गकी चोटीपर जा बैठे और धरणेन्द्र पृथ्वी फाड़कर भीतर घुस गये। मेरे आगे भला कौन बलवान् है ?

जिनेन्द्र—रे मकरध्वज ! यह सब ठीक है, किन्तु जिनेन्द्रकी चक्कीमें पड़कर तू तेलीके बैल-जैसा मरेगा। तेरी प्रचण्डता स्थविरों, गोपालों और गोपतियों तक ही है। मेरा तू एक बाल भी बाँका नहीं कर सकता। अन्धकार तभी तक भुवन-तलको आच्छादित कर सकता है, जबतक कि वह भानुको नहीं देखता। (२,५५-६३)।

इन उत्तर-प्रत्युत्तरोंसे दोनों उत्तेजित हो उठे। कामने अपना मन-हाथी जिनेन्द्रके आगेको बढ़ाया और उन्होंने समभाव रूप मुद्गरके घातसे उसे चूर-चूर कर दिया। यह देख रतिके हृदयमें शूल चुभा और उसने एक बार पुनः अपने पतिसे करुण भावसे रोते हुए भाग चलनेकी प्रार्थना की। किन्तु अब इसके लिए कोई अवसर नहीं रहा था। जैसे-जैसे शिव भेरी बजती, तैसे-तैसे पाँच-कुदर्शन नष्ट होते। जैसे-जैसे पञ्च महाव्रत बढ़ते, तैसे-तैसे पञ्चेन्द्रिय शंकित होते। इत्यादि। केवलज्ञानके प्रहारोंसे कामका बल क्षीण होने लगा। तब उसने मोहके उपदेशसे बाईस परीषहोंको छोड़ा। उनके अनर्थोंका निवारण जिनेन्द्रने निर्जरा विद्या-द्वारा किया। तभी मनःपर्ययने आकर बतलाया कि हे देव ! विवाहका समय आ गया है। किन्तु जबतक आप इस क्षीणांग मोहका हनन न कर देंगे, तबतक सिद्धि वरांगना विवाहके लिए राजी नहीं होगी। तब जिनेन्द्रने उसके

नाश करनेका निश्चय किया। इधर मोहने मदनको अशनि विद्याका स्मरण करनेकी सलाह दी। (२,६४-७१)।

यह विद्या भक्ष्याभक्ष्य निगलती व सागर और नदियोंको सुखाती हुई आयी। उसपर जिनेन्द्रने आधा-कर्म तथा ज्ञानने अवमोदर्य, चान्द्रायण आदि व्रतरूप बाण छोड़े। इनको जीतकर जब वह जिननाथकी ओर बढ़ा तब उन्होंने अष्ट-दिवस-उपवास आदि बाण छोड़े जिससे उसका कवच टूट गया। यह देख मोहने मदन-को वहाँसे भाग निकलनेकी सलाह दी और स्वयं जिनेन्द्रकी सेनाके स्खलनके लिए डट गया। मदनको भागते देख जिनसेना उसके पीछे दौड़ी और इधर मोहको ध्यानने अपने चतुर्भेद बाणोंसे सौ टुकड़े करके फेंक दिया। उधर मकरध्वजके पीछे पड़ी जिनसेनाको स्खलित करनेके लिए उसकी वधुओंने नाम, आयु, गोत्र और वेदनीय कर्मोंसे प्रार्थना की। इतने समयमें मकरध्वज भागकर कुपन्थोंमें जा छुपा। देवराजने ब्रह्माको बुलाकर कहा, अब देख लीजिए, मदनराज हार गया। उसी समय जिनेन्द्रने केवलज्ञान आभूषण धारण किया और मुनिगणोंने उन्हें प्रणाम किया ( २,७२-७५ )।

अब जिनेन्द्र और सिद्धिके विवाह होनेमें कोई बाधा नहीं रही। शेषनाग अपनी सहस्र रसनाओंसे उनकी स्तुति करता हुआ आया। हंसगामिनी, हंसवाहिनी मृगनयनी नागकन्याएँ भी आयीं और चक्रवर्ती, इन्द्र आदि अपने परिवार सहित वाहनारूढ़ होकर आये। फिर समवशरण बनाया गया, शुक्लध्यानने घट-स्थापना की, तपश्रीने सिरपर कलश रखा, सरस्वतीने मधुर गीत गाये, रत्नोंकी रङ्गावली की गयी, क्षमाने दीपक पंक्ति प्रज्वलित की, लक्ष्मीने आशीर्वाद दिया, तुम्बरु और नारदने बीणा बजाये और किन्नरियोंने सप्त-स्वरोंसे मङ्गल गीत गाये। असुर व नरेन्द्र भी ताल दे-देकर नाचने लगे। पटह, मार्दल, शङ्ख-काहल, ढक्का आदि वादित्र बजे, यक्षोंने चँवर ढोरे, भामण्डल चमके और पुष्पवृष्टिसे मही महक उठी। चार-द्वारोंके चार तोरणों व तीन छत्रोंसे शोभायमान जिनेन्द्र सिंहासनपर बैठे और मागधोंने स्तुति की। इस प्रकार ठाठसे जिनेन्द्र और सिद्धिका विवाह सम्पन्न हुआ (२,६४-८०)।

विवाह करके जब जिनेन्द्र क्रीड़ानिमित्त मोक्षको गमन करने लगे, तब तपश्रीने प्रार्थना की कि आपके चले जानेपर मकरध्वज विजयका ढोंग करेगा और चारित्रनगरका विध्वंस कर डालेगा। यह सुनकर जिनेन्द्र ने श्रुत लेख देकर वृषभसेन गणीको भेजा कि तुम तपश्रीका तथा चारित्रनगरका भले प्रकार रक्षण और पालन करना (२, ८१)।

## मयण-पराजय-चरिउकी संस्कृत मदनपराजयसे तुलना

नागदेव कृत संस्कृत मदनपराजयके आदिमें कहा गया है कि शुद्ध सोम[1] कुलरूपी पद्मको विकसित करनेवाले, याचकोंके कल्पवृक्ष चङ्गदेव हुए। उनके पुत्र हरि हुए जो असत्कविरूपी नागोंके सिंह थे। उनके पुत्र भिषग्जनपति नागदेव हुए। इनके दोनों पुत्र हेम और राम भी अच्छे वैद्य थे। रामके पुत्र हुए प्रियङ्कर जो याचकोंको प्रियदान करनेवाले थे। इनके पुत्र हुए चिकित्सारूपी महासमुद्रके पारगामी श्रीमल्लुगि जो जिनेन्द्र के चरणकमलोंके मत्त भृङ्ग थे। उनका पुत्र मैं नागदेव नामक अल्पज्ञानी हुआ। मैं छन्द, अलङ्कार, काव्य व कोषका जानकार नहीं हूँ। केवल हरिदेवने जो कथा प्राकृत बन्धमें की थी उसे ही मैं भव्योंकी धर्मवृद्धिके लिए संस्कृतबन्धमें कहता हूँ।

संस्कृत मदनपराजयके कर्ताके इस वृत्तान्तसे स्पष्ट है कि उनकी रचना उन्हींके एक पूर्वज हरिदेवकी प्राकृत रचनाका अनुवाद है। इस प्रशस्तिकी प्रस्तुत अपभ्रंश रचनाके आदिकी प्रशस्तिसे तुलना करनेपर इस बातमें कोई सन्देह नहीं रहता कि नागदेव कृत संस्कृत कथाका मूलाधार यही अपभ्रंश रचना है जिसे

१. यह पाठ उपलब्ध हस्तलिखित प्रतियोंमें सबसे प्राचीन विक्रम सं० १५७३ की प्रतिका है। विद्वान् सम्पादकने इसे छोड़कर नितान्त अर्वाचीन—गत सौ वर्षके भीतरकी—कुछ प्रतियोंके आधारपर उसके स्थानपर 'राम' पाठ क्यों स्वीकार किया यह समझमें नहीं आता। ( देखिए—मदनपराजय ) भारतीय ज्ञानपीठ, काशी, १९४४ मूल पाठ पृ० १–२; प्रस्ता० पृ० १९।

उन्होंने उसके साधारण नाम प्राकृतसे इङ्गित किया है। चूँकि यह संस्कृत रचना हिन्दी अनुवाद व विस्तृत प्रस्तावना, टिप्पण आदि सहित आजसे सत्तरह वर्ष पूर्व ही प्रकाशित हो चुकी है, अतः उसके सम्बन्धमें यहाँ विशेष परिचय देनेकी आवश्यकता प्रतीत नहीं होती। दोनों ग्रन्थोंके अवलोकनसे उनका परस्पर साम्य व वैषम्य सहज ही जाना जा सकता है। तथापि सुविधाके लिए यहाँ केवल कुछ बातोंका उल्लेख कर देना आवश्यक प्रतीत होता है जिससे इन दोनों रचनाओंके अपने-अपने साहित्यिक गुण व महत्त्व स्पष्ट हो जायें।

दोनों ग्रन्थोंमें मूल कथानक एक ही है और उनके पात्र भी सब समान ही हैं। उनमें जो वैशिष्ट्य हैं वह निम्न प्रकार है—

१. भाषा भेदके अतिरिक्त दोनोंमें यह अन्तर भी है कि अपभ्रंश रचना पूर्णतः पद्यात्मक है जबकि संस्कृतका कथांभाग प्रायः गद्यमें है, यद्यपि अन्तिम परिच्छेद पूरा पद्यात्मक है।

२. नागदेवने अपभ्रंश कृतिकी दो सन्धियोंको अपनी रचनामें पाँच परिच्छेदोंमें विभाजित किया है जिनके नाम पुष्पिकाओंमें क्रमशः श्रुतावस्था, दूतविधिसंवाद, कन्दर्पसेनावर्णन, स्मरपराजये अनङ्ग-भङ्ग और मुक्तिस्वयंवर दिये गये हैं। इस प्रकार प्रस्तुत काव्यकी प्रथम सन्धिका विषय प्रथम तीन व दूसरी सन्धिका शेष दो परिच्छेदोंमें बाँटा गया है।

३. नागदेवने कथाके पद-पदपर 'उक्तं च' कहकर नाना सुभाषितोंको उद्धृत किया है जिनकी संख्या, सम्पादकके गणनाङ्कानुसार ३७ + ७९ + ९ + २२ = १४७ है। पाँचवें परिच्छेदमें उद्धृत पद्य नहीं हैं। जो पद्य 'उक्तं च' कहकर उपस्थित नहीं किये गये उनकी संख्या लगभग ढाई-सौ है। किन्तु सम्पादकके मतानुसार उनमें भी अनेक पद्य जैसेके-तैसे, अथवा कुछ परिवर्तन सहित, अन्यत्रसे लिये गये प्रतीत होते हैं ( प्रस्तावना पृ० २४–२५ तथा ७९ )। प्रस्तुत रचनामें ऐसी कोई बात नहीं है। उसकी समस्त रचना आदिसे अन्ततक ग्रन्थकारकृत ही है।

४. नागदेवने उदाहरण स्वरूप ककुद्रुम राजाकी कथाका संकेत किया है ( १, १२ ) तथा हेमसेन मुनि ( १, २० ) जिनदत्तसेठ ( १, १४ ), सिंहकार ( २, ५ ) व यद्भविष्य ( २, ६ ) की कथाओंका वर्णन भी किया है। ऐसी कोई अवान्तर कथाएँ हरिदेवकी रचनामें नहीं पायी जातीं।

५. नागदेवने हरिदेवके कथानकमें भी कहीं संकोच, कहीं संवर्धन और कहीं परिवर्तन भी किया है। जैसे—

( क ) हरिदेवके अनुसार कामने गर्वसे कहा कि लोकमें कौन ऐसी महिला है जो मेरे वशवर्ती न हो। इसपर रतिने हँसकर कहा, 'क्या आपने सुना नहीं है कि सिद्धिरमणी आपको नहीं चाहती? पश्चात् मोहने उसे बतलाया कि सिद्धिका जिनेन्द्रसे विवाह निश्चित हो गया है। किन्तु नागदेवके अनुसार मदनने मोहसे पूछा, 'क्या तुमने लोकत्रयमें कोई अपूर्व बात सुनी? इसपर मोहने संज्वजन-द्वारा भेजी विज्ञप्ति उपस्थित की जिसमें जिन राजाका संवाद था। उसे बाँचकर मदन क्षुब्ध हुआ। उसे चिन्तातुर देख रतिने कारण जाननेका आग्रह किया, तब मदनने उसे वृत्तान्त बतलाया।

( ख ) कामने दूसरी बार दौत्य कर्मके लिए हरिदेवके अनुसार, रागभाव बन्दीको भेजा था (२, १४) किन्तु नागदेवने बन्दीका नाम बहिरात्मा कहा है ( ४, ३ )।

( ग ) हरिदेवके अनुसार जब भागते हुए मदनका जिनेन्द्रने पीछा किया तब उसकी वधूजनों ( रति-प्रीति ) ने कामसे प्रार्थना की कि नाम, गोत्र और वेदनीय ( अघातिया कर्म ) जिनेन्द्रके सैन्यका प्रतिस्खलन करें। इसी बीच, हे देव, आप भाग जाएँ ( २, ७५, ६ )। किन्तु नागदेवने यहाँ विस्तारसे यह वर्णन किया है कि इस अवसरपर रति-प्रीतिने जिनेन्द्रसे बड़ी दीनता-पूर्वक अपने पतिकी रक्षा व उनके वैधव्यसे बचावकी प्रार्थना की। जिनेन्द्रने इसे स्वीकार किया और एक सीमापत्र लिखाकर उन्हें दिया एवं शुक्लध्यान वीरकी संरक्षकतामें उन्हें उनकी नयी सीमापर पहुँचा दिया। किन्तु इस वीरके अविश्वासके कारण मदन अपने सप्त अङ्गोंका परित्याग करके अनङ्ग बन गया और युवतियोंके हृदयरूपी गिरिगुफामें प्रविष्ट हो गया।

( घ ) मदनके पराजयके पश्चात् हरिदेवके अनुसार फणीन्द्रने जिनेन्द्रकी आकर स्तुति की, चक्रवर्ती, सुरपति, इन्द्राणी आदि देव-देवी आये, समवशरण रचा गया, खूब नाच-गान हुआ और विवाह सम्पन्न हो गया ( २, ७६–८० ) किन्तु नागदेवका :प्राय: समस्त पञ्चम परिच्छेद इस विषयपर स्वतन्त्र है। यहाँ इन्द्रने दयाको मोक्षपुर भेजा और सिद्धसेनको सन्देश दिया कि वे अपनी कन्याको लेकर शीघ्र विवाहके लिए आवें। दयाको वहाँ जाकर अपना व वरका पूरा परिचय देना पड़ा। तत्पश्चात् सिद्धसेन यमराजके मन्दिरमें रखा हुआ कर्मधनुष लेकर आये। उस धनुषको तोड़नेकी विधि हुई। जिनेन्द्रने उसे तोड़ा, उनके गलेमें वरमाला डाली गयी और वे मुक्ति-श्री के साथ मनोरथ-हाथीपर आरूढ़ हो मोक्षपुरको रवाना हुए। यह सब वर्णन नागदेवका अपना है।

इस प्रकार हम देखते हैं कि नागदेवकी कृति प्रस्तुत ग्रन्थका उस अर्थमें अनुवाद नहीं है जिस अर्थमें हम अब अनुवादको समझते हैं। उन्होंने हरिदेवके कथानकको आधार लेकर अपनी रुचि अनुसार भाषा, शैली, विषय-वर्णन व प्रसंग-प्रयोजनमें उसे एक नया रूप दिया है।

## कवि-परिचय

मदनपराजयचरिउके कर्ताने अपना कुछ परिचय ग्रन्थके आदिमें ( १,२-३ ) दिया है। इससे हमें कविके कुटुम्बके सम्बन्धमें इतना पता चलता है कि उनका नाम हरि ( हरिदेव ) था। उनके पिता चङ्गदेव और माता चित्रा थीं। उनके दो जेठे भाई थे किंकर और कृष्ण। किंकर महागुणवान् तथा कृष्ण स्वभावतः निपुण थे। दो छोटे भ्राताओंके नाम थे द्विजवर और राघव। वे दोनों ही बड़े धर्मवान् थे।

इस कुटुम्बका कुछ और परिचय हमें नागदेव कृत संस्कृत मदनपराजयसे चलता है। उस ग्रन्थकी उत्थानिकामें कहा गया है कि—

यः शुद्धसोमकुलपद्मविकासनार्को जातोऽर्थिनां सुरतरुर्भुवि चङ्गदेवः।
तन्नन्दनो हरिरसत्कविनागसिंहः तस्माद् भिषग्जनपतिर्भुवि नागदेवः ॥२॥
तज्जावुभौ सुभिषजाविह हेम-रामौ रामात्प्रियङ्कर इति प्रियदोऽर्थिनां यः।
तज्जश्चिकित्सितमहाम्बुधिपारमाप्तः श्रीमल्लुगिज्जिनपदाम्बुजमत्तभृङ्गः ॥३॥

तज्जोऽहं नागदेवाख्यः स्तोकज्ञानेन संयुतः। छन्दोऽलङ्कारकाव्यानि नाभिधानानि वेद्म्यहम् ॥४॥
कथा प्राकृतबन्धेन हरिदेवेन या कृता। वक्ष्ये संस्कृतबन्धेन भव्यानां धर्मवृद्धये ॥५॥

अर्थात् पृथ्वीपर शुद्ध सोमकुल रूपी कमलको विकसित करनेके लिए सूर्यरूप व याचकोंके कल्पवृक्ष चङ्गदेव हुए। उनके पुत्र हुए हरि जो असत्कवि रूपी हस्तियोंके सिंह थे। उनके पुत्र हुए वैद्यराज नागदेव। नागदेवके हेम और राम नामके दो पुत्र हुए जो दोनों ही अच्छे वैद्य थे। रामके पुत्र हुए प्रियंकर जो याचकोंके प्रिय ( दानी ) थे। प्रियंकरके पुत्र हुए मल्लुगि जो चिकित्सामहोदधिके पारगामी विद्वान् तथा जिनेन्द्रके चरण-कमलोंके मत्तभ्रमर थे। उनका पुत्र हुआ मैं नागदेव नामक, जो अल्पज्ञानी हूँ व छन्द, अलंकार, काव्य व शब्दकोषका ज्ञानी नहीं हूँ। हरिदेवने जिस कथाको प्राकृत बन्धमें रचा था उसे ही मैं भव्योंकी धर्मवृद्धिके हेतु संस्कृतमें रचकर कहता हूँ।

यहाँ हमें हरिदेवके सोमवंशी होनेका भी पता चलता है, तथा यह महत्त्वपूर्ण समाचार भी मिलता है कि उनसे छठी पीढ़ीमें हुए नागदेवने उनकी प्राकृत रचनाको संस्कृतमें रूपान्तरित किया। दोनों रचनाओं को देखनेसे इसमें सन्देह नहीं रहता कि नागदेवने जिस प्राकृत बन्धका उल्लेख किया है व उसको संस्कृतमें अनूदित किया वह रचना यही प्रस्तुत अपभ्रंश काव्य मयणपराजयचरिउ ही है जो उसकी छठी पीढ़ीके पुत्रके प्रकाशमें आनेके कई वर्ष पश्चात् अब प्रथम बार प्रकाशमें आ रहा है।

उक्त प्रमाणोंसे इस यशस्वी सोम वंशकी वंशावली इस प्रकार प्राप्त होती है—




किन्तु इस वंशावलीसे इन दोनों ही ग्रन्थकारोंमें-से किसीके भी काल-निर्णयमें सहायता नहीं मिलती। अतः इसके लिए हमें अन्य प्रमाणोंकी सहायता लेना आवश्यक है।

हम इसी प्रस्तावनाके 'मयण-पराजयकी कथावस्तु' शीर्षक प्रकरणमें बतला रहे हैं कि हरिदेवने अपनी रचना शुभचन्द्र कृत ज्ञानार्णवके आधारपर की है। दुर्भाग्यतः इस ग्रन्थका रचना-काल भी सुनिश्चित नहीं है। तथापि उसमें समन्तभद्र, देवनन्दि, अकलंक और जिनसेनका उल्लेख पाया जाता है, और उसकी एक प्राचीन प्रति पाटनके शास्त्रभण्डारसे वि० सं० १२४८ की लिखी प्राप्त हुई है। एक श्रुति परम्परानुसार शुभचन्द्र भोज-देवके समकालीन थे। इनपर-से ज्ञानार्णवका रचना-काल ९वींसे १२वीं शतीके बीच सिद्ध होता है और यही मयणपराजय रचनाकी पूर्वावधि मानना चाहिए। इस रचनाकी उत्तरावधिका निश्चित प्रमाण तो अभी तक केवल यही है कि इसकी दो प्राचीन प्रतियोंका लेखनकाल क्रमशः वि० सं० १६५४ व १६०८ अंकित है। संस्कृत मदनपराजयकी एक प्रतिमें उसका लेखनकाल वि० सं० १५७३ अंकित है (सं० म० प० प्रस्ता० पृ० १९) जब इसके लेखक हरिदेवसे छठी पीढ़ीमें हुए तो हरिदेव उनसे लगभग १५० वर्ष पूर्व अवश्य हुए होंगे। अतएव प्रस्तुत मयणपराजयका रचना-काल १२वींसे १५वीं शतीके बीच मानना चाहिए।

ग्रन्थकारने ग्रन्थके आदिमें और फिर अन्तमें भी अपने नामोल्लेखके साथ विनयपूर्वक अपने ज्ञानकी लघुता प्रकट की है। आदिमें (१,३-४) वे कहते हैं "शुद्ध और अशुद्ध शब्दोंमें भेद बतलानेवाला व्याकरण शास्त्र मैं जानता नहीं हूँ, न छन्द और न अलंकार। केवल धृष्टतावश काव्य करने चला हूँ। व्याकरण, छन्द तर्क व अन्य सब शास्त्रोंको तो विद्वान् जानते हैं। मैंने तो विग्रहका अर्थ (समास व उसका पदच्छेद) नहीं, किन्तु कामके साथ जिनवरका वैर ही जाना है और उन दोनोंके बीच ही परभाव (पररूपादेश आदि नहीं) माना है। इस प्रकार छन्द, अलङ्कार व श्रुतका ज्ञान न होनेपर भी मेरे मनमें काव्य-रचनाका उन्माद उत्पन्न हुआ है।" अन्तमें पुनः कवि कहते हैं "मुझ अज्ञानीने यहाँ जो कुछ भी ऊनाधिक कहा है, उसे मुनिवर क्षमा करें। जिनेन्द्रके चरण-कमलोंके भ्रमर नर, विद्याधर और गणधरोंकी कुशलताके अभिलाषी हरिदेवने बुधजनोंके मनोरंजनार्थ यह मदनपराजय नामक उत्तम कथा रची है। मैंने गुण-दोषोंसे उत्पन्न अपना भाव व्यक्त किया है और अपनी योग्यतानुसार इस कथाको रचा है। वह भव्यजनोंको प्यारी, चतुर्विध संघको हर्षोत्पादक व आनन्दकारी होवे।"

यह कविकी विनयोक्ति है। किन्तु उनकी रचना व इस प्रस्तावनामें उसके नाना दृष्टियोंसे किये गये विवेचनसे सुस्पष्ट है कि उन्होंने जिनका अज्ञान कहा है उन सब बातों व शास्त्रोंका उन्हें बहुत अच्छा ज्ञान था।

कविने अपना जो परिचय दिया है उससे स्पष्ट है कि वे एक प्रतिष्ठित घरानेमें उत्पन्न हुए थे और गृहस्थ रहते हुए ही उन्होंने यह ज्ञानमय काव्य लिखा है। प्राचीन जैन-साहित्यमें ऐसी रचनाएँ बहुत थोड़ी हैं जो गृहस्थों-द्वारा रची गयी हों।

## मयण-पराजयकी सैद्धान्तिक समीक्षा

इस रचनामें प्रतीक रूपसे जीवके मोक्ष-प्राप्तिका प्रयत्न और उस प्रयत्नमें कामादि विकारों-द्वारा बाधा डाले जानेका वृत्तान्त है। इस प्रकार जिनेन्द्रका धार्मिक पक्ष है और उनके विरोधी कामका अधार्मिक। जिनेन्द्रके सहायक गुणोंका नामोल्लेख मुख्यत: दो स्थानोंपर पाया जाता है ( १, २०-२१; २, ३-१० )। यहाँ सद्गुणोंको बिना किसी विशेष क्रमके गिनाया गया है। कहीं नामोंमें अव्यवस्था, पुनरुक्ति आदि भी पायी जाती है, किन्तु उन्हें व्यवस्थासे रखनेपर ज्ञात होता है कि वे प्राय: सभी सम्यग्दर्शन, सम्यग्ज्ञान और सम्यक् चारित्रके उन भेद-प्रभेदोंमें आ जाते हैं जो तत्त्वार्थसूत्रके अध्याय १ व ९ में विशेष रूपसे वर्णित हैं। सम्यग्-दर्शनके निश्शङ्कितादि अंग, ज्ञानके मतिश्रुतादि पाँच भेद और उनके उपभेद, तथा चारित्रके गुप्ति, समिति, धर्म, अनुप्रेक्षा, चारित्र व तप उनके भेद-प्रभेदों सहित उल्लिखित किये गये हैं।

कामके सैन्यका विवरण भी विस्तारसे दो स्थानोंपर आया है ( १, ५-६; १, ३३-३७ )। इनमें भी कोई क्रम व व्यवस्था नहीं है। हाँ, उनमें मोह व उसकी अट्ठाईस प्रकृतियों व आठों कर्मोंकी एक-सौ अड़ता-लीस उत्तर प्रकृतियोंका स्पष्ट उल्लेख है। शेष पूर्वोक्त धार्मिक गुणोंके विरोधी दुर्गुण हैं जैसे, सम्यक्त्वके विपरीत मिथ्यात्व, निश्शंकादि गुणोंके स्थानपर शंका, कांक्षा आदि, अशुभ लेश्याएँ, आर्तरौद्र-ध्यान इत्यादि। इस प्रकार यहाँ पुण्य और पाप रूप प्रवृत्तियों व भावोंका स्पष्ट बँटवारा कर दिया गया है।

ग्रन्थकारकी उक्त व्यवस्थामें कुछ बातें जैन सिद्धान्तकी दृष्टिसे विचारणीय हैं। जैसे—

१. यहाँ ( १, ५ ) जो कामदेवको भवनगरका राजा कहा है, रति और प्रीति उसकी स्त्रियाँ, मोहको मन्त्री व मिथ्यात्वको सेनापति, यह बात जैन सिद्धान्तसे मेल नहीं खाती। जैनकर्म सिद्धान्तमें कामका उल्लेख भी नहीं पाया जाता, एवं रति और प्रीतिका कोई पृथक् नाम निर्देश नहीं आता। सिद्धान्तमें तो मोहकी प्रधानता है। उसके मुख्य दर्शनमोहके तीन और चारित्र मोहके सोलह भेदोंमें भी कामका नाम नहीं है। नव नोकषायोंमें एक रतिका नाम आता है तथा पुंवेद, स्त्रीवेद और नपुंसकवेद ये तीन पृथक् प्रकृतियाँ भी गिनायी गयी हैं। इन्हींमें काम व रति-प्रीति गर्भित हैं। मिथ्यात्व दर्शनमोहकी एक प्रकृति है। इस प्रकार जैन सिद्धान्तमें कामकी नहीं, किन्तु मोहकी प्रधानता है। इसीलिए मोहराजपराजय आदि ग्रन्थ नाम इसके अनुकूल पड़ते हैं।

२. दूसरी बात विचारणीय यह है कि कविने जो कामदेवको मुक्ति-रमणीपर आसक्त होने व उसे राजी करनेके लिए अपनी स्त्री रतिको दूती बनाकर भेजनेकी कल्पना की है उसकी सैद्धान्तिक सार्थकता क्या है। और तो कुछ दिखायी नहीं देती, किन्तु सम्भव है यहाँ कवि यह संकेत करना चाहता हो कि एक धर्म ऐसा भी है जिसमें मद्य, मांस, मैथुन आदि-द्वारा ही मुक्तिकी साधना की जाती है। इस वाममार्गी कौल धर्मका कुछ चित्रण राजशेखरने अपने कर्पूरमंजरी नामक सट्टकमें इस प्रकार किया है—

मंताण तंताण ण किं पि जाणे झाणं च णो किं चि गुरु-प्पसादा।
मज्जं पिवामो महिलं रमामो मोक्खं च जामो कुल-मग्ग-लग्गा॥

रण्डा चण्डा दिक्खिदा धम्मदारा। मज्जं मंसं पिज्जए खज्जए अ।
भिक्खा भोज्जं चम्म-खंडं च सज्जा कोलो धम्मो कस्स णो भादि रम्मो॥

मुत्तिं भणंति हरि-बम्हमुहा वि देवा झाणेण वेद-पढणेण कदुक्कियाहिं।
एक्केण केवलमुमादइएण दिट्ठो मोक्खो समं सुरद-केलि-सुरारसेहिं॥

( क० मं० १, २१-२३ )

"हम मन्त्र-तन्त्र कुछ नहीं जानते और न कुछ ध्यान ही करते। हम तो गुरुके प्रसादसे मद्य पीते हैं, स्त्री-रमण करते हैं और इस प्रकार कौल मार्गका अनुसरण करते हुए मोक्ष जाते हैं?

किसी रण्डी-चण्डीको अपनी धर्मदारा बना ली। मद्य-मांस खाया पिया। भिक्षासे भोजन मिलाया और चर्मखण्डपर सोये। यह कौल धर्म किसे प्रिय नहीं लगेगा?

विष्णु और ब्रह्मा आदि देवोंने बतलाया है कि मुक्तिकी प्राप्ति ध्यानसे, वेद-पाठसे व यज्ञ-क्रियाओंसे होती है। किन्तु केवल उमापति ही एक ऐसा देव है जिसने निर्देश दिया है कि सुरत-क्रीडा और सुरारसके साथ भी मोक्ष मिल सकता है।"

आश्चर्य नहीं जो मदनपराजय-कारने कामदेवके रति-द्वारा सिद्धि प्राप्तिके प्रयासमें इसी परम्पराकी ओर संकेत किया हो और दिखलाया हो कि मुक्तिकी प्राप्ति कदापि इस प्रकारके दुराचरणसे नहीं हो सकती। किन्तु रतिको उक्त व्यापारसे रोकनेका कार्य मोहने किया, यह फिर भी समझमें नहीं आता। और मोहने ही कामको यह बतलाया कि सिद्धिका विवाह जिनेन्द्रसे होने वाला है, अतः उसके लिए कामका प्रयास निष्फल है। यह भी कुछ युक्तिसंगत नहीं जँचता ( १, ११–१७ )।

३. कामकी सेना जब जिनेन्द्रपर आक्रमण करने चली तब मिथ्यात्वने जिनेन्द्रको जीतनेका भार स्वयं अपने ऊपर लेनेकी बात कही। इसपर मोहने जो उससे वाद-विवाद किया, उसकी सार्थकता क्या है? मिथ्यात्व और मोहके बीच कोई विरोध तो है नहीं। सिद्धान्ततः तो उनमें अंगांगीभाव है ( १, ३–७ )।

४. रणके उपस्थित होनेपर एक बार पुनः कामने जिनेन्द्रके पास दूत भेजा ( २, १४ )। यह रंग भाव अर्थात् शृंगार रस था। जैन सिद्धान्तकी दृष्टिसे रति नोकषायके अतिरिक्त यह रंग भाव क्या हो सकता है?

५. जब यह रंगभाव रूपी दूत जिनेन्द्रके पास पहुँचा, तब जिनेन्द्रने उससे कहा, "हे भाट! यदि आज दुर्धर संग्राममें तुम मुझे मदनका दर्शन करा दो तो मैं तुम्हे बहुत-सा देश, विषय व मंडलका पारितोषिक दूँ।" ( २, १९ ) क्षायिक सम्यक्त्व रूपी हाथीपर चढ़े हुए जिनेन्द्र-द्वारा शृंगार रसको इस प्रकार प्रलोभन देनेकी सार्थकता क्या है?

६. और भी कुछ छोटी-मोटी विसंगतियाँ इधर-उधर पायी जाती हैं। उदाहरणार्थ—उपशमको जिनेन्द्रका घोड़ा कहा है जिसपर आरूढ हो वे भवनगरसे निकलकर चारित्रपुरमें गये थे ( १, २०, ३ ); किन्तु पश्चात् सैन्यमें वह निर्वेदके साथ योद्धाके रूपमें उपस्थित होता है ( २, ४, ५ )। जिनेन्द्रके चारित्र नगरमें आनेपर पंचोंने उसे तपरूप राज्य दिया था ( १, २०, ५ ); किन्तु सैन्य संघटनमें तप अपने बारहों भेदों सहित योद्धाके रूपमें उपस्थित होता है ( २, ४, ३ )।

## मयण-पराजयकी कथावस्तुका आधार

बौद्ध-साहित्य परम्परामें मार और बुद्धका संग्राम एवं वैदिक हिन्दू परम्परामें काम और शिवका संग्राम सुप्रसिद्ध है; किन्तु प्राचीन जैन सिद्धान्त व साहित्यकी परम्परामें कामका वैसा कोई स्थान नहीं पाया जाता। यहाँ अध्यात्म विकासमें बाधक शक्ति है मोह, जिसके अनेक भेद-प्रभेद हैं और उनमें रति तथा पुरुष, स्त्री, नपुंसक वेद भी हैं। कामका यहाँ भी कोई उल्लेख नहीं। तब स्वभावतः यह प्रश्न उत्पन्न होता है कि प्रस्तुत ग्रन्थके कर्ताने अपने प्रधान पात्रकी कल्पना सर्वथा बाहरसे ली या उसे जैन साहित्यमें भी उसके लिए कोई आधार मिला। खोज करनेपर शुभचन्द्र कृत ज्ञानार्णवमें हमें कामका विस्तारसे वर्णन दो प्रसंगोंमें मिलता है—एक तो ग्यारहवें प्रकरणके श्लोक ११ से ४८ तक ब्रह्मचर्य व्रतके प्रसंगमें; और दूसरा इक्कीसवें प्रकरणमें आत्माके शिव, गरुड़ और काम, इन तीन तत्त्वोंके वर्णनके प्रसंगमें। ये दोनों प्रसंग प्रस्तुत काव्यके आलोचनात्मक अध्ययनके लिए इतने उपयोगी हैं कि हम उन्हें पूर्णतया परिशिष्टमें उद्धृत कर रहे हैं।

ज्ञानार्णवके ग्यारहवें प्रकरणमें कहा गया है कि जो योगी ब्रह्मकी उपासना करते हैं उन्हें काम-भोगोंसे विरक्त होकर पूर्वोक्त दश प्रकारके मैथुनका परित्याग करना चाहिए। स्मरके प्रकोपसे, स्त्रियोंके

संसर्गसे, मैथुनसे उत्पन्न दोषोंको जानकर स्त्रियोंसे भी विरक्ति रखना चाहिए। कामाग्निका ताप प्रज्वलित होनेपर मेघोंकी वृष्टि व सागरके जलकी राशिसे शान्त नहीं होता। ज्येष्ठ-मासके मध्याह्नका सूर्य भी लोकको उतना दाह नहीं पहुँचाता जितना स्मरानल। कामाग्नि पहले हृदयमें जलती है और पश्चात् समस्त अंगोपांगोंको निर्दयतासे जला डालती है। कामरूपी सर्पके अचिन्त्य विषप्रसारसे मूर्छित हुए विश्वको देख योगी उससे बचनेके लिए यत्नशील होते हैं। स्मररूपी व्यालके विषोद्गारोंसे व्याकुल विश्व को देख योगी विवेक रूपी विनतासुत ( गरुड़ ) की शरणमें पहुँचे। स्मर वीर हो एक ऐसा अचिन्त्य पराक्रमी है जिसने जगत्को अवज्ञापूर्वक अपना पादपीठ बनाया है। यह मनोभव अकेला ही चराचर जगत्को अपनी शक्ति-द्वारा अव्याहत क्रमसे भंग करके अपना अनुचर बनाता है। मनोभू निःशंक रूपसे भुवनत्रयको पीड़ित करता है। सैकड़ों उपायोंसे भी भूतलपर उसका निवारण नहीं किया जा सकता। स्मरको मैं कालकूटसे भी बड़ा विष मानता हूँ; क्योंकि विषका उपाय है, किन्तु स्मरका उपाय नहीं। जीवमात्र स्मरकी अग्निसे प्रदीप्त होकर स्त्री कायरूपी अगाध कीचड़में जा डूबते हैं। देहधारी जीव अनन्त व्यसनात्मक भवरूपी मरुस्थलमें स्मर रूपी ज्वरकी प्याससे पीडित हुए मरते हैं। स्मररूपी शार्दूलसे चबाया हुआ यह लोक घृणास्पद, अतिक्रूर, पापप्रचुर व योगियों-द्वारा दूषित कर्म करता है। यह स्मररूपी वैरी उद्दीपित होकर लोकको दिग्मूढ़, विभ्रान्त, उन्मत्त, शंकायुक्त और व्याकुल बना डालता है। मनोभवके बाणोंसे विद्ध होकर लोगोंका चित्त स्वप्नमें भी एक क्षणमात्रको चैन नहीं पाता। कामानलकी ज्वालाओंकी लपेटमें आया हुआ लोक जानते हुए भी नहीं जानता, देखते हुए भी नहीं देखता। सर्पसे डसे जानेपर तो देहीके सात प्रकारके वेग उत्पन्न होते हैं, किन्तु स्मर रूपी सर्प-द्वारा डसे लोगोंकी दश भयंकर दशाएँ होती हैं—चिन्ता, दिदृक्षा, दीर्घनिःश्वास, ज्वर, दाह, अरुचि, मूर्च्छा, उन्माद, प्राणसन्देह और प्राणनाश। काम ज्वरके प्रकोपसे उत्पन्न ये दशों वेग संकल्पानुसार तीव्र, मन्द या मध्यम प्रकारके होते हैं। जो मानरूपी बड़े ऊँचे पर्वत-शिखरपर विराजते हैं उनके मानका खण्डन यह स्मर वीर क्षणार्धमें कर डालता है। स्मरकी आज्ञासे बुद्धिमान् भी अपने शीलरूपी दुर्गका उल्लंघन कर नीच स्त्रियोंकी भी दासता स्वीकार कर लेते हैं। मदनकी व्यथा लोगोंके बढ़े हुए चारित्रका भी विध्वंस कर डालती है, और उसके श्रुत, सत्य व धैर्यको भी कुण्ठित कर देती है। स्मरके बाणसे प्राणी आसन, शयन, यान, स्वजन व भोजनमें क्षणमात्र भी सुख नहीं पाता। स्मर-द्वारा पीडित व्यक्ति अपने धन, शील, बलके विनाश, कुलके कलङ्क तथा समीप स्थित मरणको भी नहीं देखता। पिशाच, उरग, रोग, दैत्य, ग्रह, राक्षस, कोई भी लोकको उतना पीडित नहीं करते जितना मदनका ज्वर। यदि कामीको उसको हृदयप्रिय कामिनी नहीं मिलती तो वह विष, शस्त्र व अग्नि आदि उपायोंसे आत्मघातकी इच्छा करने लगता है। स्मरसे ठगा जाकर दक्ष मूढ हो जाता है, क्षमाशील क्षुद्र, शूर भीरु, बड़ा छोटा, तीक्ष्ण कुण्ठ और वशी भ्रष्ट। कामके हठात्कारसे विह्वल मन होकर नर स्त्रीके लिए अचिन्त्य साहस करने लगते हैं। यह मनोभव रूपी महागज निरंकुश होकर मनुष्योंके पूज्य धर्म-वृक्षको निरन्तर उन्मूलित करता है। कामी नर ब्रह्मचारीपर उसी प्रकार अति क्रोध करता है जैसे चोर रात्रिमें जागकर विचरण करते हुए मनुष्यपर। कामार्त नर अपनी स्नुषा, सास, सुता, धात्री, गुरुपत्नी, तपस्विनी अथवा पशु स्त्रीसे भी काम सेवनकी इच्छा करने लगता है। कामके बाण-समूहसे जर्जरित हुए मनमें विवेक रूपी सुधारस पल-भर भी नहीं ठहरता। हरि, हर, पितामह ( ब्रह्मा ) आदि बलशाली देव भी स्मर-द्वारा ऐसे विध्वस्त हुए हैं कि वे निर्लज्ज होकर स्त्रीको अपनी गोदसे अलग नहीं करते। इसलिए रे मूढ जीव, यदि तूने जन्म-जन्मान्तरमें मनुष्यकी देह पायी है तो ऐसा कर जिससे यह कामकी ज्वाला शान्त हो जाये।

कामरूपी अग्निके सुतीव्र सन्तापसे पीड़ित समस्त भुवनको देखकर बड़े योगी विषयोंकी आसक्तिको छोड़ कर संयम रूपी उद्यानसे रमणीय प्रशम रूपी जलधिके तीरका आश्रय लेते हैं।

ज्ञानार्णवके २१ वें प्रकरणमें कहा गया है कि विद्वानोंने आत्माको ही शिव, वैनतेय और स्मर कहा है 'शिवोऽयं वैनतेयश्च स्मरश्चात्मैव कीर्तितः' ( २०,९ )। इनमें-से प्रथम दो स्वरूपोंका गद्यमें वर्णन करके तीसरे कामका स्वरूप इस प्रकार प्रकट किया गया है —

काम समस्त जगत्का चमत्कारी धनुष-स्थानीय मण्डलाकार सरस इक्षुकाण्डको पुष्प बाणों सहित धारण किये हुए है, और विधिवत् दुर्लभ मोक्षलक्ष्मीके समागमके लिए उत्कण्ठित अति कठोर मुनियोंके मनको अपना लक्ष्य बनाये हुए है। स्फुरायमान मकर उसका केतु ( ध्वज ) है। वह समस्त कमनीय ललनावृन्द द्वारा वन्दित सौन्दर्यशालिनी रतिके साथ नाना क्रीडाओंमें आसक्तचित्त है। चतुर है। अपनी चेष्टाओं व भ्रूभंग मात्रसे त्रैलोक्यको वशमें करनेवाला स्त्री-समूह उसका साधन है। उसने सुर, असुर, नर, भुजग, यक्ष, सिद्ध, गन्धर्व और विद्याधरादि गणोंको रागरूपी दुष्पार अगाध गहन सागरमें डुबा दिया है। स्त्री और पुरुष के भेदसे भिन्न समस्त प्राणियोंके मनको परस्पर जोड़नेवाला सूत्रधार है। आम्र-मंजरी-द्वारा जिसके आगमन की सूचना मिलती है, मधुकरोंकी गुंजार और कोकिलोंके आलापका संगीत जिसे प्रिय है, और जिसका सौभाग्य मलयानिल-द्वारा उल्लासको प्राप्त हुआ है, ऐसा वसन्त उसके प्रतापको बढ़ानेवाला मित्र है। वह श्रेष्ठ तपस्वी मुनियों-द्वारा प्रार्थित स्वर्ग और अपवर्गके द्वारको बन्द करनेवाला वज्र अर्गला है। उसने चतुर कामिनियोंके भौंहोंकी मटकनको अपनी सकल जगत्के विजयकी वैजयन्ती बनाया है। क्षोभण आदि मुद्राएँ उसकी अपनी विशेषताएँ हैं। वह समस्त जगत्को वशमें करनेका सामर्थ्य रखता है। इस प्रकार कामके स्वरूपका चिन्तन करनेसे यही आत्मा 'काम' इस नामसे सूचित विषयका अनुभवन करने लगता है, यही कामतत्त्व है।"

ज्ञानार्णवके इन दो प्रकरणोंमें जो कामका स्वरूप प्रकट किया गया है, उसमें मयण-पराजयमें वर्णित कामदेवके समस्त गुण-धर्म दिखायी देते हैं। कामका इक्षु-धनुष, पंच सायक, मकर-ध्वज, रति स्त्री, महिलाओं की अधीनता और उनके द्वारा त्रैलोक्यका वशीकरण, तपस्वियों और मुनियोंके मनको चलायमान करनेकी शक्ति, देवों-दानवों आदि द्वारा भी उसकी दुर्निवारता, ब्रह्मा, विष्णु और महेशपर भी उसका शासन तथा मुक्तिका द्वार खोलनेके लिए प्रयत्नशील तपस्वियोंके प्रयत्नोंमें बाधक होना, आदि सभी बातें दोनोंमें समान रीतिसे पायी जाती हैं। जिन दश कामावस्थाओंका मयण-पराजयकारने संकेत मात्र किया है ( १,३८,१ ) उनका ज्ञानार्णवमें पूरा-पूरा निर्देश किया गया है ( ११,२९–३१ )।

इसी प्रकार कामकी सेनाके जो योद्धा हैं, और जिनका प्रायः नाममात्र म० प० में उल्लिखित है जैसे, रोष, मद, कषाय, इन्द्रिय, आर्तरौद्र ध्यान आदि, उनका विवरण उनके भेदोपभेदों सहित ज्ञानार्णवमें उपलम्य है। यही नहीं, किन्तु जिन तत्त्वोंको यहाँ कामकी सहायतामें प्रधानता दी गयी है वे सभी कहीं-कहीं ज्ञानार्णवमें भी कामके साथ एकत्र ला जुटाये गये हैं, जैसे—

कषायाः क्रोधाद्याः स्मरसहचराः पञ्चविषयाः
प्रमादा मिथ्यात्वं वचन-मनसी काय इति च।
दुरन्ते दुर्ध्याने विरति-विरहश्चेति नियतं
स्रवन्त्येते पुंसां दुरित-पटलं जन्मभयदम् ॥ (ज्ञा. ७,९)

कामका प्रधान जो मोहमहल्ल या मोहनृप है उसका जो स्वरूप म० प० में दिखायी देता है, प्रायः वही ज्ञानार्णवमें भी व्यक्त हुआ है। वह समस्त दोषोंकी सेनाका नरेश्वर है—

राग-द्वेष-विषोद्यानं मोह-बीजं जिनैर्मतम्। अतः स एव निश्शेषदोषसेनानरेश्वरः ॥ (ज्ञा. २३,३०)

अतः स एव पापात्मा मोह-मल्लो निवार्यताम् (२३,३५)

यथार्थतः समस्त २३वाँ प्रकरण रागादि सेनाके नायक मोह वीरका ही चरित्र है—

'इति मोह-वीर-वृत्तं रागादिवरूथिनी-समाकीर्णम्'

काम और मोहकी इस प्रबल सेनासे संग्राम किये बिना योगी मुक्ति-महिलाको नहीं पा सकता, इसका भी ज्ञानार्णवमें बार-बार उल्लेख आया है। जैसे—

चित्त-प्रपञ्चजानेक-विकार-प्रतिबन्धकाः। प्राप्नुवन्ति नरा नूनं मुक्ति-कान्ता-करग्रहम् ॥ (२२,८)

महाप्रशम-संग्रामे शिव-श्री-संगमोत्सुकैः। योगिभिर्ज्ञानशस्त्रेण राग-मल्लो निपातितः (२३,१२)

मुक्तिस्त्रीवक्त्रशीतांशुं द्रष्टुमुत्कण्ठिताशयैः। मुनिभिर्मथ्यते साक्षाद्विज्ञान-मकरालयः ॥ (१,४२)

कौनसे गुणसे किस दोषको जीता जा सकता है इसका भी युद्धकी भाषामें निरूपण ज्ञानार्णवमें स्थान-स्थान पर पाया जाता है। जैसे—

**असंयममयैर्बाणैः संवृतात्मा न भिद्यते। यमी यथा सुसन्नद्धो वीरः स्मरसंकटे ॥** (८,४)

**क्षमा क्रोधस्य मानस्य मार्दवं त्वार्जवं पुनः। मायायाः सङ्गसंन्यासो लोभस्यैते द्विषः क्रमात् ॥**(८,६)

**राग-द्वेषौ समत्वेन निर्ममत्वेन वानिशम्। मिथ्यात्वं दृष्टियोगेन निराकुर्वन्ति योगिनः ॥** (८,७)

**अविद्या-प्रसरोद्भूतं तमस्तत्त्वावरोधकम्। ज्ञानसूर्यांशुभिर्बाढं स्फेटयन्त्यात्मदर्शिनः ॥** (८,८)

**असंयम-गरोद्गारं सत्संयमसुधाम्बुभिः। निराकरोति निःशङ्कं संयमी संवरोद्यतः ॥** (८,९)

**निर्वेदपदवीं प्राप्य तपस्यति यथा यथा। यमी क्षपति कर्माणि दुर्जयानि तथा तथा ॥** (९,७)

इत्यादि

अन्यत्र सर्वत्र ही ज्ञानार्णवमें दोनों पक्षोंके गुणों-दुर्गुणोंका वर्णन आया है।

मयणपराजयके अनुसार जिस भव्यजीवने मुक्ति स्त्रीके संवरणका यत्न किया वह आदिमें श्रुत-शास्त्र में प्रवेश कर वहाँसे रत्न लेकर भागा था। ( म० प० १,१९ ) वह कल्पना समूची ज्ञानार्णवमें इस प्रकार वर्णित है—

**निर्मथ्य श्रुतसिन्धुमुन्नतधियः श्रीवीरचन्द्रोदये**
**तत्त्वान्येव समुद्धरन्ति मुनयो यत्नेन रत्नान्यतः।**
**तान्येतानि हृदि स्फुरन्ति सुभगन्यासानि भव्यात्मनां**
**ये वाञ्छन्त्यनिशं विमुक्ति-ललना-संभोग-सम्भावनाम्** ( ज्ञा. ३२,११५ )

यथार्थतः मयणपराजयके उक्त प्रसंगको मैं उसके अनुवाद करते समय पूर्ण रीतिसे नहीं समझ सका था और इसीलिए मुद्रित अनुवादमें 'सुवसत्थहिं' का अर्थ 'सुप्रशस्त भाव' छपा है। ज्ञानार्णवका यह पद्य सम्मुख आनेपर ही मैं उसका ठीक अर्थ 'श्रुत-शास्त्र' समझ पाया। यही एक बड़ा प्रमाण है कि एक रचना की दूसरी पर कितनी गहरी छाप पड़ी है।

यों तो और भी मदन पराजयके अनेक प्रसंग ज्ञानार्णवके अवलोकनसे सुस्पष्ट हुए हैं, किन्तु उनमें-से एक विशेष उल्लेखनीय है; क्योंकि वहाँ भी मैंने अनुवाद करते समय अर्थमें धोखा खाया है। जिनेन्द्रके क्षायिक दर्शनरूप हाथीपर सवार हो, अनुप्रेक्षाका कवच पहिन, और समाधिरूप महागदाको लेकर युद्धके लिए प्रस्थान करते समय 'सरवदउ'का भी उल्लेख किया गया है–'सिद्धभूव सरवदउ गणेप्पिणु' ( २,१०,२ ) सरवदउका ठीक अर्थ मैं नहीं समझ सका था, और उसका 'शर-बन्ध' जैसा कुछ रूप कल्पित करके उक्त चरणका अनुवाद किया गया 'सिद्धभूमिको लक्ष्य बनाकर'। आगे एक बार पुनः 'सरवदउ' सामने आया—

**तहिं अवसरि पुच्छिउ आणंदें। सिद्धिरूव सरवदउ जिणिंदें ॥** ( २,४६,५ )

यहाँ प्रसंग ही ऐसा था कि 'सरवदउ'के मेरे पूर्व कल्पित अर्थसे काम न चल सका, और प्रायः उसका यथार्थ अर्थ सूझ गया 'स्वरोदय'। इसका पूरा स्पष्टीकरण तो ज्ञानार्णवके सूक्ष्म अवगाहनसे हुआ; क्योंकि यहाँ २९वें प्रकरणमें प्राणायामका वर्णन करते हुए नासिकाके बायें और दायें छिद्रोंसे निकलनेवाली श्वास के आधारपर शुभ और अशुभ फलका निरूपण विस्तारसे किया गया है। यहाँ संग्राममें जाते समय ( श्लो० ४५ ) संग्राममें जय-पराजय सम्बन्धी प्रश्नका उत्तर देते समय ( श्लो० ५६–५७ ) युद्ध करते समय ( श्लो० ६३,७४,७५,७७ ) स्वरके विचारका विधान किया गया है।

इस प्रसंगसे तथा उपर्युक्त बहुविध मार्मिक समानताओंके आधारपर-से इसमें सन्देह नहीं रहता कि मयण-पराजयकी रचनाके लिए हरिदेवने शुभचन्द्र कृत ज्ञानार्णवका अवगाहन कर उसे ही अपना मुख्य आधार बनाया है। इसका एक प्रकारसे समर्थन इस बातसे भी होता है कि इसी कविके कुलकी छठवीं पीढ़ीमें हुए नागदेवने जो इस प्राकृत काव्यका संस्कृत रूपान्तर किया उसमें उन्होंने प्रसंगोंके स्पष्टीकरणार्थ अनेक श्लोक ज्ञानार्णवसे उद्धृत किये हैं। ( देखिए मदनपराजय–भारतीय ज्ञानपीठ, काशी, प्रस्ता० पृ० ७९-८० )। अनुमानतः ज्ञानार्णवका स्वाध्याय हरिदेवके कुलमें परम्परानुक्रमसे होता चला गया था।

# मयण-पराजय काव्यका स्वरूप, शैली व काव्यगुण

प्रस्तुत काव्यको उसकी संध्यन्त दोनों पुष्पिकाओंमें 'मयणपराजयचरिउ' कहा गया है, और तदनुसार उसका यही नाम इस संस्करणमें स्वीकार किया गया है। किन्तु ग्रन्थके मूल भागमें जहाँ उसके उल्लेखका प्रसंग आया हैं वहाँ उसे वत्त ( वृत्त-वार्ता-बात ), कहा ( कथा ) या कव्वु ( काव्य ) कहा है। जैसे—

( १ ) मयण-जिणेंदहँ जेम रणु
पयडमि सा जय-वत्त । ( १, १ )
( २ ) कह कहमि भवियण-जणहँ ।
रइमि कव्वु जिणवयण-सारिण ।। ( १, ३ )
( ३ ) धिट्ठिम कव्वु करेमि ( १, ३ )
( ४ ) कव्वह कउ उम्भाहु ( १, ४ )
( ५ ) मइँ छलेण विरइय कह ( २, ८१ )

इस प्रकार कविने अपनी रचनाका नाम मयणपराजय वत्त, °कहा या °कव्वु भी सूचित किया है।

यथार्थतः यह रचना अपने स्वरूपमें अन्य सुज्ञात अपभ्रंश चरितोंसे विषय व शैलीमें कुछ भिन्न है। इसमें उस प्रकार नायकका चरित्र-वर्णन नहीं पाया जाता जैसा अन्य चरित्रोंमें। यहाँका समस्त घटनाचक्र भावात्मक और कल्पित है। यद्यपि परिच्छेद-विभाग चरित ग्रन्थोंके सदृश सन्धियोंमें किया गया है, तथापि उनमें वस्तु, द्विपदी, अडिल्लह और छड्डणिका छन्दोंका प्रायः बराबरका प्रयोग अदल-बदल कर किया गया है। इससे काव्यमें एकतानकी ऊब नहीं आने पायी, तथा उसकी गेयात्मकता स्पष्ट हो गयी है। इस दृष्टिसे यदि इस रचनाको रासक कहा जाये तो अनुचित न होगा।

रासककी सबसे प्राचीन परिभाषा हमें 'स्वयंभूछन्दस्' ( ८, ४९ ) में मिलती है जिसके अनुसार—

**घत्ता-छड्डणिआहिं पद्धडिआहिं सुअण्णरूवेहिं ।**
**रासा-बन्धो कव्वे जण-मण-अहिरामओ होइ ॥**

अर्थात् घत्ता, छड्डनिका, पद्धडिया तथा अन्य सुन्दर छन्दोंके रूपमें रचा गया रासा-बन्धकाव्य लोगोंके मनको प्रसन्न करनेवाला होता है।

उसी प्रकारकी एक और परिभाषा विरहाङ्ककृत वृत्तजातिसमुच्चय ( ४, ३८ ) में भी उपलब्ध होती है :—

**अडिलाहिँ दुवइएहिँ व मत्ता-रड्डाहिँ तह अ ढोसाहिँ ।**
**बहुएहिँ जो रइज्जइ सो भण्णइ रासओ णाम ॥**

अर्थात् अडिल्ला, द्विपदी, मात्रा, रड्डा व ढोसा आदि बहुविध छन्दोंसे जो रचा जाये वह रासक कहलाता है।

ये लक्षण मयण-पराजय काव्यमें पूर्णतः घटित होते हैं। यहाँ अडिल्ला, द्विपदी और मात्रा व रड्डा छन्दोंका ही प्राधान्य है। ढोसा गाथाका ही नामान्तर है, और प्रस्तुत काव्यमें एक गाथा भी विद्यमान है। इस प्रकार उसमें रासकके उक्त समस्त लक्षण हैं। किन्तु उपलभ्य उदाहरणोंपर-से अनुमान होता है कि रासकमें सन्धियों-द्वारा परिच्छेद व विभाग नहीं किये जाते थे। सन्धि-विभाजन चरित रचनाओंका वैशिष्ट्य है और सम्भवतः इसी कारण इसे रास न कहकर चरित कहा गया है।

कविदर्पण ( उ० गा० ३७ ) में कहा गया है—पज्झडियाइ-चउक्कं कडवं ताणं गणो सन्धी। तथा कविदर्पणके वृत्तिकारने छन्दःकन्दली नामक अपनी रचनासे निम्न दो गाथाएँ उद्धृत की हैं जिनसे कडवक व सन्धिकी रचनापर प्रकाश पड़ता है —

**कडवय-निवहो सन्धी पद्धडियाईहिँ चउहिँ पुण कडवं ।**
**सन्धिमुहे कडवन्ते धुवा च धुवयं च घत्ता वा ॥१॥**

ता तिविहा छपई चउपई य दुपई य तासु पुण दुण्णि ।
छ-चउप्पईउ कडवय-निहणे छड्डुणिय णामा वि ॥२॥ ( क० द० २, ३२ वृत्ति )

अर्थात् अपभ्रंश काव्यमें कडवकोंके समूहसे सन्धिकी रचना होती है, और प्रत्येक कडवक पद्धडिया आदि चार प्रकारके छन्दोंसे रचा जाता है। प्रत्येक सन्धिके प्रारम्भमें तथा कडवकके अन्तमें ध्रुवा, ध्रुवक या घत्ता छन्द रखना चाहिए।

यह ध्रुवा तीन प्रकारकी होती है—षट्पदी, चतुष्पदी और द्विपदी। इनमें-से षट्पदी व चतुष्पदी कडवकके अन्तमें रखना चाहिए, विशेषतः छड्डणिका नामकी षटपदी। रचनाके ये लक्षण पूर्ण रूपसे प्रस्तुत काव्यमें पाये जाते हैं। यहाँ दो सन्धियाँ हैं और प्रत्येक सन्धिमें अनेक कडवकोंका समावेश है। द्वितीय सन्धिके आदिमें छड्डणिका नामक षट्पदी ध्रुवा बनायी गयी है और वही प्रत्येक कडवकके अन्तमें घत्ता रूपसे भी आती है। द्विपदी छन्दोंका भी अच्छा समावेश है। इन छन्दोंके लक्षण आदि इसी प्रस्तावनामें अन्यत्र वर्णित हैं।

जिस रचनाके समस्त पात्र और उनकी क्रियाएँ व घटनाएँ भी भावात्मक और कल्पित हों उसमें काव्यका रस लाना बड़ा कठिन कार्य है। किन्तु प्रस्तुत काव्यके कर्ताने अपने मुख्य पात्रोंको सजीव बनानेका पूरा प्रयत्न किया है। इस काव्यका नायक कौन है इस बातपर यदि शुद्ध रचनाशास्त्रकी दृष्टिसे विचार किया जाये तो मदन ही हमारे सम्मुख प्रधानतासे आता है। वही उत्कट अभिलाषी और महत्त्वाकांक्षी है, क्रियाशील है और घटनाचक्रके केन्द्रमें है। उसे न केवल अपनी शक्तिपर पूरा भरोसा है, क्योंकि संसार-भरमें महिला जन ही तो सबसे अधिक बलशाली है जो अच्छे तपस्वियोंका तप छुड़ा देती हैं और बड़े-बड़े शूर-वीरोंको अपने चरणोंमें लिटाती हैं, उन्हें भी जब उसने वश कर लिया तब त्रैलोक्यमें रहा ही कौन जो उसका वश-वर्ती न हो? आश्चर्य, स्वयं एक स्त्री और वह भी उसकी पत्नी रति ही, उसकी इस गर्वोक्तिपर हँसकर एक ऐसी स्त्रीकी ओर संकेत करती है जो उसके काबूमें नहीं, जो किसी औरको, उससे कहीं अच्छा समझकर, अपना पति बनाने जा रही है। बस, कामकी कामुकता जागृत हो उठी, उसके अहङ्कारको धक्का लगा, उसके पौरुषको चुनौती मिली, उसे अपना लक्ष्य और अपना वैरी मिल गया। यह प्रसंग इतनी सजीवता और नाटकीय चतुराईसे उपस्थित किया गया है कि पाठकका हृदय कथावस्तुकी ओर एकदम रस-विभोर हो जाता है। इस घटना-बिन्दुके द्वारा ही इस धीरोद्धत नायकके अतिरिक्त उसके प्रतिपक्षी धीर-प्रशान्त नायक जिनेन्द्र और दिव्य, धीर-ललिता नायिका सिद्धिकी उपस्थापना की गयी है। कविने इन तीनों मुख्य पात्रोंको भावात्मक कठोर सीमाके होते हुए भी प्राकृतिक गुणोंसे सुसज्जित कर रोचक बनानेका सफल प्रयत्न किया हैं।

कथावस्तुके चुनावमें ही कुछ ऐसी अटपटी परिस्थितियाँ हैं जिनके कारण उलझनें उत्पन्न हुई हैं। किन्तु कविने उनको भी अपने ढङ्गसे अच्छा निबाहा है। उदाहरणार्थ, कामको जब सिद्धि अङ्गनाकी प्राप्तिकी कामना हुई तब यह कार्य कराया किसके द्वारा जाय? भला प्रेमके क्षेत्रमें दूतीकर्म स्वयं रतिसे अच्छा और कौन व्यक्ति कर सकता है? किन्तु रति तो उसका धर्मपत्नी ही है। तो वह उसीको यह कार्य सौंपता है बड़े आग्रह और पतिके अधिकारपूर्वक। बेचारी पत्नीकी अवस्था उस समय देखने योग्य है। "हाय माँ? कहीं गृहिणीसे भी ऐसा दूती-कर्म कराया जाता है?" वह अपने पतिको बहुत समझाती है—इस कार्यको बालूमें-से तेल निकलने, बौने द्वारा चन्द्र तोड़ने, इत्यादिके समान असाध्य बतलाती है और यह भी प्रस्ताव करती है कि आप कृपाकर इस कार्यके लिए किसी अन्यको भेजिए। किन्तु काम कहाँ माननेवाला है? क्रोधके आवेगमें वह कह बैठता है—बस, समझ गया। इस उपायसे तू मेरा प्राणान्त कराकर दूसरा घर बसाना चाहती है? इसपर उसकी सपत्नी प्रीति उसे सलाह देती है कि बहन, व्याधि निरुपचार है। माने बिना गति नहीं। अन्ततः रति एक सद्गृहिणीके लिए लज्जास्पद इस अत्यन्त हेय व्यापारमें प्रवृत्त होती है। यह प्रसङ्ग बड़ा अपूर्व है। किन्तु उसके द्वारा कविने कामकी कामान्धता और अविवेक तथा रतिके एक ओर पतिव्रता गृहिणी और दूसरी ओर उसके सहज धर्मका जो मिश्र चित्र उपस्थित किया है वह बड़ा सुन्दर है।

कामका मन्त्री मोह है। मोह तो स्वयं अविवेक और विपरीत आचरणका प्रेरक होता है। किन्तु

अमात्यका धर्म तो अपने राजाको समुचित उपदेश और सम्मति देना है। यह कार्य मोह आदिसे अन्ततक बराबर करता रहता है। उसके विचारों और सद्बुद्धिको देखते हुए लगता है कवि उसके स्वाभाविक स्वरूपको भूल गया और उसके अमात्यत्वका ही प्रकर्ष दिखलानेमें लग गया। वह कामको असद्वृत्तिमें प्रेरणा देता हुआ कहीं नहीं देखा जाता; सदा उससे रोकता ही पाया जाता है।

जिनेन्द्र भी थे तो किसी समय कामकी ही पराधीन प्रजा, किन्तु वे सोच-समझकर वहाँसे निकल भागे हैं और अपना स्वतन्त्र साम्राज्य स्थापित करनेमें सफल होकर अब ठाटसे अपना विवाह उस अनुपम सुन्दरी सिद्धि वरांगनासे करनेकी तैयारीमें लगे हुए हैं। वे पहली बार हमारे सम्मुख तब आते हैं जब राग-द्वेष दूत कामका सन्देश लेकर उनकी सभामें पहुँचते हैं। कामका गुप्तचर संज्वलन द्वारपालके रूपमें उनके आनेकी सूचना देता है। सम्यक्त्व उनके सभामें आने देनेके पक्षमें नहीं है; किन्तु जिनेन्द्र अपने धीरोदात्त स्वभावसे उन दोनोंके विवादको इतना मात्र कहकर समाप्त कर देते हैं कि आने दो उन्हें; मैं उन्हें तथा उनके स्वामी मारको साधनेमें समर्थ हूँ। बस इतने ही से उनके धैर्य, शान्ति, स्थिरता, दृढ़ता, आत्म-विश्वास आदि गुणोंका मार्मिक परिचय मिल जाता है। दूत अपना कार्य बड़ी कुशलतासे करते हैं। वे नाना प्रलोभन दिखाते हैं जो हमें बुद्धके मार तथा ईसाके शैतानका स्मरण कराते हैं। किन्तु उन्हें जिनेन्द्रका उत्तर पुनः उसी धीरता, दृढ़ता और संयमको लिये हुए है। "भाई, मैंने इन सब भोगोंका स्वरूप देख लिया। मुझे उनका अब कोई आकर्षण नहीं है। बस, यही एक साध है कि सिद्धिका परिणय कर उसके साथ अक्षय सुख और शान्तिसे रहूँ। तुमने जो काम-द्वारा हरि, हर, ब्रह्माको जीते जानेकी बात कहकर मुझे धमकानेका प्रयत्न किया है, सो तुम्हें इसकी लज्जा आनी चाहिए। और यदि स्मरसे समरांगणमें सामना करना पड़ा तो मैं सावधान किये देता हूँ, उसे यमके घाट उतारे बिना न छोड़ूँगा।" ( १,३१ ) आगे जहाँ-जहाँ भी जिनेन्द्रको देखने-सुननेका अवसर मिलता है, वहाँ उनकी इसी धीर-वीरताकी छाप हमारे हृदयपर अंकित होती है। हाँ, एक प्रसंग कुछ खटकनेवाला है जहाँ वे युद्धसे पूर्व आये हुए दूत रंगभावको प्रलोभन देते हैं कि "यदि आज तू मुझे संग्राममें स्मरको दिखला दे तो मैं तुझे बहुत देश, विषय और मण्डल ( पारितोषिक ) दूँगा।" (२,१९,३) इसका जिनेन्द्रके स्वभावसे क्या मेल है, और उसकी सार्थकता भी क्या है यह समझमें नहीं आता।

नायिका सिद्धि ललना उसके भावात्मक स्वभाव व सच्ची कुलवधूके अनुरूप कहीं भी हमारी दृष्टिमें नहीं आती—विवाहके समय भी नहीं। किन्तु सारा जगत् और सारा काव्य उसकी ख्यातिसे व्याप्त है और उसके गुणोंसे जगमगा रहा है। उसकी मनोवृत्ति मात्रका परिचय हमें केवल एक बार आदिमें ही ( १,९-१० ) रतिके मुखसे सुननेको मिलता है। "क्या तुम उसके सौभाग्यको नहीं जानते ? जो लोग जरा-ग्रस्त हैं, काले हैं, मलिन हैं, इन्द्रिय-लम्पट, भिखारी व दम्भी हैं, जो अपनेको सजाते हैं और स्त्रियोंमें आसक्ति रखते हैं, ऐसे लोगोंको वह नहीं चाहती, यह उसके स्वभावका सार है।" इसके पश्चात् मुक्तिका जो श्लेषात्मक विशेषणों-द्वारा वर्णन दिया गया है वह बड़ा मार्मिक और कविकी काव्य-प्रतिभाका द्योतक है— "मुक्ति कामिनी अति गोल, चमकदार, सूत्रमें पिरोये मोतियोंकी हारलताओंसे भूषित है, सुन्दर वर्णसे अलंकृत और रत्नमयी दो कुण्डलोंसे विस्फुरायमान है। वह आठवें मंजिलपर अपने घरमें निश्चल रूपसे रहती है और इन्द्रकी भी इच्छा नहीं करती।" कहना न होगा कि अति सुवृत्त, तेजस्वी, गुणवान् मुक्तात्माएँ ही उसकी हारलताएँ हैं, आत्म-स्वभाव ही उसका सुन्दर वर्ण है, दर्शन और ज्ञान ये दो उसके रत्नकुण्डल हैं और अष्टम भूमि ( सिद्धलोक ) ही उसका अपना घर है। यहाँ कविने अपने शब्दोंकी व्यंजना-शक्ति-द्वारा कुत्सित मनुष्य व सिद्धिके प्रतिकूल दुर्गुणोंका तथा मुक्ति और स्त्रीके अलंकारोंका एक साथ अच्छा ज्ञान कराया है।

वार्तालाप जहाँ कहीं भी आये हैं—और वे अनेक हैं—वे बड़े स्पष्ट, पैने और तीखे हैं। काम और रति तथा राग-द्वेष और जिनेन्द्र व उनके सभासदोंके परस्परालापका कुछ चित्र ऊपर दिया जा चुका है। संज्वलन जब जिनेन्द्रके पाससे भागकर कामके पास पहुँचता है और उसे प्रतिपक्षी सेनाका बल वर्णन कर डराना चाहता है तब मदन उसको डाँट-फटकार कर कहता है, "अरे, कहीं चूहोंकी सेना बिल्लीपर आक्रमण करती देखी गयी है ?" (२,११)समरभूमिमें जब सम्यक्त्व और मिथ्यात्वका सामना होता है तब उनके परस्पर

बाण-प्रहारसे पूर्व वाक्प्रहार सुनने लायक हैं। मिथ्यात्व ललकारता है-रे सम्यक्त्व, या तो अपना प्रताप दिखला या भागकर अपने प्राण बचा। इसपर सम्यक्त्व कहता है, जो मनमें भावे सो कह डाल। मुँह बड़बड़ाता है, और दुख उठाना पड़ता है शरीरको। इत्यादि ( २,४० )। केवलज्ञानसे सामना होनेपर मोह कहता है—'मेरी मारके भीतर तू मत ठहर और व्यर्थकी गर्जना मत कर। मेरे सामनेसे दूर हट जा।' इसपर केवलज्ञानने तीखे बोल बोले, अरे रे मोह, मैं तुझे अभी सीख देता हूँ। ( २,४८ )। ब्रह्मा और इन्द्रका संवाद तो एक स्वतन्त्र उपाख्यान ही है ( २,३२–३८ )।

वर्णनात्मक प्रसंग भी काव्यमें अनेक हैं और वे अच्छे सधे हैं। मोह कामकी प्रशंसाके पुल बाँधता है, 'हे देव, समरमें आपसे भिड़ ही कौन सकता है। तुम्हारे भयसे सुरेन्द्र भी थर्राता है; धरणेन्द्र काँपता है; हरि, भानु, ब्रह्मा, शशि, वरुण, ईशान, हर, गरुड़ आदि सब मान छोड़ बैठते हैं। जनसमूह व नरेन्द्र तो आपके भयसे भाग उठते हैं, शत्रुगण समरमें रुदन और क्रन्दन करने लगते हैं, योगीन्द्र ध्यान छोड़ भागते हैं। इत्यादि ( २,१३ ) रंगभाव दूत जिनेन्द्रके सम्मुख कामदेवके सामर्थ्यकी डींग मारता है—यदि आप भागकर स्वर्ग भी चले जायें तो काम अंकुशसे काढ़कर मार डालेगा। यदि पातालमें जा छिपें तो कुदालसे खोद निकालेगा। यदि समुद्रमें जा घुसें तो वह समुद्रको सोखकर निकाल मारेगा। इत्यादि ( २,१६ ) यह जब लौटकर मदन के पास जाता है और मदन उससे पूछता है कि जिनेन्द्रका क्या कहना है, तब वह कहता है। "क्या आप मुझे देखते नहीं हैं कि मेरी क्या दुर्दशा हुई है। हाथपर सिर रखा हुआ है और फिर भी पूछते हैं चोरने कितनी घात की। अजी, वज्रघातको कौन सिरपर झेले, तलवारकी धारके मार्गसे कौन जाये, कौन यमका साथ करे, और कौन भुजाओंसे सागर तरे। यमके महिषके सींग कौन उखाड़े, सोते सिंहको कौन जगावे, कौन काल-कूट खाये, सर्पके मुखमें हाथ डाले या अग्निपर लेटे, इत्यादि। आप तो घरमें वीरता बघारते हैं और स्त्रियों के आगे तुम्हारी बड़ाई चलती है। अब तो आप भला चाहते हैं तो भागिए। जो भागेगा वही बचेगा। मेरा जो हुआ सो हुआ। उसे मैं जन्म-भर न भूलूँगा ( २,२२ )"। कामके प्रस्थान करते समय अपशकुनों का वर्णन ( २,२४ ) और फिर सैन्यके संचलनका दृश्य ( २,२५ ) बड़ा सजीव है। इसे पढ़कर पुष्पदन्त के वर्णनोंका विशेषकर णायकुमारचरिउका स्मरण हो आता है। मोहका घात हो जानेपर रति कामको समझाती है—"नाथ यह बन्दी जो कहता है ( कि भागकर प्राण बचाइए ) वही करने योग्य है। खाटका एक अंग ठीकसे बुना जाये तो दूसरा अंग अपने-आप ही ठीक हो जाता है।" प्रीति भी कहती है, "इन लोहेके चनोंको चबाकर मरनेसे क्या लाभ ? ब्रह्मा आदिको आपने जैसा हराया वैसा जिनेन्द्रके साथ न हो सकेगा। आप व्यालसे भिड़नेके लिए छटपटा रहे हैं। किन्तु इससे होगा क्या ? आपका मरण, हमारा रंडापा और जिनेन्द्रके सुभटत्वकी ख्याति"। ( २,५५ ) कामके सैन्यके सत्यानाशका दृश्य मार्मिक है। 'जैसे-जैसे स्याद्वाद भेरी बजी, तैसे-तैसे पाँच कुदर्शन नष्ट हुए। जैसे-जैसे पाँच महाव्रत बढ़े, वैसे-वैसे पञ्चेन्द्रियोंके मनमें शंका बढ़ी"। सारे कडवकमें 'जिम-जिम' और 'तिम-तिम'का अच्छा ताँता बैठाया गया है। (२,६६) विवाहके समय की सजावट, उत्सव, गीत-नृत्यादि जय-जयकार व मंगलाशीषका दृश्य अपने ढंगका संक्षिप्त और सुन्दर है। ( २,७७-८१ )।

इस समस्त रचना द्वारा कवि अपने इस उपदेशको सिद्धिमें भले प्रकार सफल हुए हैं कि अन्तिम कार्य-सिद्धि आकांक्षा और काले साधनों द्वारा नहीं होती; उसके लिए आन्तरिक शुद्धि और सदाचरणकी आव-श्यकता है।

## मयण-पराजयमें अलङ्कार

मयण-पराजय एक रूपक काव्य है जिसका समस्त आधार ही रूपक, उपमा, अतिशयोक्ति, श्लेष आदि सादृश्यमूलक अलङ्कार हैं। अतएव इन अलङ्कारोंका यहाँ स्वभावतः बाहुल्य है और वे हमें पद-पदपर दिखायी देते हैं। इन्हें विशेष रूपसे एकत्र प्रयुक्त देखना हो तो सिद्धि रमणीका रति-द्वारा किया गया वर्णन देखिए (१,८-९)। यहाँ सिद्धिको एक रमणी माना गया है, पापी, दम्भी, शौकीन पुरुषको उसका अनिष्ट प्रेमी,

उसके मोतियोंके हार, रत्नमयी कुण्डल और आठवें मञ्जिलपरका घर आदि सब अतिशयोक्ति, रूपक, उपमा और श्लेष आदि वृत्तियों-द्वारा मुक्त जीव, उनके ज्ञान दर्शन गुण, मुक्ति-लोक आदिके वाचक हैं। यहाँ यह भी उल्लेखनीय है कि प्राकृतमें श्लेषालङ्कारकी सुविधा संस्कृतसे कई गुणी अधिक बढ़ जाती है। उदाहरणार्थ, प्रस्तुत प्रकरणमें 'मुत्तयहिं' के विशेषण 'अइसुवित्तेहिं' को लीजिए जिसमें तीन अर्थोंका समावेश है अतिगोल, अति चारित्रवान् और अतिधन (मूल्य) वान्। किन्तु यदि इसका संस्कृत रूप 'अतिवृत्तवान्' वहाँ रख दिया जाये तो उसके प्रथम दो अर्थ रह जाते हैं, तीसरा अर्थ नहीं टिकता। आगे (१,१७,१०में) आया है 'वित्तवन्तु सरयणु अक्खिऊ जिणु'' अर्थात् जिनेन्द्र बड़ा धनवान् (चारित्रवान्) व रत्नों (ज्ञान-दर्शन गुणों) का धारी कहा गया है। यहाँ यदि वित्तवन्तुके स्थानपर संस्कृत शब्द वित्तवान् या वृत्तवान् रख दिया जाये तो उससे उक्त दो अर्थोंमें-से किसी एककी ही सिद्धि होगी और प्रस्तुत प्रसङ्गका न केवल श्लेषालङ्कार ही बिगड़ जायेगा, किन्तु उक्तिका औचित्य ही नहीं रहेगा। इसी प्रकारके अलङ्कारोंका संयोग जिनेन्द्रके वर्णनमें (१,१९-२०) भी देखने योग्य हैं।

श्लेष (अनेकार्थता) पर आधारित विरोधाभास अलङ्कारकी छटा जिनेश्वरके उस रूपमें देखिए (१,२५) जैसा राग-द्वेष दूतोंने आकर देखा। यहाँ भी 'वित्तमुक्कु परवित्त-विहूसणु'में जो धनसे रहित और फिर भी खूब धनसे (चारित्रसे) विभूषित रूप विरोधाभास अलङ्कार है वह वित्तके संस्कृत रूपसे बिगड़ जाता है। इसलिए इसे शब्द-श्लेष मानना चाहिए। अन्य विशेषणोंमें अर्थश्लेष युक्त विरोधाभास है।

मदनका दूत बन्दी जिनेन्द्रके पाससे लौटकर उसे बतलाता है कि जिनेन्द्रके साथ वैर करना कितना भयङ्कर है। 'कौन अपने सिरपर वज्रघात ले, कौन खाँड़ेकी धारके पथसे जाये, कौन यमके दूतको जाते हुए छेड़े, कौन भुजदण्डोंसे सागर पार करे, कौन यमके महिषके सींग उखाड़े, इत्यादि (२,२१)। यही अलङ्कार २,५५,१२ में भी देखिए। यहाँ निदर्शनालङ्कारका अच्छा निरूपण हुआ है।

युद्धके समय मदनकी ओरसे पाप प्रकृतियोंने जो उपद्रव मचाया और जिनेन्द्रकी सेनामें विपत्तियाँ उत्पन्न कीं उसका चित्रण (२,५२) समुच्चय अलङ्कारका अच्छा उदाहरण है। ''उन प्रकृतियोंने लोकको कँपा दिया, योग छुड़ा दिया। कोई कोपसे घड़घड़ाता है, कड़कड़ाता है, तड़तड़ाता है, हँसाता है, त्रासता है, बहुत भय दिखाता है, निन्दासे तपाता है। इत्यादि।

दृष्टान्तका एक उदाहरण है। बन्दीकी कामके प्रति इस उक्तिमें ''सामान्य पुरुषोंसे युद्ध करके तुझे भ्रान्ति हो गयी और तू अपनेको सबसे बड़ा समझने लगा। अन्धकार तभी तक भुवनतलको ढकता है जब तक सूर्यको नहीं देखता'' (२,६३) ''या तो मदनकी सेवा कर या फिर ठाँव विचार'' (१,२१) ऐसी उक्तियों और धमकियोंमें विकल्प अलङ्कार दिखायी देता है।

इन अर्थालङ्कारोंके अतिरिक्त शब्दालङ्कारोंका भी इस काव्यमें अच्छा समावेश है। अनुप्रास और यमकके नाना प्रकारोंके उदाहरण ग्रन्थमें सर्वत्र आये हैं। विशेषतः देखिए (१,१;१,११;२,३४,३-५;२,६६)।

## मयण-पराजयकी छन्द-व्यवस्था

हमें जो कमसे-कम चार हजार वर्षोंका भारतीय साहित्य उपलभ्य है उसमें काल-क्रमसे जितना भाषा, व्याकरण, अलङ्कार व छन्दकी दृष्टिसे उत्पन्न हुआ विकास व वैचित्र्य दिखायी देता है, उतना सम्भवतः संसारके किसी अन्य साहित्यमें नहीं पाया जाता। यहाँ हमारा प्रयोजन छन्दसे है। वेद सबसे प्राचीन भारतीय रचनाएँ हैं और उनमें भी ऋग्वेद। इस वेदमें एक हजारसे भी अधिक सूक्त अर्थात् कविताएँ हैं और प्रत्येकमें औसतन दस ऋचाएँ (पद्य) हैं। इस प्रकार ऋग्वेदमें कोई साढ़े दस हजार पद्य हैं। यह समस्त वेद छन्दोबद्ध होनेसे वेदोंका सामान्य नाम भी छन्दस् हो गया। पाणिनि आदि वैयाकरणोंने वेदोंका इसी नामसे उल्लेख किया है।

वैदिक ऋचाओंमें कोई पन्द्रह भिन्न-भिन्न छन्दोंका प्रयोग पाया जाता है। इनमें सबसे अधिक प्रयुक्त हुए छन्द तीन हैं—गायत्री, त्रिष्टुभ और जगती। गायत्रीमें ८ वर्णोंके तीन चरण होते हैं। त्रिष्टुभमें ११ वर्णोंके

मस्त्रिगुरुः त्रिलघुश्च नकारो भादिगुरुः पुनरादिलघुर्यः ।
यो गुरुमध्यगतो र लमध्यः सोऽन्तगुरुः कथितोऽन्तलघुस्तः ॥

अर्थात् अनुक्रमसे आये हुए तीन गुरु वर्णोंको मगण कहते हैं, और तीन लघु वर्णोंका नवर्ग होता है। यदि आदिमें गुरु और शेष दो वर्ण लघु हुए, तो वह भगण कहलाया। तथा आदि वर्ण लघु और शेष दो वर्ण गुरु होनेसे यगण बना। मध्यमें गुरु जगण, मध्यमें लघु रगण होता है, एवं अन्त गुरु सगण, तथा अन्त लघु तगण माना जाता है। इनको समझानेकी सांकेतिक प्रणाली भी है। ग ( गुरु )का संकेत ( ऽ ) और ल ( लघु ) का ( । ) ग्रहणकर उक्त गणोंको इस प्रकार सूचित किया जाता है—

| | |
|---|---|
| म—ऽ ऽ ऽ | ज—। ऽ । |
| न—। । । | र—ऽ । ऽ |
| भ—ऽ । । | स—। । ऽ |
| य—। ऽ ऽ | त—ऽ ऽ । |

इस प्रकार संस्कृतके छन्दोंमें इन लघु गुरु आत्मक गणोंकी बड़ी महिमा है। वे हैं तो वैदिक वृत्तोंके समान वर्णिक ही, किन्तु उन्हें उक्त वैशिष्ट्यके कारण गण-छन्द कहना अधिक उपयुक्त होगा।

जिस समय वेदोंके विद्वान् ऋषि वेदपाठकी छन्द प्रणालियाँ नियमित कर रहे थे, उसी कालमें जन-साधारणका लोकरंजन करनेवाले ऐसे भी गायक रहे होंगे जो छन्दोंमें वर्णोंकी संख्याका नहीं, किन्तु सुर तालके विचारसे छन्दमें मात्राओंका ही पालन करते रहे होंगे। ऐसी गाकर सुनायी जानेवाली बहुत-सी 'गाथाएँ' ऐतरेय, शतपथ आदि ब्राह्मणोंमें पायी जाती हैं। ऐसी लोकप्रिय गाथाएँ पालि-साहित्यमें भी भरी पड़ी हैं और वे ही उस साहित्यका प्राचीनतम भाग मानी जाती हैं। जिस प्रकार अनुष्टुभ् छन्द संस्कृत-साहित्यमें आकर उसका प्राण बना, उसी प्रकार प्राकृत काव्यका सबसे अधिक प्राचीन और लोकप्रिय छन्द गाथा हुई जिसकी विशेष व्यवस्था उसके चरणोंके वर्णोंपर नहीं, किन्तु मात्राओंपर अवलम्बित रखी गयी। गाथा यथार्थतः एक चतुष्पदी गीत था और उसमें गायकोंकी योग्यता व प्रतिभाके अनुसार मात्राओंकी घटा-बढ़ी भी खूब होती थी। इसीलिए उसके अनेक भेद प्रचारमें आये। प्राकृत भाषाके द्वितीय स्तरमें ( प्रथमसे पाँचवीं शती ) अनेक द्विपदी, चतुष्पदी, षट्पदी आदि गेय छन्दोंका विकास हुआ जो सभी मात्रिक थे। इस युगके भाषा-वैशिष्ट्यके अनुसार मध्यवर्ती कुछ अल्पप्राण व्यञ्जनोंके लोप व महाप्राणोंके हादेशके द्वारा इन छन्दोंका सुरमाधुर्य भी विशेष बढ़ा। प्राकृतके तृतीय स्तर ( छठी शती )में आकर इन मात्रिक छन्दोंका असाधारण विकास हुआ। उनमें यमक ( तुकबन्दी )के आविष्कारसे तो इन छन्दोंका स्वरूप ही कुछ नया हो गया। इस युगकी भाषा अपभ्रंश और इसीके कुछ विशेष छन्दोंका प्रस्तुत काव्यमें प्रयोग पाया जाता है।

मयणपराजयचरिउकी पूर्ण रचना पद्यात्मक है और दो संधियों ( परिच्छेदों )में विभाजित है। प्रथम संधिमें पद्यखण्डोंकी संख्या ३७, तथा दूसरी संधिमें ८१ होनेसे पूर्ण काव्यमें ११८ पद्यात्मक खण्ड हैं। प्रथम संधिके आदिमें लगातार ११ वस्तु छन्द हैं। तत्पश्चात् रचना एक वस्तु और एक कडवकके विकल्पसे आगे बढ़ी है। केवल १२ वाँ पद्य—गाथा छन्दमें है तथा २८,२९ और ३० वें पद्य एक साथ तीन वस्तु छन्दात्मक आये हैं। इस प्रकार प्रथम संधिमें कुल २५ वस्तु, ११ कडवक तथा १ गाथा छन्दके पद्य आये हैं।

दूसरी संधिके आदिमें एक विशेष पद्यके पश्चात् एक दुवई, एक वस्तु और एक कडवकका क्रम अन्त तक चला है। केवल ६० से ६५ तकके ६ पद्य एक साथ वस्तु छन्दात्मक आये हैं। इस प्रकार इस संधिमें २५ दुवई, ३० वस्तु और २५ कडवक तथा १ अन्य छन्दात्मक पद्य आये हैं। इस प्रकार समस्त काव्यमें ५५ वस्तु, ३६ कडवक, २५ दुवई, १ गाथा तथा १ अन्य, ऐसे ११८ पद्य हैं। वस्तु और दुवई छन्दोंका मूलमें ही सर्वत्र उल्लेख किया पाया जाता है।

**वस्तु**—उपयोगके प्रमाणानुसार यह छन्द मयणपराजयचरिउके कर्ताको सबसे अधिक प्रिय है, क्योंकि काव्यके ११८ पद्योंमें-से ५६ में इसीका प्रयोग किया गया है। यह अपभ्रंश काव्यका सुप्रचलित मात्रा छन्द है जिसका दूसरा नाम रड्डा भी पाया जाता है। 'प्राकृत-पैंगलम्'में इसका स्वरूप इसी छन्दमें निम्न प्रकार

बतलाया गया है—

पढमें विरयइ मत्त दह-पंच
पए बीए बारह ठवहु, तीए ठाँइ दह-पंच जाणहु ।
चरिमे एग्गारहहिँ, पंचमें वि दह-पंच आणहु ॥
अट्ठासट्ठी पूरवहु अग्गे दोहा देहु ।
राअसेणें सुपसिद्ध इअ रड्ड भणिज्जइ एहु ॥ ( प्रा. पि. १,१३३ )

अर्थात् प्रथम चरणमें पन्द्रह मात्राओंकी रचना करनी चाहिए। दूसरे चरणमें बारह स्थापित करो और तीसरेमें पन्द्रह जानो। चौथे चरणमें ग्यारह और पाँचवेंमें पन्द्रह मात्राएँ लाओ। इस प्रकार अड़सठ ( १५ + १२ + १५ + ११ + १५ = ६८ ) मात्राएँ पूरी करो और उसके आगे एक दोहा छन्द दो। इस प्रकारसे रचित छन्दको रायसेन-द्वारा सुप्रसिद्ध रड्डा छन्द कहा गया है।

[1]प्राकृत पैंगलम्के अगले पद्य ( १,१३४ ) में इसी छन्दका यही स्वरूप दूसरे प्रकारसे विस्तार सहित बतला दिया गया है—

विसम तिकल संठवहु तिण्णि पाइक्क करहु लइ ।
अंत णरिंद कि विप्प पढम वे मत्त अवर पइ ॥
सम पअ तिअ पाइक्क सव्व लहु अंत विसज्जहु ।
चउठा चरण विचारि ऍक्क लहु कट्टि य लिज्जहु ॥
इम पंच पाअ उट्टवण कइ वत्थु णाम पिंगल कुणइ ।
ठवि दोसहीण दोहा चरण राअसेण रड्डा भणइ ॥

अर्थात् विषम ( प्रथम, तृतीय और पंचम ) चरणोंमें पहले त्रिकल ( तीन मात्राएँ ) और फिर तीन पाइक्क ( तीन बार चार-चार मात्राएँ ) करो। प्रथम चरणके अन्तमें नरेन्द्र ( जगण अर्थात् मध्यगुरु रूप चतुष्कल ) अथवा विप्र ( चारलघु मात्राओंका चतुष्कल) होना चाहिए। तथा शेष तीसरे व पाँचवें इन दोनों चरणोंके अन्तमें दो-दो लघु मात्राएँ। सम अर्थात् दूसरे और चौथे चरणोंमें तीन पाइक्क ( चतुष्कल ) दो जिनमें अन्तिम मात्रा सर्व लघु हो। चौथे चरणमें विचारपूर्वक कोई एक लघु मात्रा काट लो अर्थात् उसमें बारह नहीं, किन्तु केवल ग्यारह मात्रा रखो। इस प्रकार पाँच चरणोंकी उद्वर्तनीको पिंगल वस्तु कहते हैं। और उसीके साथ एक दोषहीन दोहाके चरण स्थापित करके रायसेन रड्डा कहते हैं।

यहाँ इस छन्दका पूर्वोक्त प्रकार स्वरूप बतलानेके अतिरिक्त पिंगलने अपना कुछ विशेष मत प्रकट किया है। पहले तो ध्यान देने योग्य बात यह है कि इस मतके अनुसार वस्तु छन्दके प्रथम चरणके अन्तमें लघु, गुरु और लघु या चारों लघु मात्राएँ होना चाहिए। किन्तु प्रस्तुत काव्यके वस्तु छन्दोंमें इस नियम का पालन दिखाई नहीं देता। जैसे, आदिके हो प्रथम, चतुर्थ, षष्ठ, नवम और दशम पद्योंके प्रथम चरण त-गण अर्थात् गुरु, गुरु और लघु मात्राओंके साथ, व तृतीय और ग्यारहवें पद्य गुरुके पश्चात् तीन लघु-मात्राओंके साथ अन्त होते हैं। इस प्रकार लगातारके उन प्रथम ग्यारह वस्तु छन्दोंमें-से सातमें पिंगलके उक्त नियमका पालन नहीं पाया जाता। केवल शेष चारमें-से दो ( २ और ५ ) में चार लघुमात्राएँ व अन्य दो ( ७ और ८ ) में मध्यगुरु—जगण पाया जाता है।

पिंगलका दूसरा यह मत प्रतीत होता है कि उक्त प्रकारके प्रथम पाँच चरणोंका वस्तु छन्द होता है और इसके साथ एक दोहा जोड़ देनेसे वही रायसेनका रड्डा छन्द हो जाता है। इस प्रकार उन्होंने इस

१. प्राकृत टैक्स सोसायटी-द्वारा प्रकाशित प्राकृत पैंगलम् (वाराणसी, १९५९) में इसके पाठमें पढम, पअ, बीअ, तीअ, चारिम, राअसेण, ऐसे निर्विभक्तिक पद स्वीकार किये गये हैं। मैंने उन्हें अपभ्रंश भाषाकी शैलीके अनुसार उनके यथोचित मूल रूपमें रखनेका प्रयत्न किया है।

छन्दका संकीर्ण स्वरूप प्रकट कर दिया है। इसी वस्तु छन्दके पिंगलने उसके चरणोंमें मात्राओंकी संख्यानुसार अन्य करही, नन्दा, मोहिनी, चारुसेणि, भद्रा, राजसेन, और तालंक, ये सात भेद और बतलाये हैं। ( प्रा. पैं. १,१३६–१४३ ) इससे इस छन्दका सुप्रचार और उसके प्रयोगमें खूब स्वतन्त्रता रही सिद्ध होती है।

स्वयम्भू छन्दस् (८,४०) में उक्त वस्तु छन्दके प्रथम पाँच चरणोंको मात्रा (मत्ता) छन्द कहा गया है। यद्यपि इस ग्रन्थमें दोहा छन्द भी वर्णित है, तथापि उन दोनोंको मिलाकर संकीर्ण रड्डा छन्द बनानेका उसमें उल्लेख नहीं है। किन्तु विरहाङ्क कृत वृत्तजाति-समुच्चयमें स्वयंभूछन्दस्के सदृश ही मात्रा छन्दका लक्षण देनेके पश्चात् रड्डा छन्दका भी स्वरूप इस प्रकार बतलाया गया है—

**एअहु मत्तहु अंतिमउ जव्विहि दुवहउ मोदि।**
**तो तहु णामें रड्ड फुडु छंदइं कइअणु मोदि॥** (वृ.जा.स.४,३१)

अर्थात् इसी मात्रा वृत्तके अन्तमें जब दोहा जोड़ दिया जाता है, तब छन्दमें उसे कविजन रड्डा नाम एक अलग छन्द कहते हैं।

इसपर-से यह भी अनुमान किया जा सकता है कि सम्भवतः रड्डा नामक सङ्कीर्ण छन्दका आविष्कार स्वयम्भू और विरहाङ्कके बीच अर्थात् ८वीं और १०वीं शतीके मध्य हुआ।

**दोहा**—वस्तुके अन्तमें जिस दोहाकी स्थापना कही गयी है उसका स्वरूप पिङ्गलने इस प्रकार बतलाया है—

**तेरह मत्ता पढम-पएँ पुणु एआरह देहु। पुणु तेरह एआरहइँ दोहा-लक्खणु एहु॥**
(प्रा.पै. १,७८)

अर्थात् प्रथम चरणमें तेरह, दूसरेमें ग्यारह, तीसरेमें तेरह और चौथेमें ग्यारह मात्राएँ देनेसे दोहा छन्द होता है। इसके अनेक भेद हैं। इसके सबसे कम अक्षर छब्बीस हो सकते हैं, जिनमें-से बाईस गुरु (४४ मात्रा) और चार लघु (४मात्रा) होंगे। इस दोहा-भेदको उन्होंने भ्रमर कहा है। गुरु वर्णोंकी संख्या क्रमशः घटते, और तदनुसार लघु मात्राओंकी संख्या दुगुण क्रमसे बढ़ते, जानेसे दोहा छन्दके अनेक उपभेद होते हैं, जिनको पिङ्गलने चार वर्णोंमें विभाजित किया है—उन्होंने बारह लघु मात्रावाले दोहोंको विप्र, बाईस वालोंको क्षत्री, बत्तीस वालोंको वैश्य तथा शेषको शूद्र वर्ण कहा है। इससे अनुमान किया जा सकता है कि इसके रचना कालमें वर्ण-व्यवस्था कितनी कठोरतासे लेखकके मानस-पटलपर बद्धमूल थी। प्रस्तुत काव्यमें दोहा अनेक प्रकारके पाये जाते हैं।

**अलिल्लह या अडिल्लह**—कडवकोंमें कविका सबसे अधिक प्रिय छन्द अडिल्ला है, क्योंकि इसीमें काव्यके समस्त ३६ कडवकोंमें-से २८ की रचना हुई है। प्राकृत पैङ्गलके अनुसार इस छन्दका स्वरूप यह है—

**सोलह मत्ता पाउ अलिल्लह। वे वि जमक्का भेउ अडिल्लह॥**
**हो ण पओहर किंपि अडिल्लह। अन्त सुपिअ गण छन्दु अडिल्लह॥** (प्रा.पै.१,१२७)

अर्थात् प्रत्येक चरणमें सोलह मात्राएँ हों और ऐसे दो चरणोंमें परस्पर यमक (तुकबन्दी) हो। इसमें (पादान्तमें) पयोधर (जगण लघु, गुरु लघु) कहीं न रखा जाये। पादान्तमें सुप्रिय (दो लघु मात्राएँ) हो। इसे अडिल्लह छन्द कहिए।

प्रस्तुत काव्यके २८ कडवकोंमें इस छन्दके उक्त नियमका पूर्णतः पालन दिखायी देता है। हाँ, उनके बीच कहीं-कहीं कोई पंक्तियोंमें जगण पादान्त दिखायी देती है जिससे वे पज्झटिका छन्दात्मक हैं। तथा कुछ में अन्तकी दोनों मात्राएँ गुरु होनेसे उन्हें पादाकुलक कहना चाहिए।

**पज्झटिका**—काव्यके चार कडवक (१-३७;२-३४,५५,७५) इस छन्दमें रचे गये हैं। इसका लक्षण प्राकृत पैङ्गलके अनुसार निम्न प्रकार है—

**चउ मत्त करह गण चारि ठाइँ। ठवि अंत पओहर पाइँ पाइँ॥**
**चउसट्ठि मत्त पज्झरह इंदु। सम चारि पाअ पज्झडिअ छंदु॥** (प्रा. पैं. १,१२५)

अर्थात् प्रत्येक चरणमें चार-चार मात्राओंके चार गण ( १६ मात्राएँ ) करो जिनके अन्तमें पयोधर जगण, लघु, गुरु, लघु ) की स्थापना हो। ऐसे चार समान चरणोंकी चौसठ मात्राओंसे युक्त पज्झटिका छन्द होता है।

उपर्युक्त अडिल्लह छन्दसे पज्झटिकाकी विशेषता इतनी मात्र है कि इसमें प्रत्येक चरणका अन्त जगण ( मध्यगुरु ) से होता है। यद्यपि यहाँ कहा नहीं गया, तथापि अडिल्लहके समान–यथार्थतः अपभ्रंशके अन्य समस्त छन्दोंके समान–यहाँ भी दो चरणोंमें परस्पर यमक ( तुकबन्दी ) की व्यवस्था रहती है। यह जो यहाँ कहा गया है कि यह छन्द चौसठ मात्राओंके चार चरणोंमें पूरा होता है, यह बात इस छन्दके किन्हीं मुक्तक पद्योंमें भले ही पायी जाती हो, किन्तु कडवक-रचनामें प्रायः इसका निर्वाह नहीं होता, क्योंकि वहाँ सर्वत्र चौगुने चरण नहीं पाये जाते। पालन तो अडिल्लहके समान दो तुकबद्ध चरणोंकी रचनाका पाया जाता है। इससे अधिककी छन्दकी दृष्टिसे कोई सार्थकता भी नहीं दिखायी देती।

जिन कडवकोंकी रचना प्रधानतया पज्झटिका छन्दमें हुई है उनके बीच-बीचकी पंक्तियोंमें अडिल्लह व पादाकुलकके लक्षण भी दीख पड़ते हैं।

**पादाकुलक**—सोलह मात्रायुक्त यमकात्मक चरणोंमें जब उपर्युक्त अडिल्लह या पज्झटिकाके लक्षणोंसे भिन्न प्रकार मात्राओंकी व्यवस्था पायी जाती है, अर्थात् चरणके अन्तमें लघु गुरुका कोई नियम नहीं होता, तब उस छन्दको पादाकुलक कहते हैं जिसकी परिभाषा इस प्रकार है :—

**लहु गुरु इक्कु णियमु णहि जेहा। पएँ पएँ लक्खउ उत्तम रेहा।**
**सुकइ-फणिंदह कंठह वलयं। सोलह मत्तं पाआकुलअं॥**—( पा. पै. १,१२९ )

अर्थात् जहाँ लघुगुरुका कोई नियम न हो तथा प्रत्येक पदमें उत्तम (श्रुति मधुर) रेखा (मात्राएँ) हों, ऐसे सोलह मात्राओंके चरणोंसे युक्त छन्द पादाकुलक सुकवि फणीन्द्र ( पिंगल ) के कण्ठका हार है।

प्रस्तुत रचनामें कोई पूरा कडवक तो इस छन्दका नहीं है, किन्तु अडिल्लह और पज्झटिकाके कडवकोंमें कुछ पंक्तियाँ इस छन्दकी कही जा सकती हैं। जैसे १,१७,४,७-८;१९,५;२३,२;३३,८,१०, १४;३४,३,५-६,८ इत्यादि। इन सभीमें चरणान्त दो गुरु सहित पाया जाता है।

**घत्ता**—प्रत्येक कडवकके अन्तमें एक घत्ता पद्य रखा जाता है। यह पद्य अन्य काव्योंमें नाना प्रकार छन्दात्मक देखा जाता है, किन्तु प्रस्तुत काव्यमें इसके दो ही भेद प्रयुक्त हुए हैं। प्राकृत पैंगलम्में घत्ता छन्दका लक्षण इस प्रकार पाया जाता है—

**पिंगल-कइ-दिट्ठउ छन्द उकिट्ठउ घत्त मत्त वासट्ठि करि।**
**चउ मत्त सत्त गण वे वि पाअ मण तिण्णि तिण्णि लहु अंत धरि॥**
**पढमं दह वीसामो वीए मत्ताइँ अट्ठाइँ। तीए तेरह विरई घत्ता मत्ताइँ वासट्ठि॥**

( प्रा० पैं० १,९९–१०० )

अर्थात् पिंगल कवि-द्वारा देखे गये उत्कृष्ट छन्द घत्तामें बासठ मात्राएँ करनी चाहिए। दोनों चरणोंमें चार मात्राओंके सात गण ( ४×७=२८ ) तथा अन्तमें तीन-तीन लघु मात्राएँ (३) रखना चाहिए।

यह घत्ता छन्द मयण-पराजयचरिउमें आये छत्तीस कडवकोंमें-से अठारहके अन्तमें पाया जाता है। ( १ संधि–१४, १७, २७, ३१, ३७; तथा २ संधि–७, १०, १६, २२, २५, २८, ३१, ४३, ४६, ५२, ५७, ६९ और ७८ )। इनके अतिरिक्त द्वितीय संधिके आदिका एक पद्य जो ध्रुवक रूपसे आया है, वह भी इसी छन्दमें है। उसे घत्ता कहो और चाहे उसके दूसरे नामसे छड्डुणिका। इनमें पिंगलकृत सब लक्षण मिलते हैं, किन्तु कहीं-कहीं कुछ अनियमितता दिखायी देती है। जैसे १, १४ के आदिमें १२ मात्राओंके पश्चात् यति आयी है, तथा १, २७ के आदिमें १० और ८ के स्थानपर ९ और ७ मात्राएँ ही हैं। १, ३१ की प्रथम पंक्तिके अन्तमें १२ और दूसरीमें १३ मात्राएँ हैं। इसका समाधान इस प्रकार किया जा सकता है कि

अन्य छन्द शास्त्रकारोंने उक्त प्रकारके अतिरिक्त घत्ताके अन्य भी भेद बतलाये हैं। कविदर्पण ( २, ३० ) में १२, ८, १३; ८, ८, ११; १०, ८, ११; १२, ८, ११, व १२, ८, १२ मात्रायुक्त चरण भी घत्ताके बतलाये हैं और यह भी कहा है कि इसी प्रकारके और भी अनेक भेद हो सकते हैं ( बहुविहा घत्ता )।

कविदर्पणकी इसी छूटका समर्थन प्रस्तुत काव्यके शेष १८ घत्ता पद्योंसे होता है, जिनमें १०, ८, १३ के स्थानपर १०, ८, १२ मात्राओंकी स्थापना दिखायी देती है ( १ सन्धि–१९, २१, २३, २५, ३३, ३५; २ सन्धि–४, १३, १९, ३४, ३८, ४०, ४९, ५५, ६६, ७२, ७५ और ८१ )। यह भेद स्पष्टतः कहीं उल्लिखित नहीं दिखायी दिया। किन्तु प्रस्तुत कविने ठीक बराबर-बराबर दोनों प्रकारोंका प्रयोग कर उन्हें समान स्थान दिया है।

घत्ता छन्द द्विपदी माना जाये या चतुष्पदी या षट्पदी, इस सम्बन्धमें शास्त्रकारोंमें मतभेद दिखायी देता है। हेमचन्द्रने उसे द्विपदी माना है और छड्डुणिका नाम दिया है, यद्यपि उन्होंने यह भी सूचित किया है कि घत्ता एक सामान्य नाम है जो द्विपदी भी हो सकता है, चतुष्पदी भी और षट्पदी भी। रत्नशेखरने अपने छन्दःकोशमें उसे चतुष्पदी माना है। वे प्रथम १० और ८ मात्राओंके बीच यति स्वीकार न कर उन्हें एक ही १८ मात्राओंका चरण मानते हैं। किन्तु पिंगलने स्पष्टतः उसके छह चरण बतलाये हैं और यही उचित भी प्रतीत होता है। उसके उदाहरणोंसे यह भी सुस्पष्ट है कि उसके प्रथम और द्वितीय, चतुर्थ और पंचम तथा तृतीय और षष्ठ चरणोंमें परस्पर यमक ( तुकबन्दी ) होती है। यह बात छन्दकोश तथा प्रस्तुत काव्यके उदाहरणोंसे सुस्पष्ट है, यद्यपि हेमचन्द्रने उक्त पादोंके बीच यति मानकर भी उनमें परस्पर यमक नहीं दिखलाया।

**छड्डुणिका**—यह उक्त १०, ८, १३ मात्राओंवाले घत्ता छन्दका ही दूसरा नाम है। हेमचन्द्रने भी उसका यही नाम दिया है, तथा स्वयंभूने इसकी परिभाषा भी वही दी है—

**दसकल-परिबद्धहे अट्ठणिबद्धहे तेरह कल संभाविअहे।**
**पढमवि दिअ पअकर तइय पुणु विउणु छड्डुणिआ छप्पाइअहे॥ ( सयं० छं० ८।२० )**

यहाँ स्वयंभूने भी इस छन्दको स्पष्ट ही षट्पदी स्वीकार किया है।

**दुवई**—प्रस्तुत काव्यमें इस छन्दका दूसरी सन्धिके पच्चीस पद्योंमें प्रयोग किया गया है। प्राकृत पैंगलम्में इसका स्वरूप यह बतलाया गया है—

**छक्कलु मुह संठावि कइ चक्कलु पंच ठवेहु।**
**अंतहि एक्कइ हार दइ दोअइ छंद कहेहु॥ (प्रा. पैं. १.१५२)**

अर्थात् आदिमें षट् कल (छह मात्राओं) को स्थापित करो, फिर चार-चार मात्राएँ पाँच बार और अन्तमें एक हार (गुरु) देकर द्विपदी छन्द बना लो। तात्पर्य यह कि द्विपदीमें दो चरण होते हैं, और प्रत्येक चरणमें अट्ठाईस मात्राएँ जिनमेंसे अन्तिम मात्रा गुरु होना चाहिए। ये लक्षण प्रस्तुत काव्यकी द्विपदियोंमें बराबर मिलते हैं। दोनों चरणोंके बीच यमक भी है, तथा १६वीं मात्रापर यति (विराम) प्रतीत होता है।

**गाथा**—यह छन्द प्राकृत काव्यका प्राण है। किन्तु अपभ्रंशमें उसकी वह प्रतिष्ठा नहीं रही। प्रस्तुत काव्यमें उसका केवल एक बार प्रयोग (१,१२) हुआ है। प्राकृत पैंगलके अनुसार गाथाका लक्षण यह है—

**पढमं बारह मत्ता बीए अट्ठारहेहिँ संजुत्ता।**
**जह पढमं तह तीअं दह पंच विहूसिआ गाहा॥**
**सव्वाए गाहाए सत्ता वण्णाइँ होंति मत्ताइं।**
**पुव्वद्धम्मि अ तीसा सत्ताईसा परद्धम्मि॥ (प्रा. पैं. १.५७)**

अर्थात्—गाथाके प्रथम चरणमें बारह मात्रा, दूसरेमें अट्ठारह, तीसरेमें पुनः बारह और चतुर्थमें पन्द्रह मात्राएँ होती हैं। इस प्रकार पूरी गाथामें सत्तावन मात्राएँ होती हैं—पूर्वार्धमें तीस और उत्तरार्धमें सत्ताईस। यह लक्षण प्रस्तुत गाथामें पूर्णतः घटित होता है। गाथाके अनेक भेद भी हैं, किन्तु उनसे यहाँ प्रयोजन नहीं।

# मयण-पराजय-चरिउकी भाषा

मयण-पराजय-चरिउमें हमें प्रायः उसी टकसाली अपभ्रंशका स्वरूप प्राप्त होता है जिसका वर्णन हेमचन्द्रने अपने प्राकृत व्याकरणके चतुर्थ पादमें अन्तिम ३२९ से ४४६ तकके ११८ सूत्रोंमें किया है, और जिसका प्रयोग हमें स्वयम्भू, पुष्पदन्त, धनपाल, कनकामर, जोइंदु आदि अपभ्रंशके महाकवियोंकी रचनाओंमें प्रचुरतासे मिलता है। इन कवियोंकी जो कृतियाँ प्रकाशित हो चुकी हैं उनकी प्रस्तावनामें सम्पादकोंने प्रायः उनकी भाषाका स्वरूप संक्षेप या विस्तारसे निर्दिष्ट कर दिया है। मैं अपने द्वारा सम्पादित णायकुमार-चरिउकी प्रस्तावना (पृ.४५-५७) में विस्तारसे अंग्रेजी तथा सावयधम्म दोहा (प्रस्ता. पृ.२८-३६) और पाहुड दोहा ( प्रस्ता. पृ. ३३–४६ ) में हिन्दीमें इस भाषापर पर्याप्त प्रकाश डाल चुका हूँ। ऐतिहासिक दृष्टिसे भी मैंने इस भाषा और उसके साहित्यके विकासका अपने एक लेख ( अपभ्रंश भाषा और साहित्य : नागरी प्रचारिणी पत्रिका, वर्ष ५०, अंक १-२,३-४, पृ. १-८ और १००–१२१ ) में बहुत कुछ परिचय करा दिया है। इसके पश्चात् डॉ० तगारेका, 'हिस्टोरिकल ग्रामर ऑफ अपभ्रंश' तथा डॉ० हरिवंश कोछड़ कृत 'अपभ्रंश-साहित्य' ( १९५६ ) भी प्रकाशित हो चुके हैं। अतः यहाँ उसी भाषाके सम्बन्धमें पुनः विस्तारसे वर्णन करना आवश्यक प्रतीत नहीं होता। केवल प्रस्तुत ग्रन्थकी थोड़ी-सी भाषात्मक विशेषताओंका यहाँ उल्लेख कर देना पर्याप्त होगा।

१. ध्वनियोंकी दृष्टिसे संस्कृत 'प्रतिज्ञा'का रूप पयज्ज ( २,४,१० ) ध्यान देने योग्य है। हैम. ( १,२०६ ) में उसका रूप पइण्णा दिया गया है। हिन्दीमें पइज व पैज शब्द प्रचलित है। नैपुण्यका प्राकृतरूप नेपुण्णके स्थानपर यहाँ णियपुणु ( १,२,३ ) आया है। संजुवउ–संयुक्त ( १,५,४ ) दूव–दूत ( १,१९,३ ) रयण-जुव–रत्नयुक्त ( १, २०,५ ) आदिमें व श्रुति ध्यान देने योग्य है। महिराजु, भोगु ( १,१९,९ ) आदि शब्दोंमें मध्यवर्ती अल्पप्राण वर्णका लोप नहीं हुआ। णिच्छेइ—न इच्छति ( १,८,५ ) में सन्धि असाधारण है। सौम्यमूर्तिके स्थानपर सोमुत्तिय ( २,३७,१२ ) में वर्णलोप हुआ है। वरइ–वारयति ( २,४०, १३ ) में ह्रस्वत्व, पारावत्तिउ–परावर्तितः ( २,३१,८ ) में दीर्घत्व, तथा सम्माणु–समान (१,५,४) में व्यंजनद्वित्व छन्दनिर्वाहके लिए किया गया है।

२. संज्ञाके रूपोंमें तृतीया विभक्तिके लिए इं और इणके प्रयोगके लिए यहाँ विशेष पक्षपात दिखायी देता है जैसे भिच्चि ( भृत्येन ), दइच्चि ( दैत्येन ), करालिं ( करालेण ), मयणिं ( मदनेन ), बंभाणिं ( ब्रह्मणा ), पुत्ति ( पुत्रेण ) आदि। तथा मणिण ( मनसा ), कामिण ( कामेन ), भत्तिभारिण ( भक्ति-भारेण ), वित्थरिण ( विस्तारेण ), दसणिण ( दर्शनेन ), भइण ( भयेन ) आदि। 'इण'के स्थानपर कहीं-कहीं 'यण' भी आया है जैसे कामियण ( कामिकेन ), भुल्लयण ( भुल्लेन )।

३. संज्ञाओंमें विभक्ति-लोपकी प्रवृत्ति वृद्धिकी ओर दिखायी देती है। जहाँ अधिक नाम गिनाये गये हैं, जैसे १, ६; १, २१; १, ३३; २, ४ वहाँ यह विभक्ति-लोप प्रचुरतासे पाया जाता है। अन्यत्र भी प्रथमा व द्वितीया विभक्तिके लोपके उदाहरण मिलते हैं, जैसे—प्रथमा सारत्त–सारत्व ( १, ९, ५ ), दूवत्त–दूतत्व ( १, १३, ५ ), दूव-वयण—दूत-वचन ( १, १९, ३ )। द्वितीया—पणमामि-विसहसेण ( १, ३, २ ), कह कहमि ( १, ३, ३ ), रयण लएप्पिणु ( १, १७, १३ ), दूव पेक्खिवि (१, २१, १७) करि सेव ( १, २९, २ ), भुंजि विसय बहु देस मंडल ( १, २९, २ ) आदि। यद्यपि इस सम्बन्धमें हेमचन्द्रका वह नियम ध्यान में रखना चाहिए जिसके अनुसार प्रथमा और द्वितीयाके एकवचन और बहुवचनकी विभक्तियोंका विकल्पसे लोप भी होता है ( ८, ४, ३४४ ), तथापि यह भी ध्यान देने योग्य है कि यह प्रवृत्ति प्राचीन रचनाओंमें बहुत कम और उत्तरकालीन कृतियोंमें क्रमशः बढ़ती हुई पायी जाती है। वर्तमान रचनामें उक्त प्रथमा-द्वितीया विभक्तियोंके अतिरिक्त अन्य कारकोंमें भी विभक्ति लोप पाया जाता है, जैसे तृतीया—धिट्ठिम कव्वु करेमि–धृष्टिम्ना ( १, ३, ५ ), अरि करि हयउ–अरिणा करी हतः ( २, ६५, ३ ); षष्ठी—खट्ट वुणिज्जइ एकु अंगु ( २, ५५, ७ ); सप्तमी—णियपय धराविट–निजपदयोः धरापितः ( १, ७, २ ), महिला जे आसत्त–

महिलासु ये आसक्ताः ( १, ९, ४ ), मयगल चडिवि ( २, ५७, ३ )।

४. विभक्तियोंके प्रयोगमें व्यत्यय भी पाया जाता है। जैसे–द्वितीयाके स्थानपर प्रथमा—सा आणउं–ताम् आनेतुम् ( १, १७, ४ ), परिहणमि सो मयणु–परिहन्मि तं मदनम् ( १, ३२, २ ); द्वितीयाके स्थान पर षष्ठी–जा महु णउ इच्छेइ–या मां नेच्छति ( १, ८, ४ ); तृतीयाके स्थानपर प्रथमा–स विरहियण ( १, २१, ४ ), को जिप्पइ मयरद्धयरायहो ( २, ४०, २ ); तृतीयाके स्थानपर षष्ठी–मयणरायस्स ण जिप्पइ चित्त-सिंधुरो ( २, ३५, २ ); पभणिउ करुणु रुवंतियहु ( २, ६५, ५ ), सत्ततत्तहं भिडिय भय सत्त–सप्त तत्त्वैः (२,४५,१) खमदमहं, तं मेल्लावहि मुज्झ ( १, ११, ५ ), गुणहं, चारित्तहं आदि; चतुर्थीके स्थानपर षष्ठी–तउ इव्वहिं लाइमि सिक्ख ( २, ४८, ५ )। इस सम्बन्धमें यह भी ध्यान रहे कि प्राकृतमें कारक विभक्तियोंका व्यत्यय व्याकरणकारोंने स्वीकार किया है ( हे० ८, ३, १३४–१३७ )।

५. सम्बन्ध सूचक 'तण' और 'केर' तथा अधिकरण सूचक 'मज्झि' परसर्गोंका प्रयोग दोनों प्रकारका पाया जाता है–विभक्तिके साथ और बिना विभक्तिके। जैसे—धम्मह तणिय ( १, १३, २ ), जिणवर-तणइ ( १, २४, २ ), मयरद्धय-तणउ ( १, ३६, ५ ), जिणसामिय-तणउ बलु ( २, ९, ५ ), अण्णह केरउ ( १, १७,११ ) महु केरउ ( १, ३१, ६ ), मयरद्धय-केरउ ( १, २३, ८ ), खणह मज्झि ( २, ३४, ९ ), घरह मज्झि ( २, ६८, ३ ), खण-मज्झि ( २, ३३, २ ), णियघरमज्झि ( २, २२, ७ )।

६. व्यक्तिवाचक सर्वनामोंके कुछ रूप उल्लेखनीय हैं। उत्तमपुरुष षष्ठी एकवचनके लिए हेमचन्द्रने मज्झु ( हे० ८, ४, ३७२ ) स्वीकार किया है। किन्तु यहाँ मुज्झ भी पाया जाता है ( १, ११, ५ )। यह प्रयोग मध्यम पुरुषके तुज्झको देखते हुए बिलकुल स्वाभाविक था। हिन्दीमें 'मुझ'का ही प्रयोग प्रचलित पाया जाता है। मेरउ ( २, ७२, ४ ) म्हारी ( २, ४३, ७ ) व अम्हारइँ ( १, २५, १ ) रूप भी ध्यान देने योग्य हैं। हेमचन्द्रने अम्हारा व महारा रूप स्वीकार किये हैं ( हे० ८, ४, ४३४ ) किन्तु मेरउ नहीं। यह भी हिन्दीमें जैसाका-तैसा 'मेरा' पाया जाता है। 'म्हारी' और 'अम्हारइं' अम्हाराका रूपान्तर ही हैं। अम्हारइंका विभक्त्यर्थ सम्प्रदान वाचक है 'देहि देव अम्हारइं'—हे देव, हमारे को दो। यह भी हिन्दीके निकट है। उसी प्रकार तुम्हारी के स्थानपर तेरी ( १,३७,१० ) और 'तोरी' (२, २२, ७) भी जैसेके-तैसे हिन्दी रूप हैं। ए चयारि ( २,७,७ ) भी हिन्दीके 'ये चार' के निकट आ गया है। अपभ्रंशके एह, एहो, एहु व एइ रूप घिसते-घिसते ए मात्र रह गये हैं। तत्‌का अधिकरण रूप तेहम्मि ( २, ७५, ६ ) भी असाधारण है। वह तहिं और तम्मिके मेलसे उत्पन्न हुआ प्रतीत होता है।

७. यह बात सुज्ञात है कि प्राकृत काव्योंमें क्रियाका कार्य प्रायः कृदन्तोंसे चलाया जाता है। किन्तु अपभ्रंश काव्योंमें क्रियाओंका प्रयोग भी अपेक्षाकृत बहुलतासे पाया जाता है। प्रस्तुत रचना इस दृष्टिसे महत्त्वपूर्ण है, क्योंकि यहाँ कृदन्तों और क्रियाओंका उपयोग प्रायः बराबर ही किया गया है। जैसे **वर्तमान-कालिक** कहमि, रइमि, करमि, जाणेमि, करेमि, मरहि, णिहालहि, णिहणहि, लज्जहु, गलगज्जहु, गुणहु, अत्थि, होइ, जंपइ, लवइ, थक्कइ, जाणइ, णेइ, हसेइ, गज्जेइ, आदि; गज्जहिं, भज्जहिं, संकहिं, सल्लहिं आदि। **भविष्यकालिक** हवेसइ, पइसेसइ, पेसेसइ, णासेसइ, मरेसि, परिणेवी आदि; आज्ञावाची—पुसहु, मेल्लहु, रएसहु, पिच्छसु, णासेहि, णिएहि, बुल्लेहि; आणि, छंडि, परिणि, हक्कारि, जुज्झि आदि। **कर्मणि प्रयोग**–किज्जइ, विरइज्जइ, गाइज्जइ, जाइज्जइ, भरिज्जइ आदि। **प्रेरणार्थक**—हासेइ, तासेइ, दावेइ, तावेइ, सिक्ख-वइ, रक्खवइ आदि। **वर्तमान कृदन्त** चडंत, करंत, धावंत, परसंत, जोवंत, फुरंत आदि। **भूतकृदन्त**—चडिउ, घल्लिउ, बुल्लिउ, थक्कउ, चुक्कउ, जायउ, दिट्ठु, लइय, आइय आदि। **कृत्य कृदन्त**–साहेब्बउ, मारेब्बउ, जिणिब्वउ आदि। **क्त्वान्त** रूप–गंपि, चडि, छंडिवि, संधिवि, णासिवि, चप्पिवि, करेविणु, हसेविणु, चलेविणु, मुणेविणु, करेप्पिणु, चडेप्पिणु, सुणेप्पिणु, चूरेप्पिणु, णासेप्पिणु इत्यादि। **तुमुनन्त**—जुज्झहुँ, बंधउँ, पुच्छहुँ, णासहुँ आदि। यों तो इस रचनामें क्रियाओंके प्रयोग सर्वत्र बिखरे हुए हैं, तथापि विशेष रूपसे जहाँ दृष्टान्त आदि दिये हैं ( २,२२ ) या एक ओरके सैन्य संघटनका दूसरी ओर प्रभावका वर्णन किया गया है (२,६६) वहाँ वर्तमान क्रियाओंका बहुलतासे, जहाँ क्रियातिपत्ति वर्णित है वहाँ कर्मणि क्रियाओंका ( १,१४ )

जहाँ सैन्य संचालन वर्णन आया है वहाँ अनुरणात्मक क्रियाओंका ( २,२५ ), जहाँ कार्यकी सम्मति दी गयी है वहाँ आज्ञार्थ क्रियाओंका ( १,२६; १,२९ ), जहाँ अस्त्र-शस्त्रोंका प्रभाव वर्णन किया गया है वहाँ प्रेरणार्थक क्रियाओंका ( २,५२ ), जहाँ युद्धके परिणाम दिखाये गये हैं वहाँ भूतकृदन्तोंका ( २,४०; २,४६ ), जहाँ कोई दिव्य शक्ति आती हुई दिखायी गयी है वहाँ वर्तमान कृदन्तोंका ( २,७२ ) और जहाँ युद्धकी पूर्व तैयारी वर्णित है वहाँ क्त्वान्त रूपोंका ( २,१० ) प्रयोग बहुलतासे मिलता है।

८. दा धातुके कुछ आदेशात्मक क्रियारूप विशेष ध्यान देने योग्य हैं। द्वारपालके निवेदन करनेपर कि मदनकी ओरसे दूत आकर द्वारपर खड़े हैं, जिनेन्द्रने उसे आदेश दिया 'एऊ देहि' ( १,२३, ९ ) अर्थात् आने दे। संस्कृतमें इसका रूपान्तर होगा 'यातुं देहि'। किन्तु ऐसा प्रयोग प्राचीन और मध्यकालीन अर्थात् संस्कृत और प्राकृत भाषाओंकी प्रवृत्तिसे मेल नहीं रखता। किन्तु वह आधुनिक भाषाओंके अनुकूल है, विशेषतः मराठीके 'एऊ द्या' के अति सन्निकट है। उसी प्रकारके प्रयोग हैं 'दे काहल' ( १,३३,३ ) अर्थात् भेरी दे–बजा व 'दे आएसु' ( २,४,१० ) आदेश दे। प्राकृत व अपभ्रंशमें 'दा' के देहि और देसु रूप सुप्रचलित हैं ( हेम. प्रा. व्या. ८,३,१७४ ), अपभ्रंशमें आज्ञार्थक प्रत्यय इ, उ और ए भी स्वीकार किये गये हैं ( हेम. प्रा. व्या. ८,४,३८७ ) किन्तु एकारान्त रूप प्रायः नहीं पाये जाते। केवल एक रूप 'करे' उक्त सूत्रके उदाहरणोंमें दिया गया है और णा. कु. च. ( ९,१७,२५ ) में भी आया है। किन्तु 'दे' रूप देखनेमें नहीं आता। हाँ, आधुनिक हिन्दीमें वह ठीक इसी प्रकार सुप्रचलित है।

९. कुछ क्रियाओंका प्रयोग उल्लेखनीय है। कविको बोल्ल-बुल्ल धातु बड़ी प्रिय है। उसका प्रयोग कोई बीस बार आया है। हेमचन्द्रने इस धातुको कथ् का आदेश बतलाया है (८,४,२)। किन्तु उस व्याकरण में तथा अन्यत्र उसका प्रयोग परिमित मात्रामें ही दिखायी देता है। यहाँ उसका संज्ञा रूप भी अनेक बार आया है। जैसे 'इट्ठु बोलु फेडहि' ( १, १६, २ ) 'किं बहु बुल्लियइं' (१, २९, ५) 'बुल्लिय बुल्ल सुतिक्ख' ( २, ४८, १ ) आदि। ये प्रयोग हमें हिन्दीमें इस क्रिया व संज्ञाके साधारणीकरणका स्मरण दिलाते हैं।

१०. इसी प्रकार 'ला' धातुका केवल पूर्वकालिक अव्यय रूप 'लाइवि'का हेम-व्याकरणमें दो बार प्रयोग दिखायी देता है ( ८, ४३३; ३७६ )। प्रस्तुत ग्रन्थमें उसका कोई दस-बारह बार प्रयोग हुआ है, और अनेक रूपोंमें। जैसे-लेवि, लेप्पिणु, लएप्पिणु, लायमि, लाइहइ, लाइय आदि। उसके अर्थमें भी ग्रहणके अतिरिक्त कुछ विस्तार दिखायी देता है। जैसे 'पंथि लायमि' (१, ३१, ८), 'लाइय सिक्ख' ( २, ३७, १ ), 'लायमि हियइ सर' ( २, २८, ११ )। ला धातुका हिन्दीमें भी इसी प्रकार बहुत अर्थ-विस्तार हुआ है।

११. 'घल्ल' धातुका भी हेम-व्याकरणमें तीन बार प्रयोग उदाहरणोंमें दिखायी देता है (८, ४, ३३४; ४२२ )। प्रस्तुत ग्रन्थमें इस क्रियाका उपयोग अपनी यह विशेषता रखता है कि उसके साथ एक विशेष अर्थ-वाची सहायक क्रियाका भी उपयोग किया गया है। जैसे—'णिब्भंछेवि घल्लिउ' ( २, ११, १ ), 'विद्धंसिय घल्लिय' ( २, ४०, ८ ), 'णासेप्पिणु घल्लिय' ( २, ४०, ११ )। हिन्दीकी कुछ बोलियोंमें ऐसे प्रयोग, मार घाला, डांट घाला, आदि सुप्रचलित हैं।

१२. 'लग्ग' धातु हेम-व्याकरणमें अनेक बार आयी है। किन्तु वहाँ वह अपने अर्थ 'आसंज'में पूर्ण दिखायी देती है। प्रस्तुत ग्रन्थमें उसका एक दर्जनसे अधिक बार प्रयोग दिखायी देता है, और अर्थमें अपनी बहुविध विशेषता रखती है। 'मयण सर लग्गइं' ( १, ३१, १० ), अण्णहुँ लग्गिवि पट्टवहि (१, १४, १०), तुहुं वालहं लग्गिवि खडफडेहि (२, ५५, १३), पुच्छहुँ लग्गु ( १, ८, ३ ), मिलहुँ लग्गइं ( १, ३३, ४ ), बोलणहं लग्गु ( २, ३४, १ ), णासहुँ लग्गउ (२, ७४, ५) इत्यादि। इस क्रियाका यह साधारणीकरण भी उसके हिन्दीमें प्रचारका स्मरण दिलाता है। जैसे— वह पूछने लगा, भागने लगा, मारने लगा इत्यादि। इसी प्रकारका आवइ क्रियाका रूप 'जिणहुँ ण आवइ' (२, ५५, १०) 'जीतनेमें नहीं आता, भी ध्यान देने योग्य है।

इस प्रकार व्याकरणात्मक दृष्टिसे यह ग्रन्थ आधुनिक आर्य भाषाओंके विकासको समझनेके लिए विशेष महत्त्वपूर्ण है।

# मयण-पराजयकी सूक्तियाँ

१. लोउ दुरंजिउ माइ फुडु। ( १, १३, ५। )

[ हे माता ! लोकको प्रसन्न करना कठिन है। ]

२. जइ वालुवइ तेल्लु णिप्पज्जइ। जइ खुज्जें ससिहरु तोडिज्जइ॥
सिविणइ भत्तहं गूणि भरिज्जइ। जइ वंझातणुरुहु उप्पज्जइ॥
ऊसजलेण कुंभु पूरिज्जइ। जइ खरसिरि विसाणु संपज्जइ॥
जइ वेसरहि किसोरु भणिज्जइ। कुम्मरोमरज्जू वट्टिज्जइ॥
एव देव जइ दावहि तो तुहुँ पावइ···॥ ( १, १४, ६–१० )

[ यदि बालूसे तेल निकाला जाये, कुबड़ा चन्द्रमण्डलको तोड़ ले, स्वप्नसे चावलकी गोन भर जाय, वन्ध्याके पुत्र उत्पन्न हो जाय, ओसके जलसे घड़ा भर जाये, गधेके सिरपर सींग ऊग आवे, खच्चरको किशोर कहा जाये और कछवेके रोमोंसे रस्सी बाटी जा सके, यदि हे कामदेव, तुम ऐसा दिखला सको तो ही तुम सिद्धि-कामिनीको पा सकते हो। ]

३. एण उवाएँ मइ हणिवि अवरु गेहु चिंतेहि। ( १, १५, ४ )

[ इस उपायसे मुझे मार कर तू दूसरा घर बसाना चाहती है। ]

४. जाउँ देव हउँ तुहुँ मुणहि पेसणु जुत्ताजुत्तु। ( १, १६. ५ )

[ हे, देव, मैं तुम्हारी आज्ञानुसार कार्यके लिए जाती हूँ। किन्तु वह कार्य योग्य है या अयोग्य यह तुम जानो। ]

५. ता किं संगामेण करालिँ।
किं किएण बोल्लेण विसालिँ॥ ( १, २१, १९ )

[ तो कराल संग्रामसे क्या लाभ और बहुत बकवादसे क्या लाभ। ]

६. किं बहु विंबुल्लियण पहु मा हक्कारि भवित्ति। ( १, २९, ५। )

[ हे प्रभु, बहु बकवादसे क्या लाभ; होनहारको मत हँकारिए। ]

७. जइ वि कह व सरु संगरि पावमि।
तो जमकरणिहिँ पंथि लायमि॥ ( १, ३१, ८ )

[ यदि किसी प्रकार रणमें स्मरको पा जाऊँ तो उसे यमदूतोंके मार्गपर लगा दूँ। ]

८. कहिँ सिद्धिहिँ सुक्खइँ हय-पर-दुक्खइँ जावहिँ लग्गहि मयण-सर। ( १, ३१, १० )

[ जब मदनके बाण लगते हैं तब दूसरोंके दुखोंके मिटानेवाले सिद्धिके सुख कहाँ ? ]

९. जाणमि तेरी चारहडि तित्थु।
पावेइ पवर-सम्मत्तु जित्थु॥ ( १, ३७, १० )

[ मैं तेरी शूर-वीरता वहीं जानूँगा जहाँ सम्यक्त्वसे तेरा सामना होगा। ]

१०. तं णिसुणेवि वयणु रइणाहिं णिब्भंछेवि घल्लिउ।
मूसहि सिण्णु उवरि मंजारहि कहिं दीसेइ चल्लिउ॥ ( २, ११ )

[ संज्वलनके वचन सुनकर कि जिननायके बलका उसपर आक्रमण होनेवाला है, रतिनाथने उसे डपट कर निकाल दिया और कहा, कहीं मूषकोंकी सेना बिल्लीके ऊपर चली देखी गयी है ? ]

११. जेम गलत्थिय दूव जिण।
तेम पडिच्छहि वाणु॥ ( २, १५, ५ )

[ दूतने जिनेन्द्रसे कहा जैसा तुमने दूतोंका अपमान किया वैसा अब कामदेवका बाण सहो। ]

१२. सक्कहु तो पूसहु अहव णमंसहु अच्छहु णियघरि सुहि जियहु। ( २, १६, १२ )

[ कामदेवके दूतने जिनेन्द्रसे कहा, शक्ति हो तो मुकाबला करो या नमस्कार करो और अपने घरमें बैठे सुखसे जिओ । ]

१३. महु बोहणिय वित्त तुम्हइं पुणु जुज्झहु अहव णासहो । ( २, २०, २ )

[ कामदेवके दूतने जिनेन्द्रकी सभासे लौटकर उससे कहा, 'मुझे तो सीख मिल गयी । अब तुम जूझो या भागो । ]

१४. महु ण णिहालहि हूव विहि किं मयरद्धय राय ।
करि अच्छइ पच्चक्खु सिरु चोरह कित्तिय घाय ॥ ( २, २१, ४-५ )

[ दूतने कहा, हे मकरध्वज राय, मुझे नहीं देखते कि मेरी क्या गति हुई है । हाथपर प्रत्यक्ष सिर रखा है और पूछा जाता है कि चोरकी कितनी घात हुई । ]

१५. वज्जघाउ को सिरिण पडिच्छइ । असिधारापहेण को गच्छइ ॥
को जमकरणु जंतु आसंघइ । को भुवदंडहिं सायरु लंघइ ॥
को जममहिससिंग उप्पाडइ । विप्फुरंतु को दिणमणि तोडइ ॥
को पंचाणणु सुत्तउ खवलइ । कालकुट्ठु को कवलिहि कवलइ ॥
आसीविसमुहि को करु छोहइ । धगधगंत-हुववहि को सोवइ ॥
लोहपिंडु को तत्तु धवक्कइ । को जिणसंमुहु संगरि थक्कइ ॥ ( २, २२, १–६ )

[ कौन सिरपर वज्रघात ले ?
खाण्डेकी धारपर कौन चले ?
जाते हुए यमके दूतको कौन छेड़े ?
कौन भुजदण्डोंसे सागर पार करे ?
कौन यमके भैंसके सींग उखाड़े ?
कौन विस्फुरायमान सूर्यको तोड़े ?
कौन सोते सिंहको जगावे ?
कौन कालकूटके कवल खावे ?
कौन काल सर्पके मुखमें हाथ डाले ?
कौन धधकती आगपर सोवे ?
कौन तप्त लोहपिण्डको ग्रहण करे ?
कौन जिनेन्द्रके सम्मुख रणमें खड़ा हो ? ]

१६. णियघरमज्झि करहिं बहु धिट्टिम ।
महिलहं अग्गइ तोरी वड्डिम ॥ ( २,२२,७ )
[ कुछ लोग अपने घरमें बड़ी शूर-वीरता दिखलाते हैं । तुम्हारी बड़ाई महिलाओंके आगे चलती है ।]

१७. महु पुणु जं हूवउ तं हूवउ ।
जम्मि ण किट्टइ एहउ दूवउ ॥ ( २,२२, १० )
[ मेरा जो हुआ सो हुआ । यह दुख जन्म-भर न भूलूँगा । ]

१८. किं सिद्धिए वरंतियए तुम्ह कुसलि बहु वहु वरेसहु ।
जीवंतहु सीयलउ देव-देव पाणिउ पिएसहु ॥ ( २,२७, २-३ )
[ रति कामदेवसे कहती है—सिद्धिको बरनेसे क्या ? तुम कुशल रहे तो बहुत-सी वधुओंको वर लोगे। हे देव-देव, जिओ और ठण्डा पानी पिओ । ]

१९. वारिवि मयरद्धउ भणइ जीविज्जेइ छलस्सु ।
तं णउ संगमि इत्थु जए जहिं पइसारु खलस्सु ॥ (२,२७,४-५ )

[ कामदेव रतिको उत्तर देता है—यह छलका जीवन क्या ? जहाँ वैरीका प्रसार हो ऐसे जगत्‌में जीना मैं नहीं चाहता । ]

२०. बहु दियहइं गज्जंतउ अच्छइ ।
महु कमि पडिउ अज्जु कहिं गच्छइ ॥ ( २,२८,७ )
[बहुत दिनोंसे गरजता जी रहा है । आज मेरे पंजेमें पड़कर कहाँ जायेगा ? ]

२१. ता सुहडत्तु ताम पंडियगुणु ।
ताम सीलु संजमु संचियधणु ॥
ता गज्जिज्जइ भुवणब्भंतरि ।
ता सुकम्म सयल वि सोहइं णरि ॥
ता रहइ महागुणु वरसिंहासणु
ता किज्जइ तवयरण वर ।
उब्भिय मयरद्धउ हउं रणि कुद्धउ
जाम ण लायमि हियइ सर ॥ ( २,२८,८-११ )

[ तभी तक शूर-वीरता है और तभी तक पण्डिताई; तभी तक शील, संयम और संचित धन है; तभीं तक भुवनमें गर्जन तर्जन है; तभी तक मनुष्यमें सारे सत्कर्म सुहाते हैं; तभी तक महागुण और श्रेष्ठ सिंहासन रहते हैं; तभी तक बड़ी तपस्या की जाती है; जबतक मैं मकरध्वज रणमें क्रुद्ध होकर खड़ा हुआ हृदयमें बाण नहीं वेध देता । ]

२२. जा पसूय सा वेयण जाणइ ।
अण्ण हसेइ मूढ ण वियाणइ ॥ ( २,३७,१३ )

[ जिसने प्रसव किया है वही उसकी वेदना जानती है । मूर्ख वन्ध्या हँसती है; वह उस वेदनाको क्या जाने । ]

२३. बोल्लहि तं जि जं जि मणि भावइ ।
चवइ तुंडु तणु दुक्खइं पावइ ॥ ( २,४०,५ )
[ जो मनमें भावे सो बोल ले । मुख बोलता है और तन दुख पाता है । ]

२४. जिम खट्टु वुणिज्जइ एक्कु अंगु ।
इयरु वि हवेइ सयमेव चंगु ॥ ( २,५५,७ )

[ खाटका एक अंग बुना जाता है तो दूसरा अंग उसी अनुसार आप ही सुधरता जाता है । ( उसी प्रकार एक काम सूझबूझके साथ करनेपर उसके आगेका परिणाम आप ही अच्छा होता है । ) ]

२५. हो मयण चणय जिम कसमसंति ।
तिम खाहि म एवहिं मरहि झत्ति ॥ ( २,५५,९ )

[ हे मदन, ऐसे चने ( लोहेके ) नहीं चबाना चाहिए जो दाँतोंमें कसमसाते हैं और जिनसे झट मरण होता है । ]

२६. तुहुँ बालहँ लग्गेवि छडफडेहि ।
जइ भिडहि जिणहु णिच्छइ पडेहि ॥ ( २,५५,१२ )

[ तुम व्याल ( उन्मत्त नाग ) से भिड़नेके लिए छटपटा रहे हो । यदि जिनेन्द्रसे भिड़े तो निश्चय तुम्हारा पतन होगा । ]

२७. तुरय तुरय जिणवर चलहि अज्जु पयासहि यामु ।
पच्छा परिणहि सिद्धि तिय पढमु देहि संगामु ॥ ( २,५७,४-५ )

[ हे जिनवर, जल्दी-जल्दी चलो; आज अपना बल दिखलाओ । सिद्धि-कामिनीका परिणयन पीछे करना, पहले संग्राम दो । ]

२८. जिम आयउ उप्परि चडिवि तेम पयासहि थामु ।
तिहुयणमल्लु भणेवि महु किं ण वियाणहि णामु ॥ ( २,६०,४-५ )

[ जैसा ऊपर चढ़कर आया, वैसा अपना बल दिखला । तू क्या मेरा त्रिभुवनमल्ल कहलानेवाला नाम नहीं जानता ? ]

२९. सुरवइ सग्गह मग्गि ठिउ महु मय-मीयउ तट्ठु ।
महि फाडिवि धरणिंदु गउ अम्हहँ कवणु गरिट्ठु ॥ ( २,६१,४-५ )

[ मुझसे ही भयभीत और त्रस्त होकर इन्द्र स्वर्गमें जा बैठा और धरणेन्द्र पृथ्वीको फाड़कर उसके नीचे धस गया । मेरे आगे कौन बड़ा है ? ]

३०. पुणु बुल्लायउ जिणवरिण अरि सरवाह-रउद्दु ।
जिण-चक्किल्लिहि पडि मरहि जह तिल्लियह बलद्दु ॥ ( २,६२,४-५ )

[ फिर जिनेन्द्रने अपने धनुर्धारियोंमें रुद्र वैरी ( कामदेव ) को बुलाकर कहा, तू जिनेन्द्रकी चक्कीमें पड़कर वैसा ही मरेगा जैसा तेलीका बैल । ]

३१. अम्ह रोमु इक्कु ण मुरुक्कइ । ( २,६३,२ )

[ मेरा बाल भी बाँका नहीं होता । ]

३२. हिंडाविउ इयरहँ रणिण संजायउ अपमाणु ।
झंपइ ता भुवणयलु तमु जाम ण दिक्खइ भाणु ॥ ( २,६३,४-५ )

[ जिनेन्द्रने कामदेवसे कहा, साधारण लोगोंसे रण करके तू भ्रान्त हो गया है और अपनेको असाधारण बलशाली समझने लगा है । किन्तु अन्धकार तभी तक भुवन तलको ढक सकता है जबतक वह सूर्यके सम्मुख नहीं आता । ]

# मयणपराजय-चरिउकी आदर्श प्रतियोंके छाया-चित्र

॥६०॥ उँ नमः सिद्धेभ्यः ॥ उँ नमो वीतरागाय नमः ॥ कमलकोमलकमलकंतिल्लो कमलंकिय कमलगब्भ । कमलहण
णमिहरेण अंचियां कमलपियकमलादियं कमलसन्निहि कमले दिट्ठुक्कियाते परमप्पयपयइ । मलविमलमवि
कलिमलचत्तमयणजिणिंद हजे मरणु पयडमि साजइ वत्त ॥ १ ॥ वंगएव जुवणविम जिणपयडउं तह छित्त
महासइ दिंपट मणुत्त किं करुम हासुण गुणवीयोकन्दु ज्जवा जिणलहु समसहाउ णियघुण्णु हरितिज्जउ कइ
जाणियइ दावरुराघउ चेउतिलउ वा जिणपयच्छुलहिं पावइ माणमतेइ ॥ २ ॥ णवि विजिणपयविघवि
हवणं पणमामि इंदीयदल णपडु विसहसेण तदत्त निलारिण । कहकहमित्त वियणजणहरइ सिं जिणव कइ
यणसारिल सहासहु विसेसयसालरकेण छौजाणे मिंलदु विसाले कासुतहधिट्ठिमक चुक्करेमि ॥ ३ ॥
विबुहलक्खणछंदजाणंति तिकाइ अवरइ सयल । मयविगड्डवयरू जाणिउ । जिणवरस्स कोमेणसछंदे
कुसरिस परत्तणजाणप्पत्त । लहु प्पउमालेकारु मइ । मइंदुविसुयणाडु अत्तुणजाणउ तो बि मणि । कम्

२४ पुण = ४२

आदर्श प्रति 'क' का आदि पृष्ठ

णाणायकलपरिवारसिज्जुअ आइयवज्जमंतीय ॥ ७ ॥ चक्कवट्टिजयकारु करंतउ आयउ
णियपरियण संजुत्तउ । सुरवइ चल्लिउ परमाणंदें । अइरावयचडिउ पउमसदें । चल्लिउ सुरका
मिणिमाणंदे । वंदिउ रिसहजिणिंदु सयलउ णो । मनुमितु समुत्ताविविणि समणे । कामुबिणिविमो
खेंस संपत्तउ ॥ सिद्धि वहू सुदेहि अणुरत्तउ । अंतिंदियसुखइ अणुहुंजइ । णाणेंलोयालोउ वि झुंज
इ । तासु सुरक्क महिमा को पावइ । अम्हारिसु जउ मइ किं ता वइ । धत्ता । इय मयणाजिणेसर जुज्झु म
इं संखेविं पत्तरियउ । णिम्मम अणुसारेण गुरमुहाउ जह णिसुणिउ ॥ ७ ॥ ॥ इय मयणपरा ज
यचरिए । हरिएवकइ विरइए । जिणेंदजयवण्णणं णाम बीउ संधी परिछेउ समत्तो ॥ ७ ॥ ॥
संवत् ४१ इलाही मवाफिक संवत् १६५४ श्री अकबर राज्यप्रवर्तमाने । लाहोर दुर्गस्थाने इदं पुस्त
कं लिखापितं पंडित तिपुरदास पुत्र दमोदरदासेन । आत्मपठनार्थं । लि० प० रामदास जेसवालु

आदर्श प्रति 'ख' का अन्तिम पृष्ठ

उं देवदेवाफइउप्परवाहिउ तु आसेव । आणसुरदंतिदुवणविणोय । हउ जिणमिजिणेसर
रायराय । तेवयणुसुणेविणु तणाइमोहु । अरिसमरिछ णिंदइ कवणु जोहु । मिच्छ कादंगलग
जिएण । कहइ जिणदक्कइ तजिएण । आणमि नेरावारहदिसि तु । पावेइ यपरसम जुजिन्तु
घत्ता ॥ ता वेल्लिउराएं । कोविबाएं । कहतुमइ उड्डइदक्कवडु । सजिणुसमरंगणि । सरसंधि
यगुणि । हरिखिराइंदडु करमिवहु ॥ ७ ॥ इय मयणपराजयचरिए । हरिदेवकइविरइए । मयण
पासयमहवण्णणो णाम पढमो परिछेउसमत्तो ॥ ७ ॥ संधि ॥ १ ॥ । पिटसिद्धि
दिं कारणु । चलियम हारणिदुद्धरम यणु । मयलि वडिउ । सरसस सरसरासणु । सधणुस
परियणु । गंपि जिणिंददेवहु विद्धिउ । दुम्मइ ॥ पणिगायइ हविनु वलिलिणणहिं । एअरिसु वणसर
टं अरिसेवमज्झसिद्धवारहि । गरिसलेमर सूरउ ॥ १ ॥ वत्थु ॥ पंतसमिद्धि उपंचम हसहू । दयसहू
वहिरिउ तु व तु । संसेमज्जाणाइगाइज्जइ । सियसहदसरीरवेण । जिण उप्पज्जउ पत्त णंतिवज्जइ । कि

आदर्श प्रति 'ग' की प्रथम संधिके अन्तका पृष्ठ ( पत्र ६ अ )

## हरिएव-विरइउ

# मयणपराजयचरिउ

कमलकोमल कमलकंतिल्ल
कमलंकिय कमलगय[1] कमलहणणसिहरेण अंचिय।
कमलापिय[2]-कमलपिय-कमलभवहिं[3] कमलेहि पुज्जिय ॥
ते परमप्पय-पयकमल पणविवि[4] कलिमलचत्त।
मयण-जिणंदह[5] जेम रणु पयडमि सा जयवत्त[6] ॥१॥

चंगएवहु णवियजिणपयहु[1]
तह चित्तमहासइहिं पढमु पुत्तु[3] किंकरु महागुणु[4]।
पुणु बीयउ[5] कण्हु हुउ जेण लद्धु ससहाउ णियपुणु ॥
हरि तिज्जउ कइ जाणियइ दियवरु[6] राघउ वेइ[7]।
ते लहुया[8] जिणपय थुणहिं पावह माणु[9] मलेइ ॥२॥

णविवि जिणपय विग्घविद्दवण[1]
पणमामि इंदियदलण[2] विसहसेण तह भत्तिभारिण।
कह कहमि भवियणजणह रइमि[3] कव्वु[4] जिणवयणसारिण ॥

कमलके समान कोमल, कमलकी कान्तिसे युक्त, कमल-चिह्न संयुक्त, कमलपर विराजमान चन्द्रशेखर अर्थात् शिव द्वारा अर्चित एवं कमलाप्रिय अर्थात् विष्णु, कमलप्रिय अर्थात् सूर्य व कमलोद्भव अर्थात् ब्रह्मा द्वारा कमलोंसे पूजित तथा कलिकालके मैलसे रहित ऐसे परमात्माके चरणकमलोंको प्रणाम कर मैं मदन और जिनेन्द्रका जिस प्रकार युद्ध हुआ उस विजय-वृत्तान्तका वर्णन करता हूँ ॥ १ ॥

जिन भगवान्के चरणोंमें नमस्कार करनेवाले चंगदेव और उनकी महा सती भार्या चित्राके प्रथम पुत्र महा गुणवान् किंकर नामक हुए। उनके दूसरे पुत्र कृष्ण थे जिन्होंने स्वाभाविक नैपुण्य प्राप्त किया। उनके तीसरे पुत्र हरि कवि हुए, और उनसे छोटे दो द्विजवर और राघव हुए जो जिन भगवान्के चरणोंकी स्तुति करते और पापोंके मानका मर्दन करते थे ॥ २ ॥

विघ्नोंका नाश करनेवाले जिन भगवान्के चरणोंको प्रणाम करके इन्द्रियोंका दमन करनेवाले वृषभसेन ( गणधर ) को भक्तिभावसे नमस्कार करता हूँ। तथा भव्य-जनोंको कथा सुनाता हूँ। मैं इस काव्यकी रचना जिन भगवान्के वचनानुसार करता हूँ। मुझे न तो शुद्ध

---

१ १. ख कमलगइ २. क कमलपिय ३. ख कमलोब्भव ४. क पणमिव ५. क जिणंदह ६. क जइवत्त।

२ १. ख चंगयेवहु णविवि जिणपयहु २. क छित्त ३. क पणमपुत्तु ४. क महागुण ५. क वीयो ६. क दावरु ७. क चेउ ८. क लहुवा ९. क माण।

३ १. क विघविद्दवण २. क इंदीयदलणपहु ३. ख रियमि ४. क कव्व, ख कबु।

सद्दासद्दु विसेसयरु लक्खणु णउ जाणेमि।
छंदु वि सालंकारु तह धिट्ठिम कव्वु करेमि ॥३॥
विवुह लक्खण छंद[1] जाणंति
तक्काइं अवरइं सयल, मइं विग्गहु पुणु वइरु[2] जाणिउ।
जिणवरस्स कामेण सहु देहसरिसु[3] परभाउ माणिउ[4] ॥
ण मुणिउ[5] सालंकारु मइं सच्छंदु वि सुयणाहु[6]।
अण्णु ण जाणउ तो वि मणि कव्वह कउ उम्माहु ॥४॥

अत्थि पट्टणु[1] णामि[2] भवणयरु
मयरद्धउ राउ तहिं[3] उच्छुदंड[4]-कोवंडमंडिउ।
तयलोयहं मज्झि णरु सो ण अत्थि जो तें ण दंडिउ[5] ॥
मोहमहल्लहं संजुवउ रइपीयहि सम्माणु।
एक्कहि दिणि वरभडसहिउ विरइउ वर-अत्थाणु[6] ॥५॥

सल्ल गारव कम्म मिच्छत्त
तह दोस आसव विसय कोह लोह रुद्दट्ट उब्भड।
मय माण भय सत्त तह वसण दंड सपमाय[1] दिढभड ॥
अवर[2]-असंख-णरेसरहिं परियरियउ छज्जेइ।
लोयत्तयपहुसेवियउ मयरद्धउ गज्जेइ ॥६॥

और अशुद्ध शब्दोंमें विशेषता बतलानेवाले व्याकरण शास्त्रका ज्ञान है और न छन्द व अलंकार शास्त्रका। तथापि अपनी धृष्टता वश मैं इस काव्यकी रचना करता हूँ ॥ ३ ॥

व्याकरण, छन्द, तर्क तथा अन्य शास्त्रोंको तो विद्वान् जानते हैं। किन्तु मैंने तो 'विग्रह' का अर्थ (समासका विग्रह नहीं किन्तु) जिनवरका कामदेवके साथ वैर समझा है और उनके बीच देहके सदृश परभाव माना है। मुझे अलंकार सहित व छन्दबद्ध श्रुतका ज्ञान नहीं है और न अन्य कुछ जानता हूँ। तो भी मेरे मनमें काव्य करनेका उत्साह हुआ है ॥४॥

भवनगर नामका एक पट्टन था। वहाँ इक्षु-दंड धनुषसे मंडित मकरध्वज नामका राजा राज्य करता था। त्रैलोक्यके बीच ऐसा कोई मनुष्य नहीं था जिसे उसने दण्डित न किया हो। एक दिन वह अपने मोह नामक मन्त्री, रति और प्रीति नामक प्रिय भार्याओं तथा श्रेष्ठ भटोंके साथ सभा-भवनमें विराजमान था ॥५॥

वहाँ शल्य, गारव, कर्म्म, मिथ्यात्व तथा दोष, आश्रव, विषय व क्रोध, लोभ, रौद्र व आर्त (ध्यान) एवं मद, मान, सप्तभय व व्यसन तथा प्रमाद सहित दण्ड जैसे उद्भट दृढ योद्धा विराजमान थे। और भी असंख्य नरेश्वरों द्वारा सेवित मकरध्वज शोभायमान हो रहा था और तीनों लोकोंके प्रभुओं द्वारा सेव्यमान मकरध्वज गरज रहा था ॥६॥

४ १. ख छंदु २. क पुण वयरु ३. क देहुसरिस ४. क जाणउ ५. क मुठउ ६. ख ण मुणिउ सद्दासद्दु मइ सच्छंदु वि सुविहाणु।

५ १. क पट्टण २. ख णाम ३. क मयरधउ तह पह पवर, ४. क उच्चदण्ड० ५. क दंडउ ६. क विरयउ वर अत्थाण।

६ १. क सपमाई २. क अवरु।

को ण गंजिउ भुवणि महिलाहं[1]
छुड्डाविउ तवयरणु को ण को ण णियपय धराविउ ।
पायाल-णरसुरहरहं[2] को ण को ण सेवा कराविउ[3] ॥
तं महिलायणु वसि भयउ अइवलियउ तिल्लोइं[4] ।
इम[5] गलगज्जइ कुसुमसरु महु अग्गलउ ण कोइ ॥७॥

कामएवह वयणु[1] णिसुणेवि
दोहासिउ[2] कयरविण इक्कमिक्क[3] वयणाइ णियविणु ।
तं णियेवि णियपियहसिउ[4] पुणु पुच्छइं सो लग्गु दुम्मणु[5] ॥
का तिय तिहुवण[6]- बाहिरिय जा महु णउ इच्छेइ ।
रइ पभणइ किण सुवउ[7] पइं सिद्धिरमणि णिच्छेइ[8] ॥८॥

किं ण जाणहि ताहि सोहग्गु
णउ इच्छइ थेरु णरु महिसि-वण्णु[1] जो धूलिलित्तउ ।
जो खलु इंदियलंपडउ भिक्खारिउ बहुडंभजुत्तउ[2] ॥
जे सिंगारहिं अप्पणउ महिला जे आसत्त ।
ते ण हु इच्छइ[3] णाह णर[4] ससहावहं सारत्त ॥९॥

भुवनमें महिलाओं द्वारा कौन पराजित नहीं हुआ, किससे तपस्या नहीं छुड़वाई गई, कौन अपने चरणोंपर नहीं धरवाया गया, तथा पातालमें, नरलोकमें व स्वर्गलोकमें किससे सेवा नहीं कराई गई ? वह त्रैलोक्यमें अतिबलवान महिलाजन भी मेरे वशमें हो गया । मेरे आगे कोई कुछ भी नहीं है । इस प्रकार वह कुसुमसर अर्थात् कामदेव गल-गर्जन करता था ॥७॥

कामदेवके वचन सुनकर व एक दूसरेके मुखकी ओर देखकर ( रति और प्रीतिने ) जोरसे हँस दिया । अपनी प्रियाओंकी उस हँसीको देखकर वह मनमें दुखी हुआ और पूछने लगा—"ऐसी कौन स्त्री त्रिभुवनसे बाहिर है जो मुझे नहीं चाहती ?" तब रतिने कहा "क्या सचमुच आपने सिद्धि रमणीके विषयमें नहीं सुना ? ॥८॥

"क्या आप उसका सौभाग्य नहीं जानते ? वह वृद्ध, महिषवर्ण (या स्याही जैसे कृष्णवर्ण), व धूलिलिप्त ( कृष्णलेश्या वाले कर्म-मलसे लिप्त ) पुरुषको नहीं चाहती । जो खल है, इन्द्रियलम्पट है, भिखारी है, बहु-दम्भ-युक्त है, जो अपना श्रृङ्गार करते हैं और महिलाओंमें आसक्त होते हैं, हे नाथ ! वह उन्हें नहीं चाहती । यह उसके स्वभावका सार है ॥९॥

---

७ १. क को ण गंजउ भुवण महिलाइ २. ख पायालि वि णरसुरहं ३. क करायौ ४. भयौ अगंचलियो तिल्लोय ५. क इय; ग इय ।

८ १. क वयण २. क दोहासउ ३. ख एक्कमेक्क ४. ०हसौं ५. ख मे 'दुम्मणु' छूट गया है ६. क सुवहु ७. ख तिहुयणि; ग तिहुवणि ८. ख में यह पंक्ति पूरी छूट गई है ।

९ १. क ग मसिहि वण्णु २. क बहुदंभयुत्ताउ; ख बहुभंडजुत्तउ ३. ख इच्छहि ४. ख णउ ।

अइसुवित्तहिँ[1] दित्तिजुत्तेहि
गुणजुत्तहिँ[2] मुत्तयहिँ[3] हारलयहि भूसिय सुणिम्मल।
णिरु सवण्ण अलंकरिय विप्फुरंत दोरयणकुंडल॥
अविचल अच्छइ[4] णियइ घरि इंदु वि णउ इच्छेइ।
अट्ठम-भूमिहि[5] वर चडिय सयरायरु[6] पिच्छेइ॥१०॥
तं सुणेविणु कामु भिंभलिउ[1]
कामालंकामियण कामिणीहिं कामेण कामिण।
कामग्गहभुल्लयण[2] काममणिण तणुकामरूविण॥
रइ बुल्लाइ[3] स[4] विरहियण जइ हउं वल्लहु तुज्झ।
तो आणेविणु[5] तियरयणु तं मेलावहि[6] मुज्झ[7]॥११॥
पभणेइ मयणराउ करि जुत्तं[1] पिययमे अजुत्तं पि।
जाजाहि[2] आणि तुरियं महिला महिलाण वीससइ॥१२॥
कामलंपडु मुणइ णउ जुत्तु
णउ धम्मह तणिय[1] कह सच्चु[2] लोइ णउ उच्चु णिच्चउ[3]।
रइ चिंतइ णियमणिण करमि वुत्तु किं कहँ मि वच्चउँ॥
कज्जि विणट्ठइ जणु भणइ[4] णउ भत्तारह भत्त।
लोउ दुरंजिउ[5] माइ फुडु कहिं घरिणिहि दूवत्त॥१३॥

"अति सुवृत्त (गोल या सदाचारी) दीप्तियुक्त, गुणयुक्त (डोरे सहित या आध्यात्मिक गुणों सहित) मोतियों (या मुक्तात्माओं) की हार लताओंसे भूषित, सुनिर्मल, पूर्णतः स्ववर्ण अलंकृत, दो रत्न-कुण्डलोंसे (दर्शन और ज्ञानसे) स्फुरायमाण वह सिद्धि रमणी अविचल रूपसे अपने घरमें रहती है। वह इन्द्रकी भी इच्छा नहीं करती। वह अष्टम पृथिवीके ऊपर चढ़कर सचराचर सृष्टिका अवलोकन करती है ॥१०॥"

रतिके ये वचन सुनकर कामदेव विस्मित हो गया। उस कामरूपी शरीरवाले कामके अत्यन्त कामी कामदेवने उस कामिनीकी कामनासे कामासक्त होकर व कामके आग्रहसे अपने आपको भूलकर मनमें काम-वासनासे विरह पीड़ित होकर रतिको बुलाया और कहा—"यदि मैं तेरा वल्लभ हूँ तो तू उस स्त्रीरत्नको लाकर मुझसे मिला दे" ॥११॥

मदनराजने कहा—"हे प्रियतमे, चाहे यह बात उचित हो और चाहे अनुचित, तुझे यह काम करना ही पड़ेगा। तुम जाओ और उसे तुरन्त लिवा लाओ। महिला महिलाओंका विश्वास करती है" ॥१२॥

कामलम्पट पुरुषको उचितका ज्ञान नहीं रहता। उसे न धर्मकथा सुहाती और न सत्य और न लोकमें ऊँच-नीच। रतिने अपने मनमें विचार किया "मैं इस कामको करूँ या कहीं

१० १. ख अइपवित्तिहि २. क दितियुत्तेहिं गुणयुत्तहि ३. क ग मुत्तियहि ४. क अवियलइ इंच्छइ; ग अवियलइ अच्छइ ५. क भूमहि ६. क सयराइरु।

११ १. क कामभिंभलउ; ग कामभिंभमलिउ २. ख भुल्लयेण ३. क बोलावइ; ग बुल्लावइ ४. क सइ ५. आणेविण ६. क बोलावहि ७. ख मज्झ।

१२ १. क युत्तं २. ख जज्जाहि।

१३ १. क तणी २. क सच्च ३. क उच्चणिच्चउ; ख उच्चु णिच्चु वि ४. क भणै ५. क लोह दुरंजउ।

सिद्धि-विलासिणि-विरहिउ[1] राणउ। तं बोलतु णियइ[2] विद्दाणउ।
रइ पभणेइ णाह किं भुल्लउ। वड्डइ[3] अंतरि हुवउ गहिल्लउ।
सा णउ इच्छइ जो आसत्तउ। अण्णणारिविरहें[4] संतत्तउ।
तियह[5] सहाउ एह परमेसर। ईसाए वि ण ईसइ णरवर।
तुहुं अघडंतु[6] घडहि अणखालउ। वुल्लहि[7] जं जि तं जि वायालउ।
जइ वालुवइ तेल्लु णिप्पज्जइ। जइ खुज्जें ससिहरु तोडिज्जइ।
सिविणइ भत्तहं गूणि भरिज्जइ। जइ वंझातणुरुहु उप्पज्जइ।
ऊसजलेण कुंभु पूरिज्जइ। जइ खरसिरि विसाणु संपज्जइ।
जइ वेसरहिं[8] किसोरु भणिज्जइ। कुम्मरोमरज्जू वट्टिज्जइ।

घत्ता—एव देव जइ दावहि तो तुहु पावहि अण्णहु[9] लग्गिवि पट्ठविहि।
तुहु महिलासत्तउ णाह ण जुत्तउ काइं महारइ पट्ठवहि ॥१४॥

वस्तु—तं सुणेविणु[1] मयणराएण
मयरंकियं[2]धयवडिण सहु कंतइं[3] सरोसु पुणु[4] जंपिउ।
जं तुम्हहं[5] चिंतविउ तं सयलु वि णिच्छउ वियप्पिउ ॥
एण उवाएँ मइ हणिवि[6] अवरु गेहु चिंतेहि।
अच्छउ किं वहुवित्थरिण अण्णासत्ती देवि ॥१५॥

---

चली जाऊँ ? कार्य विनष्ट होनेपर लोग कहेंगे कि यह पतिभक्ता नहीं है। लोगोंको सन्तुष्ट करना बड़ा कठिन है। अरी मैया, कहीं गृहिणीसे भी दूती-कार्य कराया जाता है ?" ॥१३॥

सिद्धि विलासिनीके विरहमें मदनराज बोलते हुए रतिकी ओर शोकातुर दृष्टिसे देखने लगे। तब रतिने कहा—"हे नाथ, आप कैसी भूल करते हैं ? आप अपने हृदयमें बहुत ही पागल हो गये हैं। वह सिद्धि रमणी ऐसे पुरुषको तो चाहती ही नहीं है जो आसक्त हो व अन्य नारी के विरहसे संतप्त हो। हे परमेश्वर ! यह स्त्रीका स्वभाव है कि ईर्ष्यासे उसपर विजय नहीं पाई जा सकती। आप रोषमें आकर असम्भवको सम्भव बनाना चाहते हैं। आप जो बात कहते हैं वह पागलपनकी है। यदि रेतमें-से तेल निकल सकता हो, यदि कुब्ज मनुष्य चन्द्रमाको तोड़ सकता हो, यदि स्वप्न द्वारा चावलकी गौन भरी जा सकती हो, यदि वन्ध्याके पुत्र उत्पन्न हो सके, यदि ओसके जलसे घड़ा भर सकता हो, यदि गधेके सिरपर सींग उगाये जा सकते हों, यदि खच्चरको ( सिंह- ) किशोर कहा जा सके, और यदि कछुएके रोमोंकी रस्सी बाँटी जा सके, हे देव यदि ये बातें आप दिखला सकें, तो ही आप उसे पा सकते हैं। आप इस कार्यके लिए किसी औरको ही भेजिए। आप महिलासक्त हैं। हे नाथ, यह बात आपके योग्य नहीं। आप महारतिको क्यों किस कार्यके लिए भेज रहे हैं ?" ॥१४॥

रतिके ये वचन सुनकर मकरांकित ध्वजावाले मदनराज अपनी कान्तासे क्रोधमें आकर पुनः बोले—"तूने जो विचार किया है वह सब निश्चित रूपसे मैंने समझ लिया। तू इस उपाय-

---

१४ १. क विरिहियौ २. क णियय; ग णिय ३. ख वडइ ४. क विरहहि; ख विरहिं ५. ख तियहि ६. क अघडंत ७. ख बोल्लहि ८. क ख ग वेसरिहि ९. क अण्णु वि।

१५ १. क सुणेविण २. ग भयरंकिए ३. क सहउ ४. क सरोस पुण ५. क ग तुम्हं ६. क हणवि।

कामएवह[1] वयणु णिसुणेवि
ता चिंतइ लहु घरिणि[2] जाहि जाहि इहु[3] बोलु[4] फेडहि।
हउं सहिय तुहु इउ[5] भणमि करि विवाहु करु करहि[6] जोडहि।।
तं आयण्णिवि[7] रइए तहु[8] पय पणवेविणु वुत्तु।
जाउं देव हउं तुहुं मुणहि[9] पेसणु[10] जुत्ताजुत्तु ॥१६॥

ता मयरद्धएण मोकल्लिय। लहु णिग्गंथपहे[1] संचल्लिय ॥
ताम पहंतरि मोहु पहुत्तउ[2]। कहिं लहु गमु किउ देवि भणंतउ ॥
रइ पभणइ सिद्धिहिं[3] आसत्तउ। किं ण मुणेहि राउ[4] संतत्तउ ॥
सा आणउं पेसिय हउं णाहिं। तं णिसुणेप्पिणु वालिय[5] मोहिं ॥
वे वि गयाइं कामणिवपासहो[6]। विरहाणल-भेल्लियणीसासहो[7] ॥
पणविवि[8] पभणइ मोहु[9] महल्लउ। महु सहु जंपहि तुहुं एकल्लउ[10] ॥
तहु[11] कारणि जं पेसी राणी। मारिज्जंति पहे[12] विद्दाणी ॥
णिव्वेएं जिणरायहु[13] भिच्चिं। पंथहु रक्खणधियदाइंचिं[14] ॥
अण्णु[15] विप ताह विवाहु हवेसइ। जिणु[16] चारित्तणयरि पइसेसइ[17] ॥

से मुझे मार कर दूसरा घर बसानेका विचार कर रही है। अच्छी बात है। बहुत विस्तारसे क्या ? देवी अन्य पुरुषसे आसक्त हो गई'' ॥१५॥

कामदेवके ये वचन सुनकर उनकी लघु गृहिणी ( प्रीति ) चिन्तित हुई और बोली—''चलो, चलो, ये बोल वापिस लो।'' ( फिर वह रतिसे बोली ) हे सखि, मैं तुमसे कहती हूँ कि तुम विवाह कर दो, हाथसे हाथ जोड़ दो।''

यह सुनकर रतिने कामदेवके पैर पकड़कर कहा—''हे देव, मैं जाती हूँ। आपने जो कार्य मुझे सौंपा है वह उचित है या अनुचित यह आप जानें'' ॥१६॥

मकरध्वजसे विदा होकर रति शीघ्र ही निर्ग्रन्थके मार्गसे चली। तब मार्गमें उसे मोह मिल गया। उसने पूछा ''हे देवि! आप कहाँ जा रही हैं ?'' रतिने कहा—''क्या आप नहीं जानते कि राजा सिद्धिमें आसक्त होकर सन्तप्त हो रहे हैं ? उसे ही लानेके लिए नाथने मुझे भेजा है।'' मोहने यह बात सुनकर रतिको लौटाया और वे दोनों कामके पास गये जो विरहाग्निसे श्वासें भर रहे थे। मोह मन्त्रीने उनको प्रणाम करके कहा ''आप मुझसे एकान्तमें बात कीजिए। आपने जो सिद्धिको लानेके लिए रानीको भेजा, सो वह तो मार्गमें ही मार्गकी रक्षाके लिए नियुक्त जिनराजके भृत्य निर्वेद द्वारा दुख देकर मारी जा सकती है। दूसरी बात यह है कि सिद्धिका तो विवाह ही होनेवाला है। जिनदेव चारित्र नगरी में प्रवेश करेंगे। दैवने समस्त दौत्य

---

१६ १. ख कामएवहु २. क ग घरणि ३. ख एहु ४. क बोल्लु ५. ख इव ६. क करुहु; ग करहु ७. क आइण्णवि ८. ग तुहु ९. ख सुणहि १०. क पेषण०।

१७ १. क पहइं २. ख पवुत्तउ ३. ख सिद्धे ४. ख राय ५. ग चालिय ६–७. ख °हु ८. क पणमवि, ९. क °ह १०. क एकलो; ख एकल्लउ; ग एक्कलउ ११. ग तहो १२. क पहिं १३. क°राइहु १४. ख रक्खणु थिरदायिच्चें; ग थियदायंच्चि १५. क अन्न १६. क जिण १७. क पयसेसइ।

दइयइं सयलु दुइत्तु[१८] करेप्पिणु। विसवंतु सरयणु अक्खिउ जिणु॥
तं आयण्णिवि सिद्धिए इच्छिउ[१९]। अण्णह केरउ णाउ ण पुच्छिउ॥

घत्ता—तं वयणु सुणेविणु विरहु मुणेविणु ता सकोहु बोल्लइ[२०] मयणु।
जिणु समरि जिणेप्पिणु रयण लएप्पिणु सा परिणेवी मइं णिपुणु[२१]॥१७॥

वस्तु—मयरचिण्हेण[१] एव बुल्लेइ[२]
करि उच्छु[३] धणहरु लयउ कुसुमबाण[४] पंचइं धरेप्पिणु[५]।
जा चल्लिऊ संगरहु मोहु ताम पभणइ णवेप्पिणु॥
जेम जिणिज्जइ बइरिबलु[६] संचल्लिज्जइ तेम[७]।
दूवें कज्जहं गइ मुणिवि[८] पुणु[९] जुज्झिज्जइ देव॥१८॥

दूवें[१] पढम सत्ति जोइज्जइ। दूवें सेणहं[२] संखु मुणिज्जइ॥
दूवें[१] सबलु णिबलु जाणिज्जइ। दूवें बलहु[३] भेउ विरइज्जइ॥
दूववयण महिवइहि[४] वियप्पइ। तें[५] पच्छण्णु पयडु[६] पवियप्पइ॥
दूववयणि राणय किं भुल्लहि। जं परबलह उवरि संचल्लहि॥
तं णिसुणेवि वयणु णरणाहें। मिल्लिवि[७] धणुसर रणकयगाहें॥

---

कार्य करके उसे बतला दिया है कि जिन ही वित्तवान्, अर्थात् धनवान् (वृत्तवान् अर्थात् चारित्रवान्) और सरल अर्थात् रत्नोंके स्वामी (सम्यग्दर्शन, ज्ञान व चारित्ररूपी रत्नत्रय युक्त) हैं। यह सुनकर सिद्धिने उन्हींकी इच्छा की है, अन्य किसीका उन्होंने नाम भी नहीं पूछा।" ये वचन सुनकर व विरहका अनुभव करके मदनने क्रोधमें आकर कहा—"जिनदेवको युद्धमें जीतकर व उसके रत्नोंको छीनकर मैं निपुणतासे सिद्धिका परिणय करूँगा" ॥१७॥

मकरचिह्न अर्थात् कामदेवने ऐसा कहकर अपने हाथमें इक्षु-धनुष लिया व पाँचों पुष्पवाण ग्रहण किये। इस प्रकार जब वे युद्ध करनेके लिए चले तब मोहने उन्हें प्रणाम करके कहा—"हे देव, जिस प्रकार वैरीकी सेना जीती जा सके, उस प्रकार चलना चाहिए। पहले दूतके द्वारा कार्यकी गति जानकर पश्चात् युद्ध करना उचित है" ॥१८॥

"दूतके द्वारा पहले (शत्रुकी) शक्तिका पता लगा लेना चाहिए। दूतसे ही (वैरीकी) सेनाकी संख्या जानी जा सकती है। दूतसे इस बातका भी पता चलेगा कि शत्रु सबल है या निर्बल। दूतके द्वारा शत्रुके बलमें भेद भी उत्पन्न किया जा सकता है। दूतके वचनोंपर महिपति विचार करते हैं और उसीके द्वारा वे गुप्त और प्रकट बातोंकी कल्पना करते हैं। हे राजन्! आप दूतके वचनमें क्यों भूल करते हैं जो आप स्वयं शत्रु-सैन्यपर चल पड़े?"

मोहके ये वचन सुनकर युद्धका आग्रह करनेवाले काम राजाने अपने धनुष और बाण

---

१७ १८. क देइं सयलु दूयत्त। १९. क सिद्धि इच्छिउ; ख आयण्णेवि सिद्धि पयच्चिउ, २०. ग सुकोहु वुल्लय; २१. क विपुणु; ग भि पुणु।

१८ १. क ग °चिण्हिण २. ख चोल्लेइ; ग बुलेइ ३. ख उच्छ° ४. ख °वाणु ५. ख धरेविणु ६. क बयरि° ७. ज तेमु ८. क गय मुणवि ९. क पुण।

१९ १. क ग दूविं २. क सेणहु ३. ख सल्लह° ४. ख दूवें वयण महिवहि, ५. ख तिं ६. क ग पयड ७. ख मेल्लिवि।

पुणु वि महल्लउ वइसिवि[8] पुच्छिउ । कहि सो जिणवरिंदु कहिं अच्छिउ ॥
जो मइं[9] हणिवि सिद्धि परिणेसइ । अविचलु सासयसुहु[10] भुंजेसइ ॥
कहइ महल्लउ छंडिवि मच्छरु । देवदेव तुहुं[11] णिसुणहि वइयरु ॥
सो महिराजु भोगु[12] भुंजंतउ । इंदियाहं सयलहं आसत्तउ ॥
णिययरज्जु[13] छंडेविणु[14] हुंतउ । वित्तमहारयणहं[15] परिचत्तउ ॥
अम्हारइ भवणयरि वसंतउ । दुग्गयवित्तिहि णिरु संतत्तउ ॥
कारणि ताइं अणेयइं[16] कम्मइं । देव करंतउ चोरियं[17] छुम्मइं ॥
मिच्चुतलारें[18] सभाविज्जइ । बंधिज्जइ पुणु पुणु[19] मारिज्जइ ॥

घत्ता—इक्कहिं दिवसि भमंतइं[20] तियहं विरत्तइं सुवसत्थहिं पइसेप्पिणु[21] ॥
कड्ढिवि बहु वित्तइं अवरु[22] वि दित्तइं गउ सो रयणइं लेप्पिणु[23] ॥१९॥

सयलु परियणु[1] खणिण[2] छंडेवि
घरु घरिणि[3] तिणसमु[4] गणिवि[5] गयउ देव[6] अम्हहं णियंतहं[7] ।
उवसम-हय आरुहिवि[8] मंडमंडविसयहं धरंतहं ॥
जाइ पइट्ठु[9] चरित्तपुरि वित्तवंतु[10] अणवज्जु[11] ।
पंचहि दिक्खिवि रयणजुव ता दिण्णउ तवरज्जु[12] ॥२०॥

---

छोड़ दिये, और बैठकर मोह मन्त्रीसे पूछा—"कहिए, वह जिनवरेन्द्र जो मुझे मारकर सिद्धिसे विवाह करनेवाला है और अविचल शाश्वत सुख भोगनेवाला है वह रहता कहाँ है ?"

मोह मन्त्रीने कहा—"हे देव-देव ! आप मत्सर भाव छोड़कर सब वृत्तान्त सुनिए। वह जिनेन्द्र पहले पृथ्वीका राजा था, भोग भोगता था और समस्त इन्द्रियोंमें आसक्त था। वह अपना ( आत्माका ) राज्यपाट छोड़कर, धन और महारत्नों ( रत्नत्रय रूपी धन ) से वंचित हुआ हमारी इसी भवनगरीमें बसता था और दुर्गत ( दुराचार ) वृत्तिसे अत्यन्त सन्तप्त था। इसी कारण सुखकी चोरीरूप अनेक कर्मोंको करनेसे वह मृत्युरूपी कोतवाल द्वारा पकड़ा जाता था और बाँधकर पुनः पुनः मारा जाता था।

एक दिन उसने भ्रमण करते हुए स्त्रीसे विरक्त होकर सुप्रशस्त भावमें प्रवेश किया और बहुत-सा धन ( चारित्र ) निकालकर व अन्य देदीप्यमान रत्नों ( दर्शन व ज्ञान ) को लेकर वह वहाँसे निकल पड़ा ॥१९॥

वह अपने समस्त परिजनोंको एक क्षणमें छोड़कर, गृह व गृहिणीको तृणके समान गिनकर हे देव ! वह हमारे देखते-देखते अति बलवान विषय योद्धाओंके रोकते रहनेपर भी उपशम घोड़ेपर सवार होकर निकल गया, और चरित्र पुरीमें जा पहुँचा। वहाँ उसे पंचोंने वित्तवान् ( धनवान् चारित्रवान् ) व निर्दोष, रत्नयुक्त देखकर तप-राज्य प्रदान किया ॥२०॥

---

१९ ८. क वयसि; ग वइसि ९. क मयइ १०. ख सासइ ११. ग तहु १२. ग भोजु १३. ख °राजु १४. ग छद्देविणु १५. क ग °महारहणह १६. क अणेइं १७. क चोरियइ १८. क मिच्चुतलारिहि; ख मच्चुतलारें; ग मिच्चु तलारि १९. क पुणपुण २०. क ग भवंतइं २१. क सुवत्थहिं पयसिप्पिण २२. ख अण्णु २३. ख रयणु लयेप्पिणु ।

२० १. क सयल परियण २. ख खणेण ३. क घरणि; ख घरिणी ४. क °सम ५. ख गणेवि ६. क देवु ७. ख कियंतहं ८. क ग आरुहेवि ९. क ग पइट्ठ १०. क वित्तयंतु ११. ख अणवज्ज १२. क वररज्जु ।

जहँ[1] णिवसइ[2] तं णिसुणहि पुरवरु[3]। दुग्गमु[4] दूसहु दुल्लहु दुद्धरु।
जेहि सहाएँ[5] सयलइं कज्जइं। लब्भइं इच्छिय-फलइं[6] सरज्जइं॥
जहिँ[7] णिवसंति महावय[8] दुद्धर। सत्त तत्त[9] जहिं समरि धुरंधर।
दहविह धम्म ससंजभ[10] उब्भड[11]। णाण पंच सुवझाण[12] महाभड॥
तव[13] चारित्त महाबल खम दम। पंचायार समइ[14] जहिं[15] उवसम।
जहिं सम्मत्तु महारहि अच्छइ। को सरि समरंगणि तहो गच्छइ॥
जहिं णिव्वेउ महाहवभंडणु। जहिं वच्छल्लु वइरिबल[16]-खंडणु[17]।
वंभचेरु जहिं भंडमहाबलु। छव्वासय किल णिम्मूलियखलु।
गुण-लक्खणहं संख ण विहाइय। सील सहास ण कत्थइं माइय[18]॥
इय एवहिं अवरहिं[19] संजुत्तउ। अच्छइ मयरद्धय[20] बलवंतउ[21]॥
महु परियणु करेइ सयसक्करु[22]। कासु ण सेव करइ अइदुद्धरु[23]॥
तहिं तवरज्जु करंतउ णिवसइ। णियबलबलिउ[24] सिद्धि[25] परिणेसइ॥
तें कज्जें[26] दूवहं किज्जइ गमु। मंतु णिएहि[27] देव छंडहि तमु॥
जाम[28] दूउ आवइ[29] तहो[30] पासहो। ताम बलहु मेलहु[31] णीसेसहु[32]॥

यह जिनेन्द्र अब जहाँ निवास करता है उस नगरका हाल सुनिए। वह पुरवर दुर्गम, दुस्सह, दुर्लभ और दुर्धर है, जहाँ स्वभावसे ही सब कार्य अपने ही राज्यमें इष्ट फलोंको प्राप्त होते हैं, जहाँ दुर्धर **महाव्रत** निवास करते हैं, जहाँ समरमें धुरन्धर सात **तत्त्व** भी हैं, **संयम** सहित उद्भट दशविध **धर्म**; पाँच **ज्ञान** और **सुध्यान** महाभट भी हैं; **तप, चारित्र, क्षमा,** व **दम** महाबली भी विद्यमान हैं और जहाँ **पंचाचार, समिति** व **उपशम** भी हैं। जहाँ **सम्यक्त्व** महारथी भी रहता है, जिसके सम्मुख समरांगणमें कौन जा सकता है ? जहाँ महायुद्धके भूषण **निर्वेद** हैं और जहाँ वैरीके बलका खण्डन करनेवाला **वात्सल्य** है। जहाँ महाबलमण्डित **ब्रह्मचर्य** है और खलोंका निर्मूलन करनवाले **षडावश्यक** हैं। गुणों और लक्षणोंकी तो किसीको संख्या ही नहीं मालूम; सहस्रों शील कहीं समाते भी नहीं हैं।

इस प्रकार, हे मकरध्वज ! इनसे तथा अन्य योद्धाओंसे संयुक्त बलवान् जिनेन्द्र वहाँ रहता है। वह सत्कार सहित मुझे भी परिजन बनाकर रखता है; किन्तु वह अतिदुर्धर होता हुआ किसीकी भी सेवा नहीं करता। वहाँ वह तपोराज्य करता हुआ निवास करता है। अपने ही बलसे बलवान् होकर वह **सिद्धि**से विवाह करेगा। अतएव इस कार्यके लिए दूतको भेजना चाहिए। आप इस मन्त्रको मानिए; हे देव, अज्ञानको छोड़िए। जब तक दूत उसके पास होकर आता है, तब तक अपने समस्त बलको एकत्र कीजिए। हे देव ! ऐसा कीजिए जिससे शत्रु वशमें

२१ १. क ख तहं २. क णिवसय ३. पुरुवरु ४. क दुग्गम ५. क सहाइं; ख सहायं ६. क हि ७. ख तहिं ८. ख महावइ ९. ख सत्त १०. क ससंजमु; ग सुसंजम; ग सुसंजमु ११. ख उब्बडु १२. ख सुझाण ग सुअझाण १३. क लव १४. ख ग सणय १५. ख जह १६. क वयरि १७. ख में यह पूरा चरण छूटा है १८. ख कइं, १९. क ए अवरहिं एयहिं २०. क ०उ २१. ख बलिवंतउ २२. ख सह० २३. क ग करइ दुद्धरु २४. क बलिबलयउ; ख बलिबलिउ २५. ग बलियउ सिधि २६. क कज्जिहिं; ग कज्जि २७. क णियहि २८. क ग जाव २९. ग आवहि ३०. ख तहु ३१. ख बलहो मेल्लहो। ३२. क चलहु मेलहु णीसासहु।

करहु[३३] देव जिम रिउ साहेसहु[३४] । अहव विवाहहो विग्घु रएसहु ॥
अण्णु वि[३५] तहिं संजलणु[३६] णरेसरु । अच्छइ मइं थवियउ परमेसरु ॥
सो अक्खेसइ[३७] सयलु बलाबलु । अहव दूव पिक्खिवि छंडइ छलु ॥
ता किं संगामेण करालिं[३८] । किं किएण बोल्लेण विसालिं ॥
घत्ता—णिसुणिवि इय वयणइं चिंतिवि मयणइं राय रोस हक्कारिय ।
दप्पंध महाभड परबललंपड सम्माणिवि वइसारिय[३९] ॥२१॥

वस्तु—कामएविण भणिय[१] ते वेवि
दूवत्तणि गउ[२] करहु एम जिणहु तं समुहु[३] बोल्लहु ।
जइ परिणेहहि[४] सिद्धि तुहुं आण अत्थि तइलोयमल्लहु ॥
मयणहं जाइवि[५] केर करि अहवा चिंतहि ठाउ ।
जइ णावहि ता वीयदिणि[६] संपत्तउ रइराउ ॥२२॥

मयरद्धएण[१] ते वि[२] मोकल्लिय । तं णिसुणेवि वे वि संचल्लिय ॥
दुग्गमि विसमि[३] जंत पहि रीणा । ते[४] जिणथाणु पराइय[५] खीणा ॥
संजलणें पइसंत णियच्छिय । थक्क दुवारि वे वि पुणु[६] पुच्छिय ॥
किं कज्जें आगय जिणपासहो । मयरद्धयमयमंडिय[७]पासहो ॥

हो जाय। अथवा उसके विवाहमें विघ्न डालिए। हे राजन्! एक और भी संज्वलन नरेश्वर वहाँ रहता है, जिसे मैंने परमेश्वर स्थापित किया है। वह शत्रुका समस्त बलाबल बतलायगा। अथवा दूतको देखकर जिनेन्द्र अपना छल छोड़ देगा। तब फिर कराल संग्रामसे क्या लाभ, और बहुत बोलनेसे भी क्या?"

मोहमंत्रीके ये वचन सुनकर और उनपर विचार करके मदनने **राग** और **द्वेष**को बुलवाया और उन दोनों दर्पांध, परबललम्पट महाभटोंको सम्मानपूर्वक बैठाया ॥२१॥

कामदेवने उन दोनोंसे कहा—"तुम दूत कर्मके लिए गमन करो और जिनेन्द्रके सम्मुख इस प्रकार कहो कि यदि तुम सिद्धिका परिणयन करते हो तो तुम्हें आज्ञा है कि या तो त्रैलोक्य-मल्ल मदनकी सेवा करो अथवा अपने लिए स्थानकी चिन्ता करो। यदि तुम उसके पास नहीं चलते तो दूसरे ही दिन रतिराज तुमपर आ धमकेगा" ॥२२॥

मकरध्वजने उनका प्रस्थान कराया। वे भी उसकी आज्ञा सुनकर चल पड़े। दुर्गम और विषम मार्गसे चलते-चलते वे थक गये और क्षीण दशामें वे जिनेन्द्रके स्थानपर पहुँचे। संज्वलनने उन्हें प्रवेश करते समय रोका। वे दोनों द्वारपर खड़े हो गये। तब संज्वलनने उन दोनोंसे पूछा—"तुम मदोन्मत्त मकरध्वजके पाससे जिनेन्द्रके पास किस कार्यसे आये हो?" उन्होंने कहा—

२१ ३३. ख करहो ३४. क साहेसउ ३५. क ग अणु मि ३६. क ग संजलुणु ३७. क ०सय ३८. ख ०लें ३९. ख ०सरियइं ।

२२ १. क भणिवि २. क गो ३. क ते समहु; ख तं सम्मुहु ४. परिणेहइ; ख परिणहि; ग परिणेहि ५. ख जाएवि ६. क ०दिणु ।

२३ १. क ०येण २. क तेण; ख वेवि ३. क ख दुग्गम विसम ४. क ख तं ५. क पवाई; ग पवाइय ६. क पुण ७. ख मयरद्धयमज्झियमंडिय० ।

भणिउ तेहिं[८] अम्हइं दूवत्तें[९]। मयणिं पेसिय इत्थु पयत्तें ॥
जाणावहि[१०] पइसारहि[११] खेवें। दंसणु होइ जेम सहु देवें ॥
तं णिसुणिवि पइसिवि[१२] विण्णत्तउ। दूवजुवलु अच्छइ संपत्तउ ॥
देवदेव मयरद्धयकेरउ। अच्छउ किं दुवारि पइसारउ[१३] ॥
घत्ता—तं णिसुणेवि परमेसरु उच्चल्लिवि[१४] करु एऊ देहि भणेप्पिणु[१५]।
ता णंतरि सम्मत्तें[१६] भणिउ तुरंतें[१७] अरि संजलणु हसेप्पिणु ॥२३॥

वस्तु—राय-रोसहं[१] इत्थु ण वि कुसलु
अत्थाणि जिणवर तणइं[२] जित्थु अत्थि[३] णिव्वेउ उवसमु।
तं सुणेवि संजलणु पुणु भणइ एम[४] इहु होइ णउ कमु ॥
जियपरबलि जें[५] बलिय भड महिमंडलि विक्खाय।
तुम्हहं[६] एह अवत्थ फुड्डु छुड्डु दूवत्तणि[७] आय ॥२४॥

तं णिसुणेवि[१] वेवि जिणराएं[२]। भणिय एण[३] किर काइं विवाएं ॥
पइसारहि[४] किं बहुवित्थारें[५]। मइं साहिव्वा ते सहु मारें ॥
तं णिसुणेवि वेवि हक्कारिय। संजलणें दुवारि पइसारिय[६] ॥
पइसंतेहिं[७] णमंसिउ इक्किं[८]। दिट्ठु जिणेसरु दूरि वि थक्किं[९] ॥

---

"मदनने हमें प्रयत्नपूर्वक दौत्य कर्मके लिए यहाँ भेजा है। खबर दो और शीघ्रतासे हमारा प्रवेश कराओ जिससे हमें देवका दर्शन हो जाय।" यह सुनकर संज्वलन भीतर गया और प्रार्थना की "हे देवदेव, मकरध्वजकी ओरसे दो दूत आये हैं जो बाहर खड़े हैं, वे द्वारपर ही रहें या उन्हें भीतर ले आऊँ ?" यह सुनकर परमेश्वरने हाथ उठाकर कहा "आने दो।" तदनन्तर सम्यक्त्वने तुरन्त ही हँसकर अपने शत्रु संज्वलनसे कहा—॥२३॥

"जिनवरकी सभामें जहाँ निर्वेद और उपशम विद्यमान हैं, वहाँ राग-द्वेषकी कुशल नहीं।" यह सुनकर संज्वलनने फिर कहा—"यहाँ यह क्रम नहीं है। जो परबलको जीतनेवाले बलवान् भट महीमण्डलमें विख्यात हैं वे तुम्हारे पास इस अवस्थामें स्पष्टतः केवल दौत्यकर्मके लिए आये हैं" ॥२४॥

सम्यक्त्व और संज्वलनके ये उत्तर-प्रत्युत्तर सुनकर जिनराजने उन दोनोंसे कहा—"ये विवादकी बातें करनेसे क्या लाभ ? यह बात बहुत बढ़ाना ठीक नहीं। उनको भीतर ले आओ। मैं उन्हें कामदेव सहित साध लूँगा।" यह सुनकर संज्वलनने उन दोनोंको बुला लिया और द्वारके भीतर उन्हें प्रविष्ट कराया। प्रवेश करते ही उन्होंने जिनेश्वरको नमस्कार किया। एकने

---

२३ ८. ख तेम ९. क अमयदूवत्तइं १०. क जाणोवहि; ग जाणावहि ११. क ग पयंसारहि १२. क पयसिवि १३. क ग में ये दोनों चरण नहीं है १४. ख उच्चल्लिय० ग उच्चलवि १५. क ग एव देव पभणिप्पिणु १६. सम्मत्तइं १७. क ग दुरीतं।

२४ १. क राइरोसु २. क जिणवरु भणइ ३. ग अत्थु ४. ख एउ ५. क ग जं ६. क ग तुम्ह ७. क छुड्डु-वत्तणि कहि; ग छुड्डुवत्ताणि कहि।

२५ १. क सुणेवि २. क जिणराये ३. क एय ४. क पइसारिहि ५. क वित्थारिहिं ६. क पयसारिय, ७. क पयसंतेहि ८. ख एक्कें ९. ख थक्कें।

णिम्मलो वि[10] सोहिउ णहमग्गु व। दुग्गमु चरियाजुत्तउ[11] दुग्गु व॥
वित्तमुक्कु परवित्तविहूसणु[12]। समयवंतु परसमयविणासणु॥
गहियवत्थु होएवि दियंबरु। महि-परिहरणु[13] तो[14] वि कयसंवरु॥
आसवणासि[15] होइ सुरजुत्तउ। सिद्धिपुरंधिहि जो अणुरत्तउ॥
अण्णहु[16] होणहं[17] विद्धि-पदंसिरु। अणउ तो वि णयसयलहं[18] मंदिरु॥
णट्ठुपरत्तु तो वि तवलीणउ। अंगहिं[19] होइ बद्धु अइखीणउ[20]॥

घत्ता—जिणु तेहि णिएप्पिणु[21] भणिउ णवेप्पिणु[22] देहि देव अम्हारइं।
पट्ठाविय मयणइं मग्गहुं रयणइं अम्हइं तिहुवणसारइं[23]॥२५॥

वस्तु—अवरु[1] णिसुणहि[2] देव तुहुं वयणु
जइ[3] परिणहि सिद्धि तुहुं आण अत्थि तुह[4] अतुलवीरहो[5]।
जइ इच्छहि वरसुहइं करहि केर तइलोयधीरहो॥
छंडहि तउ ता उव्वरहि[6] जइ पइसहि[7] पायालि।
सग्गि ण छुट्टहि णित्तुलउ दावइ मरणु अयालि॥२६॥

दूर ही खड़े होकर देखा कि वे निर्मल होते हुए भी आकाशमार्गके समान शोभायमान ( या शोधित ) हैं, चर्या ( चारित्र व गमनागमन ) युक्त होते हुए दुर्गके समान दुर्गम हैं। वित्तमुक्त अर्थात् निष्परिग्रह होते हुए भी वे परम वृत्त अर्थात् चारित्ररूपी विभूषण धारण किये हुए हैं। समयवन्त अर्थात् आगम युक्त हैं और परसमय अर्थात् कुदर्शनोंका विनाश करनेवाले हैं। दिगम्बर होते हुए भी उन्होंने ( वस्त्रका नहीं ) वस्तु अर्थात् तत्त्वोंका ग्रहण किया है। पृथ्वीका परित्याग करके भी उन्होंने संवर ( सम्यक् प्रकार वरणनहीं, किन्तु कर्मोंके आस्रवका निरोध ) किया है। आस्रवके नाशक व देवों द्वारा उपासित हैं ( आसव अर्थात् मदिराके विनाशक होते हुए भी सुरा-युक्त हैं ) और जो सिद्धि पुरन्ध्रीमें अनुरक्त हैं। जो अनृण होकर भी दूसरोंको वृद्धिका मार्ग दिखानेवाले हैं, व अनत होते हुए भी समस्त नयोंके भण्डार हैं ( अनय होकर भी सब नयोंके मन्दिर )। उनके समस्त उपराग नष्ट हो जाने पर भी वे तपमें लीन हैं; व अंगोंमें बुद्ध अर्थात् केवलज्ञानी होते हुए शरीरसे अतिक्षीण हैं ( शरीरसे वृद्ध = पुष्ट होते हुए भी अति क्षीण )।

राग और द्वेषने जिनेन्द्रको देखकर व नमस्कार करके कहा, "हे देव, हमें मदनने आपसे त्रिभुवनके सारभूत तीन रत्न माँगनेके लिए भेजा है, अतएव आप हमें वे दीजिए ॥२५॥

"हे देव, एक बात और सुनिए। यदि आप सिद्धिसे विवाह करना चाहते हैं तो उस अतुल वीर मदनकी तुम्हें आज्ञा है ( कि तुम ऐसा मत करो )। यदि आप उत्तम सुख चाहते हैं तो उस त्रैलोक्यधीर मदनकी सेवा कीजिए। यदि आप सिद्धिके लिये तप करनेका विचार छोड़ देंगे तब तो बचेंगे, ( नहीं तो ) यदि आप पातालमें भी प्रवेश कर जायँ या स्वर्गमें चले जायँ तो भी नहीं छूट सकते। वह अतुल वीर तुम्हें अकालमें ही मृत्यु दिलवा देगा ॥२६॥

२५ १०. ख णिम्मलेण ११. क ०जुत्तु १२. चित्तमुक्कु परचित्तविहूसणु १३. क परिहरवि १४. क ग ते १५. ख ०णासे १६. क अण्णुहु; ग अणहु १७. ख होविण १८. क णइ० १९. क अंगिहि २०. ग अखीणउ २१. क णियेप्पिणु २२. ख णिएप्पिणु २३. ख तिहुवणि सारइं।

२६ १. क अवर; ख अवस २. क णिसुणिहि ३. क जय; ख जहि ४. क तुहु ५. क ग ०हु ६. क उद्धरहि; ग उवरहि ७. क जय पयसहि।

अण्णु वि कामएउ[1] सेविज्जइ। जासु[2] सेव तिहुभुवणिहिं किज्जइ॥
जासु सेव किय सग्गि सुरिंदें[3]। जासु सेव किय णहयलि चंदें॥
चउदिसु मेरु भमंति[4] भाणिं[5]। किय झाणट्ठिएण वंभाणिं[6]॥
हरेण[6] गउरिकंतेण चवंति[7]। किय दारुणण[8] सेव णच्चंतिं॥
गोविंदेण[9] गोपि[10]-अणुरत्तिं[11]। सेविउ सो वसुपवहं पुत्तिं[12]॥
सेविउ अण्णहि णरवरविंदहिं। सेविउ विज्जाहर-धरणिंदहिं॥

घत्ता—सो किज्जइ मित्तु णाइ[13] कयंतु अवसिं[14] रुट्ठउ देव पर।
करि भणियउ अम्हहं णं तो तुम्हहं थरहरंतु लाइहइ[15] सर[16] ॥२७॥

वस्तु—सुरहि चंदण सहियकप्पूर
मयणाहि कुंकुम पवर देव वत्थ भोयण विचित्तइं।
माणिक्क-मुत्तिय[1] सयइं धणइं कणइं परियण[2] विचित्तइं॥
मयणइं[3] तुट्ठइं जिण[4] धवल लहियइं बहुभंगाइं।
गेयइं णट्टइं मणहरइं[5] दावइं णवरंगाइं ॥२८॥

देव छंडहि[1] तत्ति रयणाहं
करि सेव मयरद्धयहं भुंजि[2] विसय बहु देस मंडल।
वर तुरय जंपाण धय चमर छत्त मयमत्त मयगल[3]।

और भी, कामदेवकी सेवा करनी चाहिए जिसकी सेवा तीनों भुवनोंमें की जाती है। जिसकी सेवा स्वर्गमें सुरेन्द्रने की, आकाशमें चन्द्रने की, मेरुकी चारों दिशाओंमें प्रदक्षिणा करते हुए भानुने की, ध्यानमें स्थित ब्रह्माने की, गौरीकान्त हरने बोलते हुए व ताण्डव नृत्य करते हुए की, गोपियोंमें अनुरक्त वसुदेवके पुत्र गोविन्दने की। जिसकी सेवा और भी श्रेष्ठ मनुष्योंके समूहोंने तथा विद्याधरों और धरणेन्द्रोंने की। वह परम देवता रुष्ट होनेपर निश्चय यमके समान है। उसे मित्र बना लेना चाहिए। हमारा कहना करो। नहीं तो वह अवश्य ही थरहराकर तुमपर अपने वाण छोड़ेगा ॥२७॥

हे जिनदेव, मदनके प्रसन्न होनेसे कर्पूर सहित सुगन्धित चन्दन, कस्तूरी और उत्तम कुंकुम, विचित्र वस्त्र व भोजन, सैकड़ों माणिक्य और मोती, धान्य और सुवर्ण, नाना परिजन, तथा श्रेष्ठ व विविध प्रकार मनोहर गीत और नृत्य तथा अन्य नये नये रंग प्राप्त होते हैं ॥२८॥

हे देव, आप रत्नोंकी अभिलाषा छोड़ दें। आप तो मकरध्वजकी सेवा करें और विषयों, बहुत देशों और मण्डलों, उत्तम घोड़ों, पालकियों, ध्वजा, चामर छत्र तथा मदोन्मत्त हाथियोंका

२७ १. क ख ०एव २. ग तासु ३. क सुरिंदहिं ४. ख ०तें ५. ख णें ६. ख हरिण ७. क गौरिकंति णचवंति; ख ०कंतें णच्चंविंति; ग ०कंति ण चवंति ८. क ग दारुण ९. ख गोविंदएण १०. ख गोपिय ११. ख ०तें १२. ख ०तें १३. ख मेत्तु णाय १४. ख ०सें १५. क लाईए; ग लाएइ १६. क सरं; ख सरा।

२८ १. क मोत्तिय० २. ख पंगुरणइं ३. ख मइणइ ४. क जिणि ५. क मणु।

२९ १. क ग छडुहि २. भुंज ३. क मयइंबल; ग मयवल।

जुवइ-सहासइं[4] परिणि जिण छंडहि सिद्धिहि तत्ति ।
किं बहु विंबुल्लियण[5] पहु मा हकारि भवित्ति ॥२९॥

जेण[1] संकरु जित्तु संगामि
बंभाणु ससिहरु तरणि[2] गरुड-गमणु[3] फणिराउ सुरवइ[4] ।
तह पंच कुदंसणइं सेव करहिं[5] पासंड णरवइ ॥
सो जिण खवलि ण मयणु तुहुं तिहुवणमज्झि[6] अलंघु ।
अण्णु वि मोहइं[7] परियरिउ जिह परिकरियउ[8] सिंघु[9] ॥३०॥

बुल्लिएण किं बहु अपलावें[1] । करि जिणिंद तुहुं सेव सहावें[2] ॥
तं णिसुणेवि भणेइ[3] जिणेसरु । दिट्ठउ एउ सभोय णिरंतरु ॥
बहुबपयार[4] भोय जे अक्खिय । ते अणहुत्त सयल मइं लक्खिय[5] ॥
अप्पायत्ता हुंति[6] सयाणहु । मइ मोकल्लिय[7] तुम्हइं माणहु ॥
सिद्धि वरंगणं[8] हउं परिणेसमि । अक्खय[9]-सुक्खहो लहु[10] जाएसमि ॥
तहिं साहीणु[11] सुक्खु महुकेरउ । अखउ अणंतु अदुक्खु अथेरउ ॥

उपभोग करें। हे जिन, आप सहस्रों युवतियोंको परिणावें, किन्तु सिद्धिकी अभिलाषा छोड़ दें। बहुत कहनेसे क्या लाभ, हे प्रभु, आप भवितव्यता अर्थात् दुर्भाग्यको न बुलावें ॥२९॥

जिसने संग्राममें शंकरको जीता; व ब्रह्मा, चन्द्र, सूर्य, गरुडगमन अर्थात् विष्णु, नागराज, सुरपति, तथा पाँच कुदर्शन एवं पाषण्ड व नरपति जिसकी सेवा करते हैं ऐसे मदनको, हे जिन, तुम क्षुब्ध मत करो। वह त्रिभुवनमें अलंघनीय है, और फिर वह मोहसे परिचारित है, जैसे अपने दलसहित सिंह हो ॥३०॥

बहुत बकवाद करनेसे क्या ? हे जिनेन्द्र, तुम सहज भावसे मदनकी सेवा करो।" यह सुनकर जिनेश्वर कहते हैं—"मदन तो निरन्तर भोगों सहित देखा जाता है। किन्तु तुमने जो नाना प्रकारके भोगोंका वर्णन किया उन्हें मैंने विना भोगे ही देख लिया। समझदारके लिए तो सच्चे भोग वे ही हैं जो आत्माधीन हों। अन्य भोगोंको तो मैंने छोड़ दिया है; उन्हें तुम ही मानो। मैं तो सिद्धि रूपी वरांगनाको परणूँगा व शीघ्र ही अक्षय सुखको प्राप्त करूँगा। मोक्षमें मुझे स्वाधीन सुख मिलेगा जो अक्षय, अनन्त, दुखरहित और अजर ( अथेर ) है। मदन कायर

२९ ४. क ०सहावइं; ख जुवयसहासय पारण ५. ख इव वोल्लियण।

३० १. क जिण २. क तरुणि ३. क ग गरुडु वाम्वणु ४. क सुरुवइ ५. क करइं ६. ग तिहुअणमज्झि ७. ग मोहिं ८. ग परकरियउ ९. ख में इस पूरे दोहेके तथा अगले कडवककी प्रथम पंक्तिके स्थानमें केवल इतना पाठ है—सो जिणवर वलिण मयणहु सेव सहाइं ॥ घत्ता ॥

३१ १. क अपलाविइं; ग अपलावि २. क ग सहाएँ; ख सहाइं ३. क भणेवि ४. ख बहुपमार; ग बहुयपयार ५. ख अक्खिय ६. ख यहु तु ७. ख मोक्कलिउ ८. क ख वरंगणि; ग विरंगण ९. ख अक्खइ १०. क लहि ११. क साहीण०।

कायर भड जिणेइ गलगज्जहु।      हरि हरु बंभु[12] कहंत ण लज्जहु ॥
जइ वि[13] कह व[14] सरु संगरि[15] पावमि। तो जमकरणिहिं पंथि लायमि ॥
घत्ता—तं णिसुणिवि दूवहिं रोसिं[16] हूवहिं किं बुल्लेहि जिणेसर।
कहिं सिद्धिहिं सुक्खइं हयपरदुक्खइं[17] जावहि लग्गहिं मयणसर[18] ॥३१॥

वस्तु—तं सुणेविणु जिणवरिंदेण
ता बुल्लिय वेइ जण[1] परिहणमि[2] सो मयणु दुद्दमु।
सहु तुम्हइं सहु बलिण तं सुणेवि उट्ठिउ असंजमु ॥
ते णिव्वेएं गलि धरिय णीसारिय सकसाय।
अक्खिउ जाइवि तेहिं[3] तहु काइं ण मण्णइ राय ॥३२॥

जो जिणिंदु मयरद्धय[1] दुद्धरु।      कल्लइं पइं करेइ सह[2] संगरु ॥
सयलु[3] हणेइ कुमय-णय[4]-सिद्धिहि।      जाएसइ सुहसासय[5]-सिद्धिहि ॥
तं णिसुणेवि भणिउ दे काहल[6]।      अविरल वज्जहिं[7] कयकोलाहल ॥
सद्दिं ताहं[8] बलइं सण्णद्धइं।      लग्गइं मिलहुं जिणिंदहो[9] कुद्धइं ॥
मिलियइं पंचिंदिय दुद्धर भड।      विण्णि बि अट्टरउद्द[10] समुब्भड ॥

भटोंको ही जीत पाता है। उसकी तुम व्यर्थ बड़ाई करते हो। हरि, हर और ब्रह्माके जीतनेकी बात कहते तुम्हें लज्जा नहीं आती? यदि किसी प्रकार संग्राममें मुझे स्मर मिल गया तो मैं उसे यमके दूतोंके मार्गपर लगा दूँगा।" जिनेन्द्रके इन वचनोंको सुनकर वे मदनके दूत कुपित हुए और कहने लगे—"हे जिनेश्वर, तुम क्या कहते हो? जब तक मदनके वाण लग रहे हैं तब तक दूसरोंके दुखको मिटानेवाले सिद्धिके सुख कहाँ?" ॥३१॥

मदनके दूतोंके ये वचन सुनकर जिनवरेन्द्रने उन दोनोंसे कहा—"मैं उस दुर्दम मदनको तुम्हारे तथा उसके बली सहायक मोहके साथ नष्ट कर डालूँगा।" यह सुनकर असंयम उठा। किन्तु उसे निर्वेदने गला पकड़कर कषाय सहित निकाल भगाया। तब उन दूतोंने जाकर मदनराजसे कह दिया कि वह जिनेन्द्र हमारी कोई बात नहीं मानता॥३२॥

उन दूतोंने मदनराजसे यह भी कहा—"हे मकरध्वज, वह जिनेन्द्र दुर्जेय है। वह कल ही तुम्हारे साथ युद्ध करेगा, समस्त कुमद, कुनय और कुसिद्धियोंका हनन कर डालेगा और शुभ तथा शाश्वत सिद्धिको प्राप्त करेगा।" दूतोंके ये वचन सुनकर मदनराजने कहा—"रणभेरी बजवाओ जो निरन्तर बजती हुई कोलाहल उत्पन्न करे।" उस भेरियोंके शब्दसे सेनाएँ तैयार हुईं और जिनेन्द्रपर क्रुद्ध होकर एकत्र होने लगीं। वहाँ पाँच इन्द्रियरूपी दुर्धर भट मिले, तथा आर्त और

३१ १२. क हरबंभ १३. ग ०लि १४. क ०वि १५. ख संगरु १६. क रोसहिं १७. ख लहहिं पयक्खइं १८. क ०सरु।
३२ १. ख वेय जिण २. क परइहणिमि; ग परयहणमि ३. ख तुहुं।
३३ १. ग मयरद्धउ २. क ग सरु ३. क सयल ४. क ०णइ ५. क सासइ ६. ख तं णिसुणेवि देव कय काहल ७. ख गज्जहि ८. क ग ताहिं ९. क जिणंदहो; ख जिंणिदहु १० ख विरट्ट०।

सल्लत्तय दप्पंध महाभड । दोस अट्ठदस पालियणियछल[११] ॥
दंडत्तय गज्जंत पराइय । सत्त विसण[१२] उद्धंत पराइय ॥
गारव तिण्णि समुण्णयमाणा । पुण्ण[१३]-पाव दो मिलिय पहाणा ॥
दंसणमोहु[१४] अजेउ सुदुद्धरु । दुप्परिणाउ मिलिउ[१५] कयसंगरु ॥
पंचासव तमवारिपहुत्ता । राय[१६]-रोस कोवारुण पत्ता ॥
अण्णाणत्तय दुद्धर[१७] संगरि । अणय-असंजम[१८] मिलिय खणंतरि ॥
दो[१९] आसाबंधण सम्माइय । तह अब्बंभण कहिं मि[२०] ण माइय[२१] ॥
णाणावरणु महाबलवंतउ । पंचहि णिवहु समउ लहु पत्तउ ॥
रायहं णवहं जुत्तु वणसद्दें[२२] । दंसणवरणु[२३] मिलिउ आणंदें ॥
असियर तिक्ख समाणु पहुत्तउ । [२४]वेयणीउ[२५] दुहु रायहं जुत्तउ ॥
झंपियजीवसहाउ समुब्भडु । संपत्तउ खणि मोहु[२६] महाभडु ॥

घत्ता—जो दुम्महु दुद्धरु दूसहु णिट्ठुरु थिरु गिरिंदसमु[२७] संगरि ।
जो वइरिवियारणु पयडियपहरणु जाणिज्जइ सयरायरि ॥३३॥

---

रौद्र ये दोनों प्रचण्ड योद्धा भी आ गये। माया, मिथ्यात्व और निदान ये तीनों शल्य महाभट गर्वसे अन्ध होकर आये व अठारह दोष अपना अपना छल दिखलाते हुए सैन्यमें आ मिले। मन, वचन और काय सम्बन्धी तीनों दण्ड भी गरजते हुए आये तथा सप्त व्यसन उद्धत हुए आ गये। तीनों गारव भारी अभिमान रखते हुए आये और पुण्य-पाप ये दोनों प्रधान भी आ मिले। अजेय और अति दुर्धर, तथा दुष्परिणामी दर्शनमोह भी संग्रामका निश्चय कर आ मिला। मिथ्यात्व, असंयम, कषाय, प्रमाद और योग ये पाँच आस्रव तथा राग और द्वेष क्रोधसे लाल हुए आये। संशय, विमोह और विभ्रम ये तीन अज्ञान तथा अनय और असंयम जो संग्राममें दुर्जेय हैं एक क्षणमें आ मिले। दो आशाबन्धन भी आये और अब्रह्मके अनेक भेद तो कहीं समाते भी नहीं थे। महान् बलवान् ज्ञानावरण पाँचो नृपोंके समूह सहित शीघ्र आ पहुँचा। दर्शनावरण अपने नवों राजाओं सहित प्रहार-ध्वनि करता हुआ आनन्दसे आया। तीक्ष्ण तलवारके समान व अपने दोनों साता और असाता नामक राजाओं सहित वेदनीय भी आ पहुँचा। जीवके ज्ञान दर्शन रूप स्वभावको ढकनेवाला अति प्रबल मोह महाभट भी क्षण भरमें आ उपस्थित हुआ। जो दुर्जेय, दुर्धर, दुःसह, निष्ठुर और संग्राममें गिरीन्द्रके समान स्थिर है तथा जो सचराचर सृष्टिमें वैरियोंका नाश करनेवाला और शस्त्रोंसे सुसज्जित योद्धा प्रसिद्ध है ॥३३॥

---

३३ ११. ख परिपालियछल ग पालियलियछल १२. ख ग वसण १३. क पुण्णु० १४. ख दंसणु मोहु १५. क मिल्यउ; ग मिल्लिउ १६. क राइ १७. ख ०रु १८. क असंजमु १९. ग दे २०. क कहमि २१. ख तह ब्भंड कहमि ण माइय २२. ख सवसद्दें २३. क यरणु ग दंसणु यरणु २४. क ग में 'दंसणमोहणीउ णउ मत्तउ' इतना पाठ अधिक है २५. क वेउणीय; ख वेयणीय २६. क ग मोह २७ क ग गरिंदसम ।

वस्तु—जस्स वीहइ सग्गि सुरराउ
गोइंदु तिणयणु सगणु तह पयालि धरणिंदु कंपइ।
बंभाणु ससहरु तरणि[1] मच्चलोइ चक्कवइ संकइ[2]॥
सो आवंतउ रइपिएण मोहमहल्लउ दिट्ठु।
परमाणंदें कलयलिवि ता णियथाणि बइट्ठु[3]॥३४॥

सोलकसायरायसंजुत्तउ। णिवणवणोकसायसंपत्तउ[1]॥
[2]तियमिछत्तणरेसरजुत्तउ। इय अट्ठावीसहं बलवंतउ॥
सम्मुहु जाइवि मयणणरिंदें। बद्धु पट्टु तहो परमाणंदें॥
सेस भरेवि भणिउ सेणावइ। तुज्झ लीह को संगरि लावइ॥
ताम चयारि समुण्णयमाणा। मिलिय आउकम्माहिव राणा॥
तेआणव णिव मिलिय सणामिं। दुण्णि गुत्त णरणाह सथामिं॥
अंतराउ सिहु पंचणरिंदहिं[3]। मयरद्धयहु मिलिय जयसद्दहि॥
अट्ठ कम्म ए रायपहाणा। णिव [4]सयअट्ठतालसम्माणा॥
भिच्चहं ताहं[5] ण संख विहाइय। जलि थलि महियलि कहमि[6] ण माइय॥
घत्ता—णिट्ठुर मयभिंभल मय[7]मयगलघड समरभूमि संपत्तउ।
मयणहं वरथट्टें कयसंघट्टें भयरहवरसंजुत्तउ[8]॥३५॥

वस्तु—धयवडाहि व दुट्ठलेस्साहिं
विकहाहि तह[1] कट्ठियहं जाइमरणजरमुरउ गहिरउ।
तह पंचकुदंसणइं पंचासव[2] अइसहिहि गहिरउ॥

---

जिससे स्वर्गमें सुरेन्द्र भी भयभीत रहता है, गोपेन्द्र, त्रिनयन अपने गणों सहित, व पातालमें धरणेन्द्र भी कम्पित होते हैं, एवं ब्रह्मा, चन्द्र, सूर्य व मर्त्यलोकमें चक्रवर्ती भी शंकित होते हैं, ऐसे मोह महामन्त्रीको आते हुए रतिप्रिय अर्थात् कामदेवने देखा। वह परम आनन्दसे हर्ष-ध्वनि करके अपने स्थानपर बैठ गया ॥३४॥

सोलह कषाय राजाओंसे संयुक्त, नौ नोकषाय नृपों सहित, तथा तीन मिथ्यात्व नरेश्वरोंसे युक्त, इस प्रकार अट्ठाईस महायोधाओंसे बलशाली हुए मोहके सन्मुख जाकर मदन नरेन्द्रने परम आनन्दसे उसके सेनापतिका पट्ट बाँधा। फिर शेष राजाओंका भी सम्मान करके उन्होंने सेनापतिसे कहा—"संग्राममें तुम्हारी बराबरी कौन कर सकता है?" उसी समय चार उच्च अभिमान रखनेवाले आयुकर्म राजा आ मिले। फिर नामकर्मके त्र्यानबे राजा सम्मिलित हुए और दो सामर्थ्यवान् गोत्र राजा भी मिले। तत्पश्चात् अन्तराय जयशब्दका उच्चारण करते हुए पाँच नरेशों सहित मकरध्वजसे आ मिले। इस प्रकार ये राजप्रधान आठ कर्म अपने एक सौ अड़तालीस उपराजाओं सहित एकत्र हुए। उनके भृत्योंकी तो कोई संख्या ही नहीं जानी जाती। वे जल, स्थल व नभस्तलमें कहीं समाते भी नहीं थे। निष्ठुर, मदविह्वल मद रूपी हाथियोंकी पंक्तियों, तथा भय रूपी उत्तम रथोंकी श्रेणियोंसे संयुक्त होकर मदन बड़े ठाठसे सेना-संगठन करके समर भूमिमें आ उतरा ॥३५॥

ध्वजपताकाओंके समान दुष्ट लेश्याओं तथा कष्टकारी विकथाओं सहित; जाति, मरण

---

३४ १. क तरुणि २. क ग कंपइ ३. ख पइट्ठु; ग वयठु।
३५ १. क ग सोल कसा णिव णाव णोकसायसंपत्तउ २. ख तय० ३. ख ग सद्दिहि ४. क ग सइ० ५. ख वाह, क ताण ६. ख कत्थ; ग कहिमि ७. क मइ मइ० ८. क ग संजुत्तइं।
३६ १. ख वह २. क पंचसद्द; ग पंचससद्द।

अविरइसद्दें काहलिहिँ[3] गज्जइ समरि रउद्दु।
तं मयरद्धय तणउ बलु जुयखइ णाइ समुद्दु ॥३६॥

दह कामावत्थ-पयंडपारु। रुद्दट्टदंड-सत्तप्पयारु ॥
तहिं अवसरि संपत्तउ पयंडु। जसु सोहइ अग्गिमसेणु चंडु ॥
संका कंखाविदिगंछिवंतु। सह[1] मूढु चलिउ वइरीकयंतु ॥
कंपाविय भुवणत्तयरउद्दु। समरंगणि पाविय विजयसद्दु ॥
करधरियफुरियसंसारदंडु। मिच्छत्तु णराहिउ मिलिउ चंडु ॥
तें पणविवि पभणिउ देवदेव। कह उप्परि चल्लिउ भुवणसेव ॥
आएसु देहि तिहुयणविणोय। हउं जिणमि जिणेसरु रायराय[2] ॥
तं वयणु सुणेप्पिणु भणइ मोहु। अरि समरि जिणिंदहु कवणु जोहु ॥
मिच्छत्त काइं गलगज्जिएण। कल्लइं[3] जिणहक्कइं तज्जिएण ॥
जाणमि तेरी चारहडि तित्थु। पावेइ पवरसम्मत्तु जित्थु[4] ॥

घत्ता—तो बोलिउ राएं काइं विवाएं कल्लइं[5] जइ मइ दक्खवहु।
सो जिणु समरंगणि [6]सरसंधियगुणि हरि व गइंदहु[7] करमि वहु ॥३७॥

*इय मयणपराजयचरिए हरिएवकइविरइए मयणराय-वण्णणो णाम पढमो संधी परिच्छेउ समत्तो ॥ १ ॥*

और जराका घंटा बजाता हुआ, पाँच कुदर्शनोंके साथ व पाँच आस्रवोंकी ध्वनिसे गम्भीर अविरतिके मृदंग समान शब्दसे वह मकरध्वजका सैन्य समरभूमिमें रौद्र गर्जन करने लगा, जैसे प्रलय कालमें समुद्र गरज रहा हो ॥३६॥

दश कामावस्थाओंकी प्रचण्ड पार तथा आर्त व रौद्र ध्यान व तीन दण्डोंकी शक्तिके प्राकारसे युक्त होकर आया हुआ कामदेवका प्रबल अग्रिम सैन्य शोभायमान हुआ। शंका, कांक्षा और विचिकित्सा तथा मूढताको संग लेकर वह वैरियोंका यमराज मदन चल पड़ा। तब भुवनत्रयको रुद्ररूपसे कंपायमान करता हुआ, समरांगणमें विजय-शब्दको प्राप्त करने वाला, हाथमें संसारका दमन कारी स्फुरायमान दण्ड लिये हुए प्रचण्ड राजा मिथ्यात्व आ मिला। उसने प्रणाम करके कहा—"हे देवोंके देव, आपकी तो समस्त भुवन सेवा करता है, तब आप अब किसके ऊपर आक्रमण करने चले हैं ? हे त्रिभुवन-विनोद, आप मुझे आदेश दें। हे राजाधिराज, मैं उस जिनेश्वरको जीत लूँगा।" मिथ्यात्वके ये वचन सुनकर मोह बोला—"अरे समरमें जिनेन्द्रसे कौन योधा युद्ध कर सकेगा ? हे मिथ्यात्व, गला बजानेसे क्या लाभ। कल हम जिन भगवान्‌को भर्त्सना कर युद्धके लिए ललकारेंगे। वहाँपर जब प्रबल सम्यक्त्वसे सामना पड़ेगा तब हम तुम्हारा युद्ध-कौशल जानेंगे।" तब मिथ्यात्वराजने उत्तर दिया—"अच्छा, अब विवाद करनेसे क्या लाभ ? कल ही तुम्हें दिखा दूँगा जब मैं समरांगणमें अपने धनुषकी प्रत्यंचापर बाण चढ़ाकर उस जिनेन्द्रका उसी प्रकार वध करूँगा जिस प्रकार सिंह गजेन्द्रका वध करता है ॥३७॥

***इस प्रकार हरिदेव-कृत मदन पराजय चरित्रमें मदनराज-वर्णन नामक प्रथम सन्धि परिच्छेद समाप्त हुआ ॥ १ ॥***



३६ ३. ग काहलहिं।
३७ १. ख तह २. क राइ राइ ३. क कल्हइं ४. क पावेईय परसमत्तु; ग पावेइय परसम्मत्तु ५. क ग कल्लहु ६. ख सरु० ७. क हरमिगयंदहु।

# विदियो संधी

पियसिद्धिहि कारणे[1] चलिउ महारणे दुद्धरु मयणु मयगलि चडिउ।
सरु ससरसरासणु[2] सधणु सपरियणु गंपि जिणिंदहो अब्भिडिउ ॥१॥

दुवई—णिग्गए[1] दूवि[2]-जुवलि[3] जिणणाहें एत्तहिं[4] भुवणपूरयं[5]।
अरे[6] संवेय[7] झत्ति देवावहि गहिरं समरतूरयं[8] ॥२॥

वस्तु—पंच समिदिउ पंच महसद्द
हयसद्द[1] बहिरिउ[2] भुवणु संवेय[3]-आणाइ[4] गज्जइ।
सियसद्दभेरी रवेण जिणु अजेउ[5] पभणंति वज्जइ॥
वियरइ तिह[6] काहलपसरु कयघणविंदविसट्टु[7]।
वज्जंतउ खणि खणि भमइ मयरद्धय-दिसि पट्टु ॥३॥

तहि सद्दें[1] संपत्त[2] णरेसर[3]। पंच महव्वय[4] समरि धुरंधर॥
दहविह धम्मणरिंद समाइय[5]। खम दम जम उद्धंत पराइय॥

---

सिद्धि रूपी प्रिय अंगनाके लिए दुर्निवार मदन एक मदोन्मत्त हाथीपर आरूढ़ होकर महा-युद्ध करने निकल पड़ा और धनुष-बाणसे सुसज्जित हुआ अपने परिजनोंके साथ जाकर जिनेन्द्रसे भिड़ गया ॥१॥

इधर जिनेन्द्रकी सभासे उन राग और द्वेष नामक दोनों दूतोंके लौट जानेपर जिनेन्द्रने संवेगको बुलाकर आज्ञा दी, "अरे संवेग, तुम तुरन्त ही ऐसी गम्भीर रणभेरी बजवा दो कि जिससे समस्त लोक गूँज उठे" ॥२॥

जिनेन्द्र नरेशकी आज्ञा पाकर संवेगने पाँच समितियों रूपी भेरियोंको बजवा दिया जिनके पाँच महाशब्द रूपी घोड़ोंके शब्दोंसे भुवन बहिरा हो गया। स्याद्वादकी भेरी बजती हुई यह कहने लगी कि "जिनराज अजेय हैं।" इस प्रकार रणभेरी मेघोंकी गर्जनाके समान गरजती हुई घूमने लगी और क्रमसे वह मकरध्वजकी दिशामें भी पहुँची ॥३॥

उस रणभेरीकी ध्वनि सुनकर पाँचों महाव्रत नामके नरेश्वर जो समरधुरन्धर थे, आ पहुँचे। उत्तम क्षमादि दस धर्म नरेन्द्र भी आ गये। बलशाली क्षमा, दम, यम भी आये।

---

१ १ क ग कारणु २. ख ग ससरु सरासणु।

२ १. क णिग्गइ २. ख दूवें ३. ग भुवलि ४. ख पत्तहि ५. ख ०पूरियं ६. क ग अरि ७. क संवेइ ८. क समरि तूरयं।

३ ख हयरद्द २. क ख बहिरउ ३. क संवेइ; ख संखवेय० ४. ख अणाइ ५. ख अभेउ ६. क ग विरइय, तह ७. क ख विसेट्टु।

४ १. क ग ताहि सद्दि २. क ग संपत्तु ३. क णरेसरु ४. क महव्वइ ५. क ग ण माइय।

सत्त तत्त णरणाह महाबल ।　　बारहविह तव परिवालियछल ॥
पंचायार महाबलवंता ।　　तेरह चरित्थ झत्ति संपत्ता ॥
धम्म-सुक्कझाणें[6] संजुत्तउ ।　　णिव्वेएं सहु उवसमु पत्तउ ॥
बंभचेर[7] णव दुज्जय[8] संगरि ।　　अट्ठ महागुण मिलिय खणंतरि ॥
णिस्संकाइं सवच्छलु छज्जइ ।　　दमहि[9] णरिंदहिं संजमु गज्जइ ॥
गुत्तित्तउ[10] मिलंतु[11] आणंदें[12] ।　　अणुकंपारुण जय जय सद्दें ॥
णव णय[13] संपत्ता वि महाभड ।　　छव्वासव किय-सत्त समुब्भड ॥
मुंड सणियम पयज्ज करंता ।　　दे आएसु[14] भणंत[15] पहुत्ता ॥
तिहि सहु[16] मुक्खमहापहु दुद्धरु[17] ।　　पंचहि सहु सम्माउ[18] सुसंवरु ॥
गुण-लक्खणहं संख ण विहाइय ।　　जलि थलि महियलि गयणि ण माइय ।

घत्ता—चउणासहि मिलियहि विणयहि चलियहि दिट्ठि-चउक्किण[19] जुत्तउ ।
वारहपच्छित्तहि[20] खणिण पहुत्तहि तिहि जोइहि बलवंतउ[21] ॥४॥

दुवई—सिवसुहहेउ[1] चारि जाणिज्जइ[2] जे तिहुवणि[3] महाभड ।
ते जिणसेणि मिलिय पंच वि जण तह णिग्गंथ उब्भड ॥५॥

---

जीवाजीवादि सप्त तत्त्व जो महाबलशाली राजा थे तथा बारह प्रकार तप राजा, जो छलको दूर भगानेवाले थे, वे भी आये । महाबलवान पंच आचार तथा तेरह चरित्र भी शीघ्र आ गये । धर्म और शुक्ल ध्यानोंसे संयुक्त तथा निर्वेद सहित उपशम भी आये । नव ब्रह्मचर्य जो युद्धमें दुर्जय हैं तथा आठ महागुण एक क्षणमें आकर सेनामें सम्मिलित हो गये । सम्यक्त्व अपने निश्शंकादि व वात्सल्य रूप आठों अंगों सहित शोभित हुआ और संयम दमादि नरेन्द्रों सहित गरजने लगा । तीनों गुप्तियाँ भी आनन्द सहित आ मिलीं । वे अनुकम्पासे लाल हो रही थीं और जय-जय शब्द कर रही थीं । नव नय महायोद्धा भी आ गये और अपने बलसे उद्भट षड् आवश्यक भी आये । नियमों सहित मुंड भी प्रतिज्ञा करते हुए तथा 'आदेश दीजिये' ऐसा कहते हुए आये । दुर्धर मोक्ष महाप्रभु तीनों सुभटों (दर्शन, ज्ञान, चारित्र) सहित आये एवं संवर भी अपने पाँचों भेदों सहित पधारे । गुणों और लक्षणोंकी तो संख्या ही नहीं जानी जा सकती । वे जल, थल और गगनमें भी नहीं समा सके ।

मिलकर चलते हुए चारों न्यासों (निक्षेपों) तथा विनयों एवं चतुर्विध दृष्टियों, बारह प्रायश्चित्त व क्षण मात्रमें आ पहुँचनेवाले तीनों योगोंसे युक्त होकर जिनेन्द्र बलवान हुआ ॥४॥

जो शिव-सुखके चार हेतु जाने जाते हैं, जो तीनों भुवनोंमें महाभट हैं, वे जिन-सेनामें आ मिले । उसी प्रकार पाँचों निग्रन्थ योद्धा भी आकर सम्मिलित हो गये ॥५॥

---

४　६. क ०सुक्कु० ७. क ख ग बंभचेरु ८. क ग जुज्जय; ख दुज्जइ ९. ख दसहिं १०. क मुत्तितउ; ख गुत्तित्तइ ११. ख मिलंति १२. क ग आणिंदि १३. क णइ १४. क आदेसु १५. क ग भणंति १६. क सुहु १७. ख दुद्धर १८. क समायो १९. ख चउक्कणि २०. क वाराहि पछत्तहि; ग वारहि पछत्तहि २१. ख वलिवंतउ; ग बिलवंतउ ।

५　१. क ०सुहहेउ २. ग जाणिज्जहि ३. ख तिहुवणे ।

वस्तु—जेण पाडिउ[1] पयहं सुरराउ
धरणिंदु[2] तह चक्कवइ गरुडगमणु[3] संकरु दिवायरु।
बंभाणु ससहरु धणउ सिद्धु बुद्धु गंधव्वु सायरु ॥
सो समरंगणि धुरधवलु[4] परबलकुलहं कयंतु।
पुलइयतणु जिणबलि मिलिउ[5] दंडाहिउ सम्मत्तु ॥६॥

चउरासी गुणलक्ख महारह। सील सहस्स मिलिय अट्ठारह ॥
लक्खणाह सय दह अट्ठोत्तर। अट्ठावीस मूलगुण दुद्धर ॥
आभिणिबोहिसमुण्णयमाणहं। तिण्णि सयइं[1] छत्तीसइं[2] णाणहं ॥
वारह मंडलियहिं[3] आहंगहिं। मिलिय चउद्दह[4] तह पुव्वंगहिं ॥
अवर-असेस-सेण-संजुत्तउ। पुणु सुवणाणु[5] महाबलु पत्तउ ॥
अवहिणाणु तिहि[6] जुत्तु णरिंदहिं। दुहु मणपज्जउ जय जय सद्दहिं ॥
ए चयारि[7] सहुं[8] केवलणाणें। मिलिय जिणिंदहु समय अमाणें[9] ॥
दुद्धर वार महाहवमंडण[10]। दो गुण मिलिय वइरिवलखंडण[11] ॥

घत्ता—अवरहिं सामंतहिं भुवणि महंतहिं समरि समुहु[12] परियत्तियहं।
मयणोवरि[13] चलियहि[14] जिणवरमिलियहिं संख ण जाणमि खत्तियहं ॥७॥

जिसने अपने पैरोंपर सुरराजको भी पड़वाया; धरणेन्द्रको भी, एवं चक्रवर्ती, गरुड़वाहन (विष्णु), शंकर, दिवाकर, ब्रह्मा, चन्द्र, धनद (कुबेर), सिद्ध, बुद्ध, गन्धर्व और सागरको भी; वह समरांगणमें धुरीण साँड़के सदृश, शत्रुके बल-समूहका यमराज, दण्डाधिप सम्यक्त्व रोमाञ्चित होकर जिनेन्द्रकी सेनामें आ मिला ॥६॥

वहाँ चौरासी लाख गुण और अठारह हजार शील रूपी महारथी भी आ गये। एक हजार आठ लक्षण और अट्ठाइस दुर्धर मूल गुण भी आये। आभिनिबोधिक ज्ञानके तीन सौ छत्तीस बड़े ऊँचे मानवाले आये। द्वादश अंग और चौदह पूर्व रूपी माण्डलिकोंके साथ तथा अन्य समस्त सैन्यसे संयुक्त महाबली श्रुतज्ञान भी आया। अवधिज्ञान अपने तीन राजाओं सहित और दो प्रकारका मनःपर्यय जय-जय शब्दों सहित, ये चारों ज्ञान अनन्त केवल ज्ञानके साथ जिनेन्द्रसे आ मिले। दुर्धर वीर और महायुद्धके भूषण वैरीके बलका खण्डन करनेवाले दो गुण भी आ मिले।

और भी अन्य सामन्त, जो भुवन भरमें महान् थे और जो जिनवरसे मिलकर मदनके ऊपर चढ़ाई कर रहे थे एवं युद्धके सम्मुख आ गये थे, उन सब क्षत्रियोंकी संख्या भी मैं नहीं जानता ॥७॥

---

६ १. क ग जे णिपाडिउ २. ख धरणेंदु ३. ग ०गवनु ४. क धुरुधवलु ५. क पुलइणु जिणबलु मिल्लियउ; ख पुलइंतणु जिणवलु मिलिउ; ग पुलईयणु जिणवलु मिलिउं।

७ १. क तिन्नि सय; ख तिषण्णि सयइं २. क छत्तीसयं ३. क ग मंडलिएहि ४. ज चवद्दस ५. क सवणाणु ६. ख तहि ७. क चियारि; ग वायारि ८. क सुहु ९. क ख ग ०णि १०. क मंडणु ११. क ग बलुखंडण; ख बलुखंडणु १२. क समहु १३. क ग सयणोयरि १४. क चल्लियहि।

दुवई—जीव-सहाव चवल संचल्लिय बहुविहतुरय-थट्टया ।
दुज्जय सत्तभेय चत्तारि वि पमुहा घड पयट्टया ॥८॥

वत्थु—लद्धि चिंधहिं फरहरंतेहि
सुहलेसहिं कट्टियहिं बहुपयाहिं बहुखंभगहिरउ ।
सियसद्दभेरीरविण वज्जमाणढक्केहि[1] बहिरउ ॥
जिणु पत्तउ पत्तउ भणइ काहलसद्दु रउद्दु ।
तं जिणसामियतणउ[2] बलु णं घडहडइ समुद्दु ॥९॥

खाइयदंसणि करि वि चडेप्पिणु । अणुवेक्खा सण्णाहु करेप्पिणु ॥
लेवि समाहि महागय पहरणु[1] । सिद्धभूव सरवदउ गणेप्पिणु[2] ॥
सुसमउ णिच्च-बंधु विरएप्पिणु । कहिं सरु कहिं सरु बोलंतउ जिणु ॥
तहि अवसरि भवियणहं णविज्जइ । मिच्छादिट्ठि लोउ बलि किज्जइ ।
सरसईहि मंगलु गाइज्जइ । दयइं समरभरि सेसु भरिज्जइ ॥[3] ५
तं पेच्छिवि संजलणें[4] वुत्तउ । अम्हहं अच्छहं[5] एत्थु ण जुत्तउ ॥
मयरद्धयहं गंपि तं सिट्ठउ । जिणणाहहु[6] बलु जेरिसु दिट्ठउ ॥

घत्ता—देव-देव संपत्तउ जिणु बलवंतउ अग्गिवाणु दंसणु करिवि ।
पहु बुद्धि रइज्जइ पत्तिउ किज्जइ णासहिं[7] दूरि समोसरिवि ॥१०॥

---

जीवनके ज्ञान, दर्शन, सुख और वीर्य रूप स्वभाव अपनी नाना वृत्तियोंसे नानाविध तुरंग-समूहों सदृश चपल चल पड़े। दुर्जय सप्तभंगी व चार प्रमाण रूप गज-पंक्तियाँ भी चलनेमें प्रवृत्त हुईं ॥८॥

लब्धि रूपी फहराती हुई ध्वजाओं सहित, प्रकट हुई नाना पदात्मक शुभ लेश्याओं रूपी विविध स्तंभोंसे स्थिर व गहन, स्यात् शब्द रूपी भेरीकी ध्वनिसे बजते हुए ढक्कोंसे दिशाओंको वधिर करता हुआ 'जिन आ गया, आ गया' ऐसा काहलका रौद्र शब्द निकल रहा था। वह जिनेन्द्र स्वामीका बल ऐसा प्रतीत होता था मानो समुद्र घड़घड़ा रहा हो ॥९॥

क्षायिक दर्शन रूपी हस्तीपर चढ़कर, अनुप्रेक्षाका कवच पहनकर, समाधि रूपी महान् गदाका प्रहरण लेकर, सिद्ध भूमिको अपना लक्ष्य बनाकर, स्वसमयको नित्य-बन्धु बनाकर 'स्मर कहाँ है? स्मर कहाँ है?' कहता हुआ जिनेन्द्र चल पड़ा।

उस अवसरपर भव्य जनोंने उन्हें नमस्कार किया व लोगोंने मिथ्यादृष्टिका बलिदान कर दिया। सरस्वतीने मंगल गीत गाया और दयाने समरके भार सहन करनेमें शेषनागकी सहायता की।

जिनेन्द्रको इस प्रकार समरमें प्रविष्ट होते देख संज्वलनने कहा, 'हमारे रहते आपका ऐसा करना उचित नहीं है।' फिर उसने मकरध्वजके पास जाकर उसे बतला दिया कि जिनेन्द्र-नाथकी सेना किस प्रकार देखी थी।

"हे देव-देव, बलवान् जिनेन्द्र दर्शनको अपना अग्निबाण बनाकर यहाँ आ गया है। हे प्रभु, अब आप अपनी बुद्धिको लगाकर ऐसा कीजिए जिससे वह दूर हटकर भाग जाय।" ॥१०॥

---

९ १. ग वज्जमाणु० २. क ०सामीतणउं ।

१० १. ख पहिरणु २. क ग गणिप्पिणु ३. ख समरसरि सेसु भणिज्जइ ४. क ग पिच्छिवि संजलणि ५. क ग अच्छइ ६. ख ०हो ७. क ग णामहि ।

दुवई—तं णिसुणेवि वयणु रइणाहिं णिब्भंछेवि घल्लिउ।
मूसहि सिण्णु[1] उवरि मंजारहि कहि दीसेइ चल्लिउ ॥११॥

वस्तु—पंच कंडइ लेइ भुवदंडु[1]
सुछाउ[2] दिढु धणु करिवि फरहरंतु धय-मयरु उज्झिवि[3]।
मय-मयगलि आरुहिवि तस्स वयणु सयलइं णिसुंभिवि ॥
हक्कारिप्पिणु मोहणिउ पभणिउ[4] एम महंतु।
अज्जु[5] ण साहमि जइवि जिणु पइसउं जलणि जलंतु ॥१२॥

मोहेण रइणाहु[1] ता भणिउ वलिवलिउ। को भिडइ तउ देव समरम्मि तं चलिउ।
तुव भएण[2] थरहरइ संगामि सुरराउ। पायालि धरणिंदु[3] कंपेइ संकाउ।
हरि भाणु बंभाणु ससि वरुणु ईसाणु। हरु गरुडु गंधव्वु छुंडेइ णियमाणु ॥
णरणियर णरणाह तुव भएण पडिजंति। रणरंगि अरिणियर रोवंति कंदंति ॥
जोइंद णियजोउ मिल्लेवि[4] णासंति। पासंड कयसंड[5] सयखंड झडि जंति ॥
जइ[6] अज्ज जिणणाहु पइसरइ पायालि। सुरलोए गिरिसिहरि तरुगहणि सुविसालि॥
जइ दुग्गदुग्गम्मि जइ जलह मज्झम्मि। जइ वज्जपंजरइं अंधारकूवम्मि ॥
णासंतु णउ छुट्टए[7] अज्जु जिणदेउ। तो णाउ रिउ धरइ जइ[8] करइ तुहसेव ॥

संज्वलनके ये वचन सुनकर रतिनाथने उसकी भर्त्सना की और उसे वहाँ से भगा दिया। "कहीं मूषकोंकी सेना बिल्लीके ऊपर चलती देखी गयी है ?" ११॥

अपने पाँचों वाणोंको भुजदण्डपर लेकर व अपने धनुषको स्वच्छ और दृढ़ करके, अपनी ध्वजापर मकरका चिह्न ऊँचा कर फहराते हुए, मद रूपी हाथीपर सवार होकर व संज्वलनके समस्त वचनको अनसुना कर मदनने मोह राजाको बुलवाकर उससे कहा, "यदि मैं आज उस महान् जिनेन्द्रको अपने वशमें न करूँ तो जलती हुई अग्निमें प्रवेश करूँगा।"१२॥

तब मोहने रतिनाथसे कहा—"हे देव, ऐसा कौन बलवान् है जो समरमें आकर आपके साथ भिड़ सके ? आपके भयसे तो समरमें सुरराज भी थर्रा उठता है। पातालमें धरणेन्द्र शंकासे काँपने लगता है। हरि, भानु, ब्रह्मा, शशि, वरुण, ईशान, हर, गरुड़, गन्धर्व, ये सब देव अपना अभिमान छोड़ बैठते हैं। लोगोंके समूह और राजा आपके भयसे पीठ फेर लेते हैं। रणांगणमें शत्रुओंके समूह रोते और चिल्लाते हैं। योगीन्द्र अपना योग छोड़कर भाग जाते हैं। झुण्डके झुण्ड पाषंडी सौ खण्डोंमें बँटकर झटसे चले जाते हैं। यदि आज जिननाथ पातालमें प्रविष्ट हो जाय, चाहे सुरलोकमें, चाहे पर्वतके शिखरपर, चाहे विशाल सघन वनमें, चाहे दुर्गम दुर्गमें, चाहे जलके मध्यमें, चाहे वज्रके पिंजड़ेमें और चाहे अन्धकूपमें, चाहे जहाँ जाय, किन्तु जिनदेव आज छूट नहीं सकता। शत्रु तो अब तभी बच सकता है जब वह आपकी सेवा करने लगे। यदि वह

११　१. ख तेणु।

१२　१. ख ग भुवदंड २. ख सुछादि ३. ख उभिवि ४. क पभणउ ५. ख अज्ज।

१३　१. क ग रइवाहु २. क ग भयण ३. ख धरणेंदु ४. ख नेल्लेवि ५. क कइसंड ६. क ख अइ ७. ख उव्वरइ ८. ख तो णिच्छए उव्वरइ।

घत्ता—जइ संमुहु आवइ संगरि दावइ अण्णु ण काइमि किज्जइ।
सत्तहिं[9] सुवियारिहि कारागारहिं[10] बंधिप्पिणु घल्लिज्जइ ॥१३॥

दुवई—तावहिं रंगभाउ मयरद्धें वंदिणु ताहु पेसिउ।
जइ तुहुं अज्जु समरि जिणु दावहि ता वहु देमि तूसिउ ॥१४॥

वस्तु—दलउ चप्पिवि वाह उब्भेइ
समर-भरि धीर-कइ[1] करि कडित्तु लीहहं भरेप्पिणु।
जाएवि जिणवरसमुहु भडु भणेइ पयजुउ णवेप्पिणु ॥
देव पहुत्तउ मयरधउ बलु दुद्धरु अपमाणु।
जेम गलत्थिय दूव जिण तेम पडिच्छहि वाणु[2] ॥१५॥

जइ पइसरहि सग्गि णासेप्पिणु। अंकुडेण णिहणइ कड्ढेप्पिणु[1] ॥
जइ भएण णासहि पायालिं[2]। तो वि खणिवि कड्ढइ कुद्दालिं ॥
जइ समुद्दि अच्छहि पइसेप्पिणु। ता मारइ समुद्दु सोसेप्पिणु ॥
जहिं जहिं पइसेसहि[3] णासंतउ। तहिं तहिं पावेसइ धावंतउ ॥
छुट्टहि पर इक्केण उवाएं। सेव करहि तुहुं काइँ[4] विवाएं ॥
पुणु पभणिउ णायक्क भयावणि। को तहो वीर वरइ समरंगणि ॥
पंचिंदिय दप्पंध महाबल। सोल कसाय रायँ[5] पालियछल ॥

सम्मुख आ जाय या संग्राममें दिखाई पड़ जाय तो और कुछ नहीं करना है। सप्त सुविकार (व्यसन) रूपी काराकारमें बाँधकर डाल देना है ॥१३॥

उसी समय मकरध्वजने रंगभाव (शृंगार रस) रूपी भाटको उस (जिनेन्द्र) के पास यह कहकर भेज दिया कि यदि आज समरमें जिनेन्द्रको दिखा दे तो मैं तुझे बहुत पारितोषिक दूँ ॥१४॥

भाटने अपने ओंठ चबा कर बाँह ऊपर उठाई और इस प्रकार (मदनके आदेशका स्वागत किया)। फिर उस समरभारमें धैर्यवान् कविने अपनी कमर कसी और प्रतिज्ञाका स्मरण किया। फिर जिणवरके सम्मुख जाकर व उनके पद-युगलको नमस्कार करके उस भटने कहा "हे देव, मकरध्वज आ पहुँचा है। उसका सैन्य दुर्धर और अपार है। जिस प्रकार आपने उसके दूतोंको अपमानित किया है उसी प्रकार अब आप उसके वाणोंको स्वीकार कीजिये ॥१५॥

यदि तू भागकर स्वर्गमें जावेगा, तो वहाँसे भी वह तुझे अंकुश द्वारा काढ़ निकाल कर मारेगा। यदि भयसे पातालमें भाग जायगा, तो वह कुदालसे खोदकर निकाल लेगा। यदि समुद्रमें प्रवेश करके रहेगा, तो वह समुद्रको सोखकर मारेगा। जहाँ-जहाँ भी तू भागकर जायगा, वहाँ-वहाँ ही वह दौड़कर तुझे पा जायगा। परन्तु एक ही उपायसे तू छूट सकता है। तू उसकी सेवा स्वीकार कर ले। विवाद करनेसे क्या लाभ ? फिर उसने कहा—भयंकर समरांगणमें उसके नायक वीरोंके साथ लड़ना कौन स्वीकार करेगा ? पंचेन्द्रिय दर्पान्ध महाबली, सोलह कषाय राजा

१३ ९. ख सत्तवि १०. ख कारागारिहिं।
१५ १. ख जे समरि भर धीर कुइ २. क ग वाण।
१६ १. ख कड्डइ णिहणेप्पिणु २. ख जहि जहि पइसेसहि पायालें ३. क पयसेसहि ४. ख काम ५. क कसाइ राइ।

को समरंगणि मोहु पडिच्छइ। कामहो को रणि सम्मुहु अच्छइ॥
सत्त भयाहं कवणु जुज्झेसइ। मिच्छत्तह समाणु णउ दीसइ॥
गारव दोस वसण मय उब्भड। आसव दुप्परिणाम महाभड॥

घत्ता—अवरहं मि असंखहं परबललक्खहं लोहउ इय आयण्णियहु।
सक्कहु तो पूसहु अहव णमंसहु अच्छहु णियघरि सुहि[६] जियहु॥१६॥

दुवई—ता सम्मत्तु भणइ रे वंदिण मइं मिच्छत्तु वारिउ।
पंचमहव्वएहिं पंचिंदिय णाणें मोहु वारिउ॥१७॥

वस्तु—सुक्कझाणेण अट्ठदस दोस
तत्तेहिं[1] तह सत्त भय अण्णाणु वि सुअणाणिं वारिउ।
पच्छित्तह सल्लतय[२] समणदोसु[३] संजमिण[४] धारिउ॥
आसवकम्मु तवेण पुणु गारव चारित्तेण।
सत्त-वसण-रेहा फुसिय धम्में दयजुत्तेण॥१८॥

अवर तह य अवरेहिं असंखेहि[1]। णरवर धरिय णरिंदहि[२] लक्खेहिं[३]॥
ता जिणु भणइ भट्ट[४] जइ[५] दुद्धरि। दावहि अज्जु मयणु[६] मह संगरि॥
देमि देस बहु विसय समंडलु। ता पभणेइ भट्टु पालियछलु॥
पत्तु एहि जइ पच्छ खणंतरि। दावमि मयणु देव तुह[७] संगरि॥
अण्णु वि मोहु महाभडवंतउ[८]। भूणरवइहिं[९] तासु भामंतउ[१०]॥

छली तथा मोहका समरांगणमें कौन सामना करेगा? रणमें कामके सम्मुख कौन टिकेगा? सप्त भयोंके साथ कौन जूझेगा? मिथ्यात्वके समान तो कोई दिखाई ही नहीं देता। फिर गारव, दोष, व्यसन व मद जैसे उद्भट तथा आस्रव, दुष्परिणाम आदि महाभट भी तो हैं। और भी दूसरे असंख्यों शत्रुके लाखों बली वीरोंके नाम सुनोगे। यदि शक्ति हो तो तैयार हो जाओ, अथवा नमस्कार करो, अपने घर बैठो और सुखसे जीओ॥१६॥

तब सम्यक्त्वने कहा—"रे बन्दी, मैंने मिथ्यात्वको रोका, पाँच महाव्रतोंने पाँच इन्द्रियोंको और ज्ञानने मोहको। शुक्लध्यानने अठारह दोषोंको, तत्त्वोंने सातों भयोंको तथा श्रुतज्ञानने अज्ञानको रोका। शल्यत्रयको प्रायश्चित्तने तथा श्रमणदोषको संयमने निवारण किया। पुनः आस्रव कर्मको तपने, गारवको चारित्रने एवं सात व्यसनोंकी पंक्तिको दयायुक्त धर्मने स्पर्श किया॥१७-१८॥

उसी प्रकार और भी अन्य असंख्य लाखों नरेन्द्रों द्वारा तेरे वे नरेन्द्र पकड़ लिये जायँगे।

तत्पश्चात् जिनेन्द्रने कहा—"हे भट्ट! यदि आज दुर्धर संग्राममें तू मुझे मदनका दर्शन करा दे, तो मैं तुझे बहुतसे देश और मण्डल सहित विषय पारितोषिकमें दूँ।"

तब वह छली भट्ट कहने लगा—"यदि तू मेरे पीछे-पीछे आवे, तो हे देव, एक क्षणमें मैं तुझे संग्रामके बीच मदनको दिखला दूँगा। और भी, अनेक भूपतियों सहित उसके आस-पास भ्रमण

१६ ६. क घर सुह; ख ग घर सुहि।

१८ १. ख सत्तेहिं २. क ग सल्लतहं; ख सल्लत्तयहं ३. ग सम्वण० ४. ख संजमिणि।

१९ १. क ग असंखिहि २. ख णरिंदिहि ३. क ग लक्खिहिं ४. ख भट्टु ५. क जय ६. ख मयण ७. ख तुहु ८. ख महाभडु वंतउ ९. ख भुवणरवइहि १०. ख लायंतउ; ग भमंतउ

सारंगोवरि सीहु व कुद्धउ। दावमि फरहरंतु मयरद्धउ ॥
ता णिव्वेउ भणइ मइअहियउ। असमद्धयहु[11] वयणु बहु सहियउ ॥
इय भणेवि[12] णासउडु लुणेप्पिणु। थप्पड हणिवि[13] सीसु मुंडेप्पिणु ॥
गलि धरेवि णीसारिउ दुम्मुहु। गउ भणंतु णिव्वेयहं सम्मुहु ॥
अरे[14] णिव्वेय[15] अज्जु तुह[16] दावमि। रायहु हत्थें जमपहु लायमि ॥

घत्ता—वंदिणु आवंतउ णं कगलंतउ खुडियसीसु विग्गुत्तउ।
कामहु सामंतहिं भणिउ हसंतहिं लुग्गडु होइ पहुत्तउ[18] ॥१९॥

दुवई—ता भट्टेण वुत्तु तहो मइं मं हसहु[1] हयासहो।
मह बोहणिय वित्त तुम्हइं पुणु जुज्झहु[2] अहव णासहो ॥२०॥

वस्तु—भट्टु पेच्छिवि[1] मयणराएण
कोवाणलजलिएण[2] अरे रे[3] भट्ट जिणु किं पयंपइ।
आयण्णिवि तं वयणु समुहु थावि वंदियउ जंपइ ॥
महु ण णिहालहि हूव विहि[4] किं मयरद्धयराय।
करि अच्छइ पच्चक्खु सिरु[5] चोरह कित्तिय घायं[6] ॥२१॥

---

करते हुए, सारंग पर सिंहके समान क्रुद्ध महाबली मोहको तथा फहराते हुए मकरध्वजको भी दिखा दूँगा।"

इसपर अतिबुद्धिमान् निर्वेदने कहा—"तुझ असमृद्ध ( दरिद्री ) का वचन बहुत सहन किया।" ऐसा कहकर, नाक काटकर, थप्पड़ मार, सीस मुड़ाकर व गला पकड़कर दुर्मुखको निकाल दिया। वह जाते-जाते निर्वेदके सम्मुख यह कहता गया—'अरे निर्वेद, मैं तुझे आज बतलाता हूँ। तुझे राजाके हाथसे यमके मार्गपर लगाता हूँ।"

बन्दीको मुंडे सीस व विकृत अवस्थामें कंकाल जैसा आते देखकर कामदेवके सामन्तोंने हँसते हुए कहा—"यह तो भग्न होकर आया!" ॥१९॥

तब भट्टने उससे कहा—"मुझ अभागेपर हँसो मत। मुझे तो सीख मिल गई। अब तुम या तो युद्धमें जूझो अथवा यहाँसे भागो ॥२०॥

भट्टको देखकर मदनराजने क्रोधाग्निसे जलते हुए पूछा—"अरे रे भट्ट, जिनेन्द्र क्या कहता है?"

मदनके वचन सुनकर उसके सम्मुख खड़े होकर बन्दी बोला—"हे मकरध्वज राजन्, मुझे क्या आप देख नहीं रहे कि मेरी क्या गतिविधि हुई है। हाथमें प्रत्यक्ष सिर रखा है फिर भी पूछा जाता है चोरकी कितनी घात हुई।" ॥२१॥

---

१९ ११. ग असमघयहु १२. ख भणेइ १३. क हणवि; ख हणेवि १४. क ग अरि १५. क णिव्वेइ १६. ख तुव १७. ग दाविमिं १८. ख हसंतउ।
२० १. ख सहो २. ख जुज्झहो।
२१ १. क पिच्छवि; ग पिच्छिवि २. क ग कोवारण जलियएण; ख कोवारुणजलिएण ३. क ग अरि रि ४. ग हूविहिहि ५. क सिह ६. ख पाय।

वज्जघाउ को सिरिण पडिच्छइ। असिधारापहेण को गच्छइ॥
को जमकरणु[1] जंतु आसंघइ। को भुवदंडइं सायरु लंघइ॥
को जममहिससिंग[2] उप्पाडइ। विप्फुरंतु[3] को दिणमणि तोडइ॥
को पंचाणणु[4] सुत्तउ खवलइ। कालकुट्टु को कवलिहिं कवलइ॥
आसीविसमुहि[5] को[6] करु छोहइ। धगधगंत[7]-हुववहि को सोवइ॥
लोहपिंडु को तत्तु धवक्कइ। को जिणसंमुहु संगरि थक्कइ॥
णियघरमज्झि करहिं बहु धिट्ठिम[9]। महिलहं अग्गइ तोरी[10] वड्डिम[11]॥
मंदिय देक्खिवि करहि घरप्फरि[12]। जइ बीहेहि[13] मयण तो ऊसरि॥
अज्जु वि किं पि देव णउ णासइ। जो णासेसइ सो जीवेसइ॥
महु पुणु जं हूवउ तं हूवउ। जम्मि ण फिट्टइ एहउ दूवउ॥

घत्ता—तं वयणु सुणेप्पिणु तणु विहणेप्पिणु मयरकेउ संचल्लियउ।
सहु णियसामंतहिं पणउ करंतहिं णउ समुद्दु उच्छल्लियउ॥२२॥

दुवई—विसहरु पुप्फुवंतु[1] को छिंदइ वाइसु विरसु विरसए।
उप्परि परिभमंति[2] गिज्झावलि सिव फिक्कारु[3] भासए॥२३॥

---

कौन अपने सिरपर वज्रघात कराना चाहता है ? खाँड़ेकी धारके पथसे कौन जाता है ? कौन जाते हुए यमके दूतसे भेंट करता है ? कौन अपने भुजदण्डोंसे सागरको लाँघता है ? कौन यमके भैंसेके सींग उपाड़ता है ? स्फुरायमान सूर्यको कौन तोड़ता है ? कौन सोते हुए सिंहको खलबलाता है ? कालकूटको कौन कौर लेकर खाता है ? कौन अपना हाथ सर्पके मुखमें डालता है ? धगधगाती हुई अग्निपर कौन सोता है ? तप्त लोह-पिण्डको कौन धोंकता है ? उसी प्रकार कौन जिनेन्द्रके सम्मुख युद्धमें खड़ा हो सकता है ? लोग अपने घरके भीतर बड़ी बहादुरी करते हैं और महिलाओंके आगे तेरी बड़ाई करते हैं। मन्दको देखकर तू बहुत धरपटक करता है, किन्तु यदि अब भय लगता हो तो हे मदन ! यहाँसे हट जाओ। हे देव ! अभी भी कुछ नहीं बिगड़ा। जो यहाँसे भाग जायगा वही जी सकेगा। मेरा तो जो हुआ सो हुआ, जन्मभर इसका दुःख नहीं मिटेगा।

दूतके ये वचन सुनकर ताल ठोंककर मकरध्वज अपने प्रणयशील (स्वामिभक्त) सामन्तोंके साथ वहाँ से चल पड़ा, जैसे मानो समुद्र उछल उठा हो ॥२२॥

फुफकारते हुए सर्पको कौन रोकता है ? काक विरस काँव-काँव करने लगा। ऊपर गिद्धोंकी पंक्ति मँडराने लगी। श्रृगाली फेक्कार करने लगी ॥२३॥

---

२२ १. ग ०कारणु २. ख सिंगु ३. क ग विप्फुरंत ४. क पंचायण ५. क आसीविसु मुहि ६. ख को वि ७. ख धवधवंत ८. क ग हुअवहि ९. क ग धिट्ठिव; ख बहुवडिम १०. ख तेरी ११. क बुम्मिम; ख बडिम १२. ख घरप्फुरि; ग घप्पप्फरि १३. ग लीहेहि।

२३ १. क पुप्फवंतु २. क परिभमंत ३. ख फेक्कारि।

**वस्तु**—कलसु विहडइ पवणु पडिकूलु
पच्छिलइ छिंक हुव लवइ णयणु[1] वामउ[2] सुणिब्भरु।
एकट्ठिउ साणु खरु वेवि मिलिवि विरसहिं णिरंतरु॥
तं अवसवणु णिएवि[3] तहिं उब्भउ थक्कइ जाम।
इत्तहि जिण-सामिय[4]-बलहु चिंधइं दिट्ठइं[5] ताम ॥२४॥

सुरविंद-णवियस्स। सिरि-जिणवरिंदस्स॥
तहो सेण्णु[1] संचलइ। तइलोउ खलभलइ॥
गिरिराउ टलटलइ। जलरासि झलझलइ[2]॥
फणिराउ सलसलइ[3]। सुरराउ चलचलइ[4]॥
धरणियलु खलभलइ। तसजीउ भउँ पडइ॥
परभडसहायस्स[5]। तह मयणरायस्स[6]॥
णियबल-सउण्णाइं। चलियाइं सेण्णाइं[7]॥
धावंतवरभडइं। फरहरियधयवडइं॥
चलवलिय हयथडइं[8]। गुलगुलिय गयघडइं[9]॥
भुवणयलपूराइं। पडु पडह तूराइं॥
वरवीर[10] धीराइं। पुलइयसरीराइं॥

**घत्ता**—समरभर-पहुत्तइं छलु पयडंतइं णियसामिय-आणंदणइं।
सम्मुहु धावंतहं तुडिय[11] चडंतहं सुहडसंघकयमद्दणइं ॥२५॥

कलश फूट गया, पवन प्रतिकूल चलने लगा, पीठपर छींक हुई, बायाँ नेत्र खूब फड़कने लगा, श्वान और खर दोनों इकट्ठे मिलकर निरन्तर विरस भोंकने लगे। ऐसे अपशकुन देखकर जब मदन वहाँ निस्तब्ध खड़ा था तभी उसे जिनस्वामीकी सेनाकी ध्वजाएँ दिखाई दीं ॥२४॥

देवोंके समूह जिन्हें नमस्कार करते हैं उन श्री जिनवरेन्द्रकी सेना आगे बढ़ रही है। त्रैलोक्य खलभला रहा है। गिरिराज (सुमेरु) टलटला रहा है। जलराशि (समुद्र) झलझला रहा है। फणिराज शेषनाग सलसला रहा है। सुरराज (देवेन्द्र) चलायमान हो रहा है। धरणी तल खलभला रहा है। त्रस जीव भूमिपर गिर रहे हैं। उसी प्रकार अपने उत्तम भटों सहित मदन राजकी भी निज बलसे पूर्ण सेनाएँ चल पड़ीं।

उनमें सुभट दौड़ रहे हैं। ध्वजापट फहरा रहे हैं। घोड़ोंके समूह चुलबुला रहे हैं। गज पंक्तियाँ गुलगुला रही हैं। ज़ोरके नगाड़े और तूर्य भुवनतलको पूर रहे हैं। श्रेष्ठ वीर और धीर योद्धा पुलकित शरीर हो रहे हैं। समरके उन्मादसे प्रेरित होकर कौशल प्रकट करते हुए अपने स्वामीको आनन्ददायी, सम्मुख दौड़ते व तेजीसे चढ़ाई करते हुए सुभट-समूहका सम्मर्दन करनेवाले सैन्य आगे बढ़ रहे हैं ॥२५॥

---

२४ १. क बयणु २. क वावौं; ग वावउ ३. ख णिवेवि ४. क सामी; ग सामि ५. क ग दिट्ठउ ताम्व।

२५ १. क ग तहु सेनु २. क छलछलइ ३. क ग सलवलइ ४. क ग चलवलइ ५. क सहाइस्स ६. क °राइस्स ७. क ग चलिया सिन्नाइं ८. ख हयथट्ट ९. ख गयघट्ट १०. क वरवीरु ११. ख ग तुडिहि।

दुवई—णिसुणिवि सुहडसंघकोलाहलु रइ थरहरिय णियमणे ।
मयरद्धयहु पुरउ थाएप्पिणु पुणु विण्णवइ तक्खणे ॥२६॥

वस्तु—देव दुद्धरु समरि जिणराउ
किं सिद्धिए वरंतियए[1] तुम्ह[2] कुसलि बहु वहु[3] वरेसहु ।
जीवंतहु[4] सीयलउ देवदेव पाणिउ पिएसहु[5] ॥
वारिवि मयरद्धउ भणइ जीविज्जेइ[6] छलस्सु ।
तं णउ मंगमि इत्थु[7] जए जहिं पइसारु खलस्सु[8] ॥२७॥

पहिलउ गउ रयणाइं[1] लएप्पिणु । कंठह धरिवि दूव घल्लेप्पिणु ॥
भट्टु लुणिउ तिहुअणि विक्खायउ । अण्णु वि उप्परि चप्पिवि आयउ ॥
एयहु सिद्धिहिं कारणि भंजमि । एत्तिउ[2] छलु छड्डंतु ण लज्जमि ॥
पिच्छि पिच्छि[3] संगामु पहुत्तउ । जोयहु[4] सुरवरणियहु महंतउ ॥
अज्जु णियंतहं सुरवरविंदहं । किण्णर-जक्ख-फणिंद-णरिंदहं ॥
इव्वहिं जिणहं रणंगणि दुद्धर । लायमि[5] थरहरंत संधिवि[6] सर ॥
वहु दियहइं[7] गज्जंतउ अच्छइ । मह्रु कर्मि[8] पडिउ[9] अज्जु कहिं[10] गच्छइ ॥
ता सुहडत्तु ताम पंडियगुणु । ताम सीलु संजमु संचियधणु ॥
ता गज्जिज्जइ भुवणब्भंतरि । ता सुकम्म सयल[11] वि सोहहिं णरि ॥

सुभट समूहके कोलाहलको सुनकर रति अपने मनमें थर्रा उठी और मकरध्वजके सम्मुख खड़ी होकर उसी क्षण प्रार्थना करने लगी ॥२६॥

हे देव ! समरमें जिनराज दुर्जेय हैं । सिद्धिको वरनेसे क्या लाभ ? यदि आप कुशल रहे तो बहुत वधुओंको वर लेंगे । हे देव देव ! जीवित रहिये और ठंडा पानी पीजिये । इसपर मकरध्वजने रोकते हुए रतिसे कहा—जिस तिस प्रकार छल करके ऐसे जगत्में जीवित रहना मैं नहीं माँगता जहाँ खलका प्रवेश हो ॥२७॥

मदन बोलता गया—पहले तो वह जिनेन्द्र रत्नोंको ले गया और उसने दूतको गला पकड़कर निकाल दिया । उसने हमारे त्रिभुवन-विख्यात भट ( बन्दी ) को मूँड़ डाला और अब मेरे ऊपर चढ़कर आया है । मैं सिद्धिके कारण इसे भंग करूँगा । उसका इतना छल छोड़ते क्या मुझे लाज नहीं आयेगी । देख ! इस प्रारम्भ हुए संग्रामको देख और देवोंके महान् समूह को भी देख । आज समस्त सुरवर-वृन्दों, किन्नरों, यक्षों, फणीन्द्रों और नरेन्द्रोंके देखते हुए अभी मैं रणांगणमें दुर्द्धर और थर्राते हुए वाणोंका संधान करके उस जिनेन्द्रपर छोड़ता हूँ । बहुत दिनोंसे यह गरजता रहा है । आज मेरे पंजेमें पड़कर कहाँ जायगा ? तभी तक सुभटत्व और तभी तक पण्डित गुण, तभी तक शील, संयम और संचित धन है, तभी तक भुवनके अन्दर गरजा जाता है और तभी तक मनुष्यमें समस्त सुकर्म शोभा देते हैं, तभी तक महा गुण और

२७　१. ख वरतियइं २. ख अम्ह ३. क विहु ४. ग जीवंतहं ५. ख पिवेसहु ६. जीविज्जइ ७. ग एत्थु ८. ख ग खल्लसु ।

२८　१. रइणाइं २. क ग इत्तिउ ३. क पिछि पिछ; ख पेच्छि पेच्छि ४. क जोइहु ५. क लाइमि ६. क संधवि ७. क °दियह; ख दिययहं ८. ख कर ९. क पडउ १०. ख कहं ११. ग सुकम्मु सयलु ।

घत्ता—ता रहइ महागुणु वरसिंहासणु[12] ता किज्जइ तवयरण वर।
उब्भिय मयरद्धउ हउं रणि कुद्धउ जाम ण लायमि[13] हियइ[14] सर ॥२८॥

दुवई—ता मयरद्धयस्स सो वंदिणु दावइ समुहु जिणवरं।
पिच्छहि[1] देवदेव आवंतउ किं वोल्लहि[2] मडप्फरं ॥२९॥

वस्तु—अरे रे पेच्छहि एहु सम्मत्तु
एहु संजमु उच्छरिउ एह पंच वय रण महाबल।
इय तत्त धावहिं समुह[1] एय णाण पालंत[2]णियछल ॥
एहु[3] आवंतउ को धरइ फरहत्थउ[4] णिव्वेउ।
पेच्छहु जिणसामियहं बलु सामंतहँ णउ छेउ ॥३०॥

बंदिणेण जा जिणबलु दाविउ[1]। मयरद्धयहु सेण्णु ता धाविउ[2] ॥
मिलियइं संगरि पुलयविसट्टइं[3]। जिणवर[4]-मयण-बलइं आभिट्टइं ॥
जय-कारणि णिट्ठुर पहरंतइं। सामि-पसाय-दाय[5] सुमरंतइं ॥
सुहड- पमुक्क-हक्क-लल्लक्कइं। पहरिय इक्कमिक्क गयसंकइं ॥
हुंकरंति[6] समुहत्थिय दासइं। दिण्णघाय[7] कंदरकयतासइं ॥
सुरकामिणि अवलोइय वीरिं[8]। सम्मुहु दिण्ण पयइं अइधीरिं ॥
अग्गिवाण थक्केण दइच्चें। मिच्छत्तें मयरद्धयभिच्चें ॥

उत्तम सिंहासन है एवं तभी तक श्रेष्ठ तपश्चरण किया जाता है, जब तक मैं मकरध्वज उठकर और रणमें क्रुद्ध होकर हृदयमें अपने बाण नहीं छेद देता ॥२८॥

उसी समय उस बन्दीने मकरध्वजको सम्मुख आते हुए जिनवरको दिखाकर कहा—हे देव देव ! उन्हें आते हुए देखिये ! मद भरी बातें क्या बोल रहे हैं ? ॥२९॥

अरे अरे ! देखो ! यह सम्यक्त्व है, और यह संयम उछल रहा है । ये रणमें महा बलवान् पाँच व्रत हैं । ये सम्मुख तत्त्व दौड़ रहे हैं, और ये अपने छल ( चातुर्य ) का पालन करते हुए ज्ञान हैं । और यह जो फहराता हुआ निर्वेद आ रहा है उसको कौन रोकेगा ? देखो इस जिन-स्वामीके बलको ! जिसमें सामन्तोंकी सीमा नहीं है ॥३०॥

इस प्रकार जब उस बन्दीने जिनेन्द्रके बलको दिखलाया तब मकरध्वजका सैन्य भी उनकी ओर दौड़ पड़ा । जिनवर और मदनके सैनिक संग्राममें मिल गये और पुलकित होकर परस्पर भिड़ गये । वे अपने-अपने स्वामीके प्रसाद और दायका स्मरण करते हुए विजयके लिए निष्ठुर प्रहार करने लगे । सुभट हाँकें और ललकारें छोड़ने लगे और निःशङ्क होकर एक दूसरेपर प्रहार करने लगे । वे वीर योद्धा अपने सम्मुख स्थित शत्रु योद्धाओं ( दासों ) के प्रति हुंकार करते हुए ऐसे प्रहार करने लगे जिनसे कायरोंको त्रास होने लगा । उनका पराक्रम सुरांगनाएँ देख रही थीं । वे अति धैर्यपूर्वक आगेको अपने पैर बढ़ाने लगे । उसी समय मकरध्वजके धुरन्धर योद्धा मिथ्यात्व

२८ १२. क ग वहु सीहासणु १३. क लाइमि १४. हियय ।
२९ १. ख पेच्छहि; ग पिछहं २. क ग बुल्लहि ।
३० १. ख धावेहि समु २. ख पालंति ३. क इहु; ख यहु ४. क ग खरहत्थउ ।
३१ १. दावियउ २. ख धावियउ ३. क ख पुलइ° ४. क जिणवरु ५. क पसाइदाइ; ख पसाइदाण ६. क हुंकरंत ७. क °घाइ ८. क ग बहुवीरि

जिणह सेण्णु किउ पारावत्तउ । संकसहिउ णासउ सयणत्तउ ॥
णिययसामिधीरत्तउ अक्खइ[९] । धावंतउ घरु सुहु आकंखइ ॥
दिक्खिवि रस-वस-कद्दम तसियउ[१०] । मूढउ होइ कुमज्जहि वसियउ ॥
बहु मिच्छत्तघाय[११] लिहक्कंतउ । णाणा णरहु सरणु पइसंतउ ॥
घत्ता—णउ करइ[१२] पउत्तउ संकि जुत्तउ अइयारेण पवत्तियउ[१३] ।
अप्पउ ण संभालइ आण ण पालइ मिच्छत्तेण धियत्तियउ ॥३१॥

दुवई—ता गयणयले थियह सुरविंदहं तहिं[१] बंभाणु भासए ।
सुरवइ पिक्खु पिक्खु[२] तुह णाहह बलु भज्जंतु दीसए[३] ॥३२॥

वस्तु—भणइ सुरवइ जित्थु मिच्छत्तु
तहिं णासइ जिणहं बलु बंभ बंभ खणमज्झि[१] होसइ ।
जहिं सुहडु सम्मत्तु एहि णिव्वेए[२] सहु समुहु पइसइ[३] ॥
णिस्संका सा तिहि बलिण समुहु भिडंति पयंड[४] ।
दावमि सम्मत्तेण स हु संजायउ[५] सयखंड ॥३३॥

हंसासणु पुणु बोलणह[१] लग्गु । जइ कह वि सक्क मिच्छत्तु भग्गु[२] ॥
ता[३] केम जिणिव्वउ मोहमल्लु । मोहु जि तइलोयह हियइ[४] सल्लु ॥

---

ने स्थिर होकर अग्निबाण छोड़े और जिनेन्द्रके सैन्यको पीछे हटा दिया । वह सेना सशङ्क होकर भाग उठी । कोई योद्धा अपने स्वामीके धीरत्वकी तो प्रशंसा करता है, किन्तु स्वयं घरकी ओर दौड़ता हुआ सुखकी आकांक्षा करता है । कोई रुधिर और वसाकी कर्दम ( कीचड़ ) को देखकर भयभीत हुआ मूढ़ हो गया और कुमार्गमें जा पड़ा । कोई मिथ्यात्वके बहुतसे प्रहारोंसे लुकता हुआ ( छिपता हुआ ) नाना लोगोंकी शरणमें गया । वह प्रतीति नहीं कर पा रहा था, शङ्कासे युक्त था एवं अतिचारसे प्रवर्त्तन कर रहा था । वह अपनेको न सम्हाल पा रहा था और न आज्ञाका पालन कर रहा था । मिथ्यात्वसे वह इतना आतंकित हो गया था ।।३१।।

तब वहाँ गगनतलमें स्थित देववृन्दोंके सम्मुख ब्रह्मा बोला—हे सुरपति ! देखो, देखो ! तुम्हारे नाथका बल भग्न होता दीख रहा है ।।३२।।

तब सुरपति बोला—जहाँ मिथ्यात्व है, वहाँसे जिनेन्द्रका बल भागने हीं वाला है । हे ब्रह्मा ! अब देखो, एक क्षणमें क्या होता है ? वहाँ सम्यक्त्व निर्वेदके साथ आकर प्रवेश करेगा और उसके निःशंकादि बली और प्रचण्ड योद्धा सामने आकर भिड़ेंगे । तब मैं तुम्हें उसके ( मिथ्यात्वके ) सम्यक्त्वके द्वारा सौ टुकड़े हुए दिखला दूँगा ।।३३।।

हंसासन ( ब्रह्मा ) फिर बोलने लगे—हे शक्र ! यदि किसी प्रकार मिथ्यात्व भग्न हो ही गया तो भी मोह मल्ल किस प्रकार जीता जायगा ? मोह ही तो त्रैलोक्यके हृदयका शल्य है ।

---

३१ ९. क अखय १०. क भासियउ ११. क घाइ १२. क ग करहि १३. पवित्तियउ ।

३२ १. क तह २. ख पेच्छु पेच्छु ३. दीसइ ।

३३ १. ख खणिमज्झ; ग खणि मज्झि २. क णिव्वेई; ग णिव्वेइं ३. क पयसइ; ख पईसइ ४. क भिडंत पयंडि ५. क ग संजाय ।

३४ १. ख बुल्लण लग्गउ ग बोल्लणह २. ख मिच्छत्तु व भग्गउ ३. ख तो ४. ख °लोयहु दियइ

मोहेण जि संसयकूवि[5] छुद्‌धु । मोहेण जीउ दिढबंधि वद्‌धु[6] ॥
मोहु जि पाडइ जीवउलु[7] णरइ । मोहु जि दावइ बहु दुक्खघरइं[8] ॥
मोहेण कम्म[9] णउ संवरन्ति[10] । मोहेण जीव भवि भवि[11] मरंति ॥
परबलदलवट्टणु गंधहत्थि । जिणबलि मोहस्स ण मल्लु[12] अत्थि ॥
जसु आउह[13] बत्तीसंतराय । चउवीस गंथ संदिण्णघाय ॥

घत्ता—तं वयणु सुणेप्पिणु इंदु हसेविणु भणइ बंभ साहेव्वउ[14] ।
केवल-अहिणाणें जिणवरवाणें खणह मज्झि मारेव्वउ[15] ॥३४॥

दुवई—जइ कह कह व सक्क रणि जिप्पइ णाणिं[1] मोहु दुद्धरो ।
ता धावंतु[2] मयणरायस्स ण जिप्पइ चित्त-सिंधुरो[3] ॥३५॥

वस्तु—सहसलोयण दिट्ठ मइं बहुव[1]
ते गंजिय[2] जेम रणि मयण वत्त णउ[3] कहण आवइ ।
पुणु संमुहु णउ चवइ कण्णलग्गि[4] अक्खइ पयावइ ॥
हरि संकरु हउं तिण्णि वि[5] जण जुज्झहुँ चल्लिय तेण ।
हरु पभणइ हउँ मयणअरि बुल्लिउ भुवणजणेण ॥३६॥

मोहने ही जीवको संशयके कूपमें डाला है, और मोहने ही जीवको दृढ़ बन्धनमें बाँधा है। मोह ही जीव समुदायको नरकमें पड़वाता है, मोह ही नाना दुःखके घरोंको दिखलाता है। मोहके कारण ही कर्मोंका संवरण ( निवारण, रोक ) नहीं होता। मोहके कारण ही जीव भवभवमें मरणको प्राप्त होते हैं। वह शत्रुके बलका नाश करनेवाला गन्ध-हस्ती है। जिनेन्द्रकी सेनामें मोहके बराबरका कोई मल्ल नहीं है, क्योंकि उसके आयुध बत्तीस अन्तराय हैं और चौबीस ग्रन्थ ( परिग्रह ) उसके प्रहार रूप। ब्रह्माके वचनको सुनकर इन्द्र हँसकर बोला—हे ब्रह्मा ! जरा ठहरिये। जिनेन्द्रके केवलज्ञान रूपी वाणसे उस मोहमल्लका एक क्षण मात्रमें अन्त हो आयगा ॥३४॥

ब्रह्मा बोला—हे शक्र ! यदि किसी प्रकार रणमें ज्ञानके द्वारा दुर्द्धर मोहको जीत भी लिया गया तो भी मदनराजका दौड़ता हुआ चित्त रूपी हाथी नहीं जीता जा सकेगा ॥३५॥

हे सहस्र लोचन ! मैंने ऐसे बहुतोंको देखा जिनको मदनने रणमें ऐसा परास्त किया कि बात कहनेमें नहीं आती। फिर सम्मुख न बताकर व कानमें लगकर प्रजापतिने कहा—हरि, शंकर, और मैं ये तीनों जन उस मदनसे जूझनेके लिए चले। हरि बोले, मुझे भुवन भरके लोगोंने मदन-का अरि ( शत्रु ) कहा ही है ॥३६॥

---

३४ ५. क ग संसियकूवि ६. क बंधबंधु; ख दिढिबंधि वद्‌धु; ग बंधबद्‌धु ७. ख जीउलु ८. क ग दुक्खु घरइ; ख दुक्खुघरइं ९. ख कम्मु १०. संचरंति ११. क ग जीउ १२. ख समहु १३. क आउस १४. ख हसेप्पिणु पभणइ बंभु सहेव्वउ १५. ख खणमज्झे मारिव्वउ ।

३५ १. ख णाणें २. क धावंत ३. क चित्तु सिंधुरो ।

३६ १. ख ग मइमहुव २. ख गज्जिय ३. ख णव ४, ख चलइ कंतलग्गि ५. ख हरिसंकरहउ तेण्णेवि ।

तहो बलेण तिण्णि वि उच्छल्लिय। मयरद्धयहं उवरि संचल्लिय ॥
तिडिपिडंतु हरु धावइ अग्गइ। हेडि करंतु जणद्दणु वग्गइ ॥
ताहँ बलेण हउँ वि गलगज्जिउ। सम्मुहु जुज्झंतउ णउ लज्जिउ ॥
तिण्णि वि पत्त मयणसंगरि भउ।
दिक्खिवि तेण वंतु विसहद्धउ। थरहरंतु वच्छत्थलि विद्धउ ॥
पाडिउ घुम्ममाणु संगरि धरि। गउरिए दिण्णु[1] वाउ तहिं अवसरि ॥
पुणु उच्चल्लिउ मउलियणेत्तउ। णियमंदिरि गंगाजलिं सित्तउ ॥
विद्धउ णारायणु बहु-वाणहिं। कहव ण कहव ण मेलिउ पाणहिं ॥
महु भत्तारु देव रक्खिज्जहि। एम भणेवि लच्छि माणिज्जहि[2] ॥
दुहि वाणेहि वच्छत्थलि ताडिउ। विरसमाणु हउं महियलि पाडिउ ॥
लिहक्किवि रिच्छिहिँ[3] अइओ थक्कउ। तिण[4] कारणि मारेव्वउ चुक्कउ ॥
रक्खिउ तेण ताइं सोमुत्तिय[5]। ता दिवसाउँ[6] जाय[7] सुरवइ पिय ॥
जा पसूय सा वेयण जाणइ। अण्ण हसेइ मूढ ण वियाणइ ॥
घत्ता—अम्हइं इय दिक्ख लाइय सिक्ख फलु दिट्ठउ अणुहुत्तउ[8]।
तुव दावमि[9] लग्गउ मयणह भग्गउ णासेसइ जिणु गुत्तउ[10] ॥३७॥
दुवई—सुरवइ भणइ अज्जु जिणणाहें[1] मयणु ण हणिउ जइ रणे।
भूव-भविस्स-कालि[2] वट्टंतए[3] जायउ अजउँ[4] तिहुवणे ॥३८॥

---

उनके बलपर हम तीनों उछल उठे और मकरध्वजके ऊपर चल पड़े। तड़फड़ाता हरि आगे दौड़ने लगा, होड़से जनार्दन भी कूदने लगे। उनके बलसे मैं भी गाल बजाने और गर्जने लगा और सम्मुख युद्ध करनेमें न लजाया। इस प्रकार हम तीनों मदनके साथ संग्राममें उतरे। मदनने वृषभध्वज (शिव) को आता देख वक्षस्थलमें वेधा, जिससे वे थर्रा उठे और चक्कर खाकर संग्राममें धरातलपर गिर पड़े। उस अवसरपर गौरीने उनके ऊपर हवा की और फिर उनको मुकुलित नेत्र मूर्छित अवस्थामें ही वहाँ से हटाया और अपने मन्दिरमें पहुँचकर गङ्गाजलसे सींचा। उधर नारायण भी अनेक बाणोंसे बिद्ध हुए और किसी प्रकार उनके प्राण नहीं छूटे (छूटनेसे बचे)। तब लक्ष्मी यह कहकर मनाने लगी कि हे देव! मेरे भर्तारकी रक्षा कीजिये। मैं भी दो बाणोंसे वक्षस्थलमें ताड़ित होकर चीखता-चिल्लाता महीतलपर जा पड़ा। रिक्षी (रीछनी) ने आच्छादित करके छुपा लिया। इस कारणसे मैं मारा जानेसे बच गया। चूँकि उस सुमूर्तिने मेरी रक्षा की इसीलिए उसी दिनसे वह, हे सुरपति, मेरी प्रिया हो गयी। जिसने प्रसूति की है वही उसकी वेदना जानती है। अन्य मूढ़ जो नहीं जानती वह हँसती है। हमने यह देखा और सीख ली। मदनसे झगड़ा करनेका फल देखा और अनुभव किया। मैं तुम्हें दिखा दूँगा कि मदनसे युद्धमें लगनेपर घायल होकर जिन भाग जायेंगे ॥३७॥

सुरेन्द्रने कहा—यदि आज जिननाथने रणमें मदनका हनन नहीं किया तो वह भूत, वर्तमान और भविष्य कालके लिए त्रिभुवनमें अजेय हो जायगा ॥३८॥

---

३७ क ख दिण्ण २. क ग भणेविणु लच्छिय णिज्जउ ३. ख लिहक्कि तिरिच्छहिं ४. क ग तिणि ५. क ग सुमुत्तिय ६. क दिवसाइ; ग दिवसाय ७. क ग जाइ ८. ख विट्ठउ अणहुत्तउ ९. क दाइमि; ग दायमि १० क जिणगुत्तउ।

३८ १. ख ग जिणणाहहं २. क ग भूयभवियस्स कालि ३. वडत्तउ ४. ख अजु।

वस्तु—जाम[1] णियबलु दिट्ठु भज्जंतु।
ता धाविउ सम्मुहउ वलि रे वलि रे मिच्छत्त णिग्गुण।
मइं पत्तइं दंसणिण अत्थि सत्ति ता जुज्झि दुम्मण[2] ॥
पिच्छंतहं णियपरबलहं गयणंगणि देवाहं।
इक्क परज्जिय होउ जउ मयण[3] णरिंद-जिणाहं ॥३९॥

ता मिच्छत्तु भणइ रे दंसण। लद्धउ बहुवहि[1] दिवसहि दुज्जण ॥
पंचिंदिय-भड-मोह-सहायहो। को जिप्पइ मयरद्धयरायहो ॥
अरे सम्मत्त पयाउ पयासहि। एं तो तुहुं मरेसि लहु णासहि ॥
ता सम्मत्त भणइ जिणसेविरु। सेणावइ जो भडु अग्गिमधुरु[2] ॥
बोल्लहि[3] तं जि जं जि मणि भावइ[4]। चवइ[5] तुंडु तणु दुक्खइं पावइ[6] ॥
ता मिच्छत्त कोवँ[7]विससंसिय। मूढत्तय वाणावलि पेसिय ॥
दंसणेण विवरीयहिँ[8] तज्जिय। पुणु छडयद्दण बाण विसज्जिय ॥
मूढत्तय मग्गणेहि णमंसिय[9]। अंतरालि घल्लिय[10] विद्धंसिय ॥
तो मिच्छत्तें समरि रउद्दें[11]। संकासत्ति लइय साणंदें ॥
तिहुवण-जण-मण-दंत-गुरुक्की[12]। धगधगंत सम्मत्तहो मुक्की ॥
ता णीसंकसत्ति जालेप्पिणु[13]। अंतयालि घल्लिय णासेप्पिणु[14] ॥

जब सम्यग्दर्शनने अपने सैन्यको भग्न होते देखा, तब वह दौड़कर सम्मुख आया और बोला—रे मिथ्यात्व निर्गुण ! हट जा। अब मैं सम्यग्दर्शन आया हूँ। यदि तुझमें शक्ति हो तो रे दुर्मन, मुझसे जूझ ! आज अपने और पराये सैन्योंके तथा गगनांगनमें देवोंके देखते हुए मदन नरेन्द्र और जिनेन्द्रमेंसे किसी एकका पराजय और दूसरेका जय हो जाय ॥३९॥

यह सुनकर मिथ्यात्व बोला—रे दर्शन ! रे दुर्जन ! तुझे मैंने आज बहुत दिनोंमें पाया है। जिसके पंचेन्द्रिय भट हों और मोह सहायक हो उस मकरध्वज राजाको कौन जीत सकता है ? अरे सम्यक्त्व ! दिखला अपना प्रताप। तू निश्चयसे मरेगा। यदि जीवित रहना चाहे तो जल्दी यहाँसे भाग जा ! तब जिनेन्द्रका सेवक जो धुरन्धर भट और सेनापति था वह सम्यक्त्व बोला—जो मनमें आवे सो बोल ले। किन्तु याद रख, मुख बोलता है और दुःख पाता है शरीर। तब मिथ्यात्वने कोप-विषसे संसिक्त मूढ़ता-त्रय रूप वाणावलि प्रेषित की। उधरसे उनके विपरीत दर्शनने तर्जना करते हुए षडायतन रूप बाण विसर्जित किये। उन बाणोंने मूढ़ता-त्रयको बीचमें ही नवाकर विध्वस्त कर डाला। तब समरमें रौद्र उस मिथ्यात्वने आनन्दसे शंकाशक्ति हाथमें ली और त्रिभुवनके लोगोंके मनको दमन करनेमें महान् उस धगधगाती हुई शक्तिको सम्यक्त्वपर छोड़ा। तब

३९ १. क जामु; ग जाम्व २. ख दुम्मय ३. ख मयणु।

४० १. ख बहुविह २. ख °धरु ३. क ग बुल्लहि ४. ख भावहि ५. ग चलइ ६. ख पावहि ७. ग को वि ८. ख विवरियह ९. ख णमम्मिय १०. ख घल्लेवि; ग घल्लिवि ११. क मिच्छत्तहि समरि रउद्दहि १२. ख दंसमुरुक्की १३. ख जाणेप्पिणु १४. क ग णासेविणु।

कंखा[१५]-पमुह लइय दिव्वावहु । णिक्कंखाइं व करिय परंमुहु[१६] ॥
अट्ठमयाउह णेइ कुदंसणु । संवेयाइहिं वरइ[१७] सुदंसणु ॥

घत्ता—दिक्खिवि सम्मत्तें रणि पहरंतें बहुपहरणउ अभंगें ।
सो हउ वच्छत्थलि पाडिउ महियलि तत्त[१८]-महारुइ रंगें ॥४०॥

दुवई—जा मिच्छत्तु सत्तु रणि पाडिउ ता इंदें पबोल्लिउ ।
पिच्छसु[१] बंभ सेण्णु सम्मत्तें मयरद्धयहो[२] पेल्लिउ ॥४१॥

वस्तु—ताम जिणवर[१]सेण्णि भउ रोलु
संजायउ जय जय सहिउ आहयाइं तूरइं[२] गहीरइं ।
पिच्छेविणु[३] णियबलु सरिण हम्ममाणु सम्मत्तवीरइं[४] ॥
पुच्छिउ मोहु महल्लु[५] पुणु महु बलु किं भज्जेइ[६] ।
पाडिउ अग्गिमखंधु[७] तउ तिं परबलु[८] गज्जेइ ॥४२॥

अक्खिउ मोहिं[१] मयणहं जामहिं । णरय-गइए[२] धाहाविउ तामहि ॥
हा मिच्छत्तें मोहिउ[३] कायउ । हा मिच्छत्त काइं तउं[४] जायउ ॥
हा पहु पइं विणु महु घरु सुण्णउ । हा हा णिष्फलु गउ तारुण्णउ ॥

---

सम्यक्त्वने निःशंक शक्तिको प्रज्वलित कर बीचमें ही उसे नष्ट कर डाला । फिर इधर मिथ्यात्वने कांक्षादिक दिव्य आयुध लिये, तो वहाँसे सम्यग्दर्शनने निःकांक्षा आदि लेकर उन्हें पराङ्मुख कर दिया । फिर कुदर्शनने अष्ट मद रूप आयुध चलाये, जिन्हें सम्यग्दर्शनने संवेगादिक द्वारा निवारण किये । जब सम्यक्त्वने रणमें प्रहार करते हुए देखा कि मिथ्यात्वके पास भी अभंग रूपसे बहुतसे प्रहरण हैं, तब तत्त्व-महारुचि रूप आयुधसे वक्षस्थलमें प्रहार करके उसे रंगभूमिमें धराशायी कर दिया ॥४०॥

इस प्रकार जब मिथ्यात्व शत्रु रणमें गिरा दिया गया तब इन्द्र बोला, देखिये ब्रह्माजी ! मकरध्वजके सैन्यको सम्यक्त्वने पेल डाला ॥४१॥

उस समय जिनवरकी सेनामें हर्ष-ध्वनि उठ खड़ी हुई । जय ! जय ! शब्द सुनाई दिये और गम्भीर तूर्य बजने लगे । जब स्मर (कामदेव) ने देखा कि सम्यक्त्व वीर द्वारा अपने सैन्यका वध हो रहा है, तब उसने अपने महाभट मोहसे पूछा कि मेरी सेना क्यों भग्न हो रही है ? तब मोहने कहा कि तुम्हारी सेनाके अग्रिम स्कन्धको गिरा दिया गया है, और इसीसे शत्रु बल गरज रहा है ॥४२॥

जब मोहने मदनसे यह बात कही, तब उसी समय नरक गति धाह देकर रोने लगी । हाय ! मिथ्यात्वने यह क्या मूढ़ता की ? हाय मिथ्यात्व ! तुम्हारा यह क्या हुआ ? हे प्रभु, आपके विना मेरा घर सूना हो गया । हाय ! हाय ! मेरा तारुण्य भी निष्फल गया । हाय !

---

४० १५. ख संखा १६. ख पंम्मुह १७. क ख चरइ १८. क मत्त ।

४१ १. ख पेच्छिसु २. ख मयरद्धयहउ ।

४२ १. ख जिणवरु २. क तंलय; ग तंलइ ३. ख पेछेविणु ४. ख विरवइ ५. ख मोह महल्ल ६. ख अग्गमिखंधु ८. क परिबलु ।

४३ १. क मोहहिं २. क ख णरयगएइ ३. ख मोहिय; ग मोडिय ४. क तुहु ।

हा विणट्ठु पासंड सहासइं। हा पंच वि दंसणइं हयासइं ॥
हा हा दंसण तुहुं दयवंतउ। णाहु ण रक्खिउ रणि पहरंतउ ॥
वारिय मोहें ताम तुरंती। णिसुणहि[५] वत्त थक्क[६] विलवंती ॥
म्हारी किं ण सत्ति परियाणहि। अम्हइं मारियाइं बहु जाणहि ॥
तुव पहु दंसणघाइं[७] पणट्ठउ। अच्छइ कुच्छिय-पहहिं[८] पइट्ठउ ॥
जीवमाणु आयण्णिवि सुंदरि। गय विसण्णमण थक्किय णियघरि ॥
इत्तहिं मोहु णरिंदु पधायउ। जलि थलि महियलि कहमि ण मायउ ॥
णियबलु धीरवंतु गउ तेत्तहि। अच्छइ णाणु सुदंसणु जेत्तहिं ॥

घत्ता—पणविवि मयरद्धउ अमरिस[९]-कुद्धउ णं गउ सीहि समावडिउ।
तइलोयहं सल्लउ मोहु महल्लउ केवलणाणिहि अब्भिडिउ ॥४३॥

दुवई—पंच महव्वयाइं पंचिंदिय पडिभड-हणण-मल्लया।
अट्ट-रउद्द भिडिय सुहझाणें[१] जोयहुं तिण्णि सल्लया ॥४४॥

वस्तु—सत्त तत्तहं भिडिय भय सत्त
आयारहं पंचहं वि तह व पंच आसव महाबल।
पुणु वसण धम्मिण खलिय दोस अट्ठदस गुणहिं[१] परबल।
सोल कसाय[२] महातवहं दंडत्तय मुंडाहँ[३]।
तह[४] अबंभ णव णवविहि वि बंभह उद्दंडाहँ ॥४५॥

---

तुम्हारे विना पाखण्ड महाशय विनष्ट हो गये और पाँचों ही दर्शन हताश हो गये। हाय! हाय! सम्यग्दर्शन! तुम तो दयावन्त हो! तुमने प्रहार करते हुए रणमें मेरे नाथकी रक्षा नहीं की? नरक गतिको इस प्रकार विलाप करते हुए देखकर मोहने तुरन्त उसे रोका और कहा—विलाप छोड़ और मेरी बात सुन! क्या तू हमारी शक्तिको नहीं जानती? हमने बहुत जनोंको मार गिराया है। तेरा पति सम्यग्दर्शनके आघातसे यहाँसे प्रणष्ट होकर कुत्सित पथों (कुपन्थों) में प्रविष्ट होकर रह रहा है। पतिको जीता हुआ सुनकर वह सुन्दरी विषादयुक्त मनसे जाकर अपने घरमें रहने लगी। यहाँ वह मोह नरेन्द्र ऐसा दौड़ा कि वह जलमें, थलमें, व भूतलपर कहीं भी न माया। अपने बलको धैर्य बँधाते हुए वह वहाँ पहुँचा जहाँ सम्यग्दर्शन और ज्ञान थे। वह मकरध्वजको प्रणाम करके क्रोधसे ऐसा उद्दीप्त हुआ जैसे गज सिंहसे मिल पड़ा हो। फिर वह त्रैलोक्यका शल्य, मोह महल्ल (मल्ल) केवलज्ञानसे जा भिड़ा ॥४३॥

शत्रु भटोंका हनन करनेवाले मल्ल रूप पंचेन्द्रिय पाँच महाव्रतोंसे भिड़ गये। आर्त्त, रौद्र, ध्यान, शुभ-ध्यान (अर्थात् धर्म और शुक्ल ध्यान) से तथा तीनों शल्य योगसे ॥४४॥

सात भय सात तत्त्वोंसे भिड़ गये। महाबलवान पाँच आस्रव पाँचों आचारोंसे, फिर व्यसन धर्मसे, प्रबल अठारह दोष गुणोंसे, सोलह कषाय महातपोंसे, तीन दण्ड मुण्डोंसे और उसी प्रकार नौ अब्रह्म (अब्रह्मचर्य) नौ प्रकारके उद्दण्ड ब्रह्मचर्यसे ॥४५॥

---

४३ ५. क णिसुणिय ६. क ग थक्कु ७. ख ग घाय ८. ख ग पहिहि ९. ख अमरसि।
४४ १. क ग सरझाणें।
४५ १. क ग गुणिहि २. क कसाइ ३. क मुंडाहं ४. ख दह; ग तह बंभ।

राय-रोस खमदमहं महाभड। आसव बंध गुणहं दह लंपड ॥
चारित्तहं तह भिडिय असंजम। णिज्जर-गुणहं कम्म कयघणतम ॥
गारव तिण्णि भिडिय सिवपंथहँ। अणय पधाइय णयहं पयत्थहं ॥
अण्णु वि जे जसु समुहु पइट्ठा। ते तसु सयलु वि रणि आभिट्टा ॥
तहिं अवसरि पुच्छिउ आणंदें। सिद्धिरूउ सरवदउ जिणिंदें ॥
अम्हहं वलु कारणे किं णट्ठउ। मयरद्धय-सेण्णहो संतट्ठउ ॥
उवसम-सेढिय-भूमिहि लग्गउ। तें कज्जेण जिणेसर भग्गउ ॥
एवहिं खाइय-भूमि चडावहि। परबलु उच्छरंतु विहडावहि ॥
तो परणइ-सहाव-संगूढउ। खवगसेढि जिणबलु आरूढउ ॥

घत्ता—रहवर-संघट्टहिं हयवरथट्टहिं गुलगुलंत-मयगल-घडहिं।
चिंधइं फरहरियइं सम्मुहसरियइं दाविय घाय महाभडहिं ॥४६॥

दुवई—जिणवर-सेण्णु णिएवि[1] धावंतउ मोहणरिंदु[2] कोविओ।
सम्मुहु बहु पया वि चल्लेविणु पुणु तमु खंभु रोविओ[3] ॥४७॥

वस्तु—अरे रे केवलणाण धावेहि
जिम फुसिय महु लीहयइं[1] वलि रे वलि रे सम्मुहु म थक्कहि।
गलगज्जि[2] मा एम[3] तुहु जाहि जाहि दूरेण सक्कहि ॥

महाभट राग और द्वेष क्षमा और दमनसे। दस लम्पट आस्रव और बन्ध गुणोंसे। असंयम चारित्रसे भिड़े। सघन अन्धकार उत्पन्न करनेवाले कर्म निर्जरा गुणसे भिड़ गये। तीन गारव शिव पन्थसे भिड़ गये, और अनय प्रशस्त नयोंपर दौड़ पड़े। अन्य सुभट भी जिसके सम्मुख पड़े वे सब उनसे रणमें आ भिड़े। उस अवसरपर जिनेन्द्रने आनन्दपूर्वक सिद्धि रूप स्वरोदय ज्ञानीसे पूछा कि हमारा बल किस कारणसे नष्ट हुआ और मकरध्वजके सैन्यसे संत्रस्त हुआ? तब उस ज्ञानीने बताया कि हे जिनेश्वर! तुम्हारा बल उपशम श्रेणीकी भूमिपर जा लगा था। इस कारण वह भग्न हुआ। अब उसे क्षायिक भूमिपर चढ़ाइये, जिससे वह आगे बढ़ता हुआ शत्रु-बलको विघटित कर सके। तब परिणति स्वभावसे संगूढ़ वह जिनबल क्षपक श्रेणीपर आरूढ़ हुआ। फिर श्रेष्ठ रथोंके संघट्टोंने, उत्तम घोड़ोंके समूहोंने, गुलगुलाते हुए हाथियोंके व्यूहोंने एवं महाभटोंने ध्वजाएँ उड़ाते हुए सम्मुख बढ़कर अपने-अपने घात दिखलाए ॥४६॥

इस प्रकार जिनवरकी सेनाको आक्रमण करते हुए देखकर मोह नरेन्द्र कुपित हुआ। उसने कुछ पद सम्मुख चलकर फिर तम ( अज्ञान ) रूप खम्भ रोपा ॥४७॥

वह बोला अरे रे केवलज्ञान! भाग जा! जैसा तू मेरी मारकी रेखामें आ गया है ( स्पृष्ट हुआ है ) अतएव तू लौट! मेरे सम्मुख मत खड़ा रह। इस प्रकार गाल मत बजा।

४७ १. क ग °सिण्णु णियवि २. क मोहु णरिंदह; ग मोहु णरिंदु ३. ख तम खंभु राविओ।
४८ १. क मुहुलीहयय २. ख गलगज्जि ३. क यम्व; ग एम्व।

तं आयण्णिवि[4] केवलिण बुल्लिय बुल्ल[5] सुतिक्ख।
पभणिउ अरे अरे मोह तउ[6] इव्वहिं लाइमि[7] सिक्ख ॥४८॥

आसा-धणहरु लट्ठि[1] लएप्पिणु। गारव तिण्णि कंड कड्ढेप्पिणु ॥
थरहरंत वाणावलि पेसिय। रयणत्तयसरेहिं विद्धंसिय ॥
करिवि समाहिठाउं करि णाणें। विद्‌धु मोहु उरि[2] उवसम-वाणें ॥
थक्कु मुहुत्तु एक्कु[3] विहलंघलु। छंडिवि मुच्छ मुणेविणु णियबलु ॥
पणर पमाय महासर मेल्लिय। छव्वासय[4] किरियहिं पडिपेल्लिय ॥
णाणें णिम्ममत्तु सरु संधिवि। मोडिय चावलट्ठि खणि बिंधिवि[5] ॥
मोहिं[6] मयवारण पडिपेल्लिय। गुलगुलंत सम्मुहु उच्छल्लिय ॥
करि समाहि[7] पुणु आसा तज्जइ। असिवर-घायहिं अणुदिणु भंजइ ॥
णियमयभरिण[8] ण काइ मि दिक्खइ। अप्पा परसंतउ उवलक्खइ ॥

घत्ता—दिक्खिवि णिव्वेयइं असरिसतेयइं णियमयगलघड चोइय[9]।
पिल्लिप्पिणु दंतिहिं[10] सोणिमिसंतिहिं[11] उवसमखग्गें घाइय ॥४९॥

दुवई—उवसम-खग्ग-घाय-दोहाविय मयगलघड पणट्ठिया।
हुव सयखंड खंड विवरम्मुहु णिव्वेयहु[1] सुतट्ठिया ॥५०॥

जा ! जा ! दूर हट जा ! मोहके ये वचन सुनकर केवलज्ञानने सुतीक्ष्ण बोल बोले। उसने कहा, अरे अरे, मोह ! तुझे मैं अभी सिखलाता हूँ ॥४८॥

तब मोहने लोभ ( आशा ) रूप धनुष यष्टिको लेकर, तीन गारव रूप वाणोंको काढ़कर थर्राती हुई वाणावली प्रेषित की। किन्तु उसे ज्ञानने रत्नत्रय रूप वाणोंसे विध्वस्त कर दिया। फिर ज्ञानने समाधिस्थानको हाथी बनाकर उपशम वाणसे मोहके उरस्थलको वेध दिया। मोह एक मुहूर्त्तमात्र विह्वल खड़ा रहा। फिर मूर्च्छाको छोड़ और अपने बलको जानकर उसने पन्द्रह प्रमाद रूप महावाण छोड़े। किन्तु ज्ञानने षड् आवश्यक क्रियाओं द्वारा उनको पीछे ढकेल दिया। फिर ज्ञानने निर्ममत्व वाणको साधा और उससे वेधकर एक क्षणमें मोहकी चापयष्टिको मोड़ दिया। तब मोहने मद ( रूप ) हाथियोंको आगे पेला। वे गुलगुलाते हुए सम्मुख उछले। तब समाधि रूपी हाथीने आशाका तर्जन किया और वह मोह तीक्ष्ण तलवारके घातोंसे प्रतिदिन भग्न होने लगा। अपने मदके भारसे मोह कुछ भी नहीं देखता था। वह केवल स्वयं अपने शत्रुको लक्ष्य करता था। ऐसी दशा देख कर असाधारण तेजवाले निर्वेदमें अपने हाथियोंके व्यूहको प्रेरित किया और उन्हें मोहके श्रोणिभागसे मिसमिसाते हुए हाथियोंके बीच पेलकर उनका उपशम खड्‌गसे घात कर डाला ॥४९॥

उस उपशम खड्‌गके आघातसे कट कर वह मद रूप हाथियोंका व्यूह प्रणष्ट हो गया। वे निर्वेदसे अति त्रस्त होकर सौ-सौ टुकड़ियोंमें पराङ्मुख हुए ॥५०॥

---

४८ ४. क आइण्णवि ५. क बुल्लु; ख बोल्लु ६. क तूं ७. ख लाइम; ग लायमि।

४९ १. ख लुट्टि २ क रिउ ३. क इक्क; ख येकु ४. ख छावासय ५. ख मोडिय चाव लट्ठि खणे बंधिवि। लग्गउ सम्मुहु सरु आसंधिवि। ६. क ग मोहिय ७. ग कारि समहि ८. क मइभरिण ९. ख बोल्लिय १०. क ग दंतहि ११. ख सोणमिसंतहिं।

५० १. क ग णिव्वेएहु।

**वस्तु**—ताम मोहेण समरि कुद्धेण
णियसत्ति विउत्थरिण पयडि-णिवहु[1] पेसिउ महंतउ।
झंपंतु[2] तिहुवणु[3] सयलु णाणसमुहु धायउ तुरंतउ ॥
पहिलइं झंपइ करइ तमु पुणु आणइ तज्जेइ।
असिवर-घायइं[4] करइ बहु मइरा इव[5] सज्जेइ ॥५१॥

ता पावपयडीहि। बहुकम्मपयडीहि ॥
कंपाविओ लोउ। छुंडाविओ जोउ[1] ॥
घडहडइ कडयडइ। कोवेण तडयडइ ॥
लोहेहि सिक्खवइ। मायाउ दक्खवइ ॥
माणेण कयघट्टु[2]। कयसोय[3] बहु दट्टु[4] ॥
हासेइ पइसेइ। वेरइहि तासेइ ॥
बहुभयइं[5] दावेइ। णिंदाहि तावेइ ॥
मण णारि ईहेइ। सुगएण वीहेइ ॥
भोयासए मलेइ। उहयं समीहेइ[6] ॥
मिच्छा समिल्लेहिं[7]। सारंभपासेहि ॥
इय बहु ववेसेइं[8]।
तिरियम्मि थाडंति[9]। णरयम्मि पाडंति[10] ॥
बहुबंधबंधेहि परमाणु-खंधेहि[11] ॥
पभणिय-विसेसेहि। सव्वाइं पेसेहिं ॥

तब मोहने समरमें क्रुद्ध होकर और अपनी शक्तिका विस्तार करके महान् प्रकृति-समूह ( मोहकी प्रकृतियों ) को प्रेषित किया। वह तुरन्त समस्त त्रिभुवनको झाँकता हुआ ज्ञानके सम्मुख दौड़ा। वह पहले झाँकता, फिर अन्धकार ( अज्ञान ) उत्पन्न करता, और फिर अपनी आज्ञासे तर्जना करता था। वह नाना प्रकारसे तलवारके घात करने लगा। वह मदिराके समान साज सजाने लगा ॥५१॥

उस समय उन पाप प्रकृतियोंने नाना कर्म उत्पन्न करते हुए लोकको कँपा दिया और उनका योग छुड़ा दिया। वह घड़घड़ाता, कड़कड़ाता, कोपसे तड़तड़ाता, लोभकी सीख देता, माया दिखाता, मानसे संघर्ष उत्पन्न करता, तथा, बहुत प्रकार शोकोंसे काटता था। हँसाता था व रतिप्रवेश कराता था। विरति द्वारा त्रास देता, बहुतसे भय दिखलाता, निन्दासे तपाता, मनसे नारीकी स्पृहा कराता, रोगोंका भय उत्पन्न करता, भोगकी आशासे मर्दन करता, पुरुष स्त्री दोनों की अभिलाषा उत्पन्न करता, मिथ्यात्वके सैलोंसे और आरम्भोंके पाशोंसे ( बाँध कर ) वह नाना व्यवसाय करता था। वे प्रकृतियाँ तिर्यञ्चोंमें ढकेलती व नरकमें गिरातीं। परमाणु-स्कन्ध रूप जितनी विशेषताएँ कही गई हैं उतने प्रकारके नाना बन्धोंके बन्धनोंसे वे प्रकृतियाँ सबको बाँधने लगी।

---

५१ १. क °णिवउ २. ख झंपंतउ ३. ख तिहुयणु ४. क घाइहि ५. क मयरावइ।

५२ १. क छंडवियउ णियजोउ; ग छंडविउ णियजोउ २. क ग कयघट्ठु ३. क कयसोइ ४. क दिट्ठु; ग दट्ठु ५. क भयेहि ६. क ग मणणारि ईहिइ उहयं समीहेइ; ख समीहेहि ७. ख मेच्छां समेल्लेहि ८. क ववेसेहि; ग ववेसोहि ९. क थाडंपि; ग थाडंमि १०. क ग पाडंमि ११. ख परणामुबंधेहिं।

जिणसेणु चलवलिउ। पयडीहिं खलभलिउ॥
कह कहव रसमसइ। भयवेविरं तसइ॥

घत्ता—केवल-अहिणाणें[12] जिणवर-वाणइं पंच लेवि दिव्वाउहइं।
जे णियचारित्तइं हय परचित्तइं मोहहु मिल्लिय सम्मुहइं॥५२॥

दुवई—ता तं पयडिविंदु चूरेप्पिणु मोहहु लग्गु उरयले।
सुरणरजणहं समरि[1] जोवंतहं पाडिउ धरणिमंडले॥५३॥

वस्तु—लहइ चेयण मोहु खणि जाम
अणयारु करयलि करिवि असिवरेण आहउ फुरंतिण।
अणुकंप[1]-वसुणंदणइं पडिखलेइ[2] णाणिं तुरंतिण॥
णिम्ममत्तु मुग्गरु करिवि भामिउ गयणि फुरंतु।
दिण्णु घाउ सिरि[3] जज्जरिउ पाडिउ विरसु रसंतु॥५४॥

बहुघायहिं भंजिउ णासमाणु। गउ मोहु[1] महाबलु खीयमाणु॥
तं पिच्छिवि वंदिणु गयउ तित्थु। अच्छइ जुज्झणमणु[2] कामु जित्थु॥
तें भणिउ देव[3] तइलोय-गोहु। गउ घायहिं[4] भज्जिवि[5] सो जु[6] मोहु॥

तब उन प्रकृतियोंके कारण जिनेन्द्रका सैन्य चलायमान हुआ और उसमें खलबली मच गई। वह नाना प्रकारसे मिसमिसाने लगा, भयसे काँपते हुए त्रस्त होने लगा। तब केवलज्ञानने जिनेन्द्रके निज चारित्र रूप तथा परार्थ-चिंतनका हनन करने वाले दिव्य आयुध पाँच वाणोंको लेकर मोहके सम्मुख छोड़ा॥५२॥

उन पंच वाणों द्वारा प्रकृतिसमूहको चूर्ण करके ज्ञान मोहके उरस्थलमें प्रहार करने लगा। इस प्रकार केवलज्ञानने देवों और मनुष्योंके देखते-देखते समरमें मोहको धरातलपर गिरा दिया॥५३॥

किन्तु एक क्षणमें ज्योंही मोहको चेतना मिली, त्योंही उसने अनाचारको हाथमें लेकर स्फुरायमान उत्तम खड्गका आघात किया। उसका ज्ञानने तुरन्त ही अनुकम्पा वसुनन्दक लेकर प्रतिस्खलन किया। फिर निर्ममत्वरूप मुद्गर लेकर उसे आकाशमें चमकाते हुए घुमाया और सिरपर आघात किया, जिससे मोह जर्जरित हो उठा और वह चीत्कार करता हुआ गिर पड़ा॥५४॥

अनेक घातोंसे भग्न होकर, क्षीण और विनष्ट होता हुआ वह महाबलवान् मोह वहाँसे चला गया। उसे देखकर बन्दी वहाँ गया जहाँ युद्धकी कामना करता हुआ काम विद्यमान था। उसने कामसे कहा—हे देव, वह त्रैलोक्य-प्रसिद्ध योद्धा मोह अपने शत्रुके आघातोंसे भग्न होकर

५१ १२. क ग अहिहाणिं।
५३ १. ग सर्वरि।
५४ १. ख अणुकंपा २ ख पलिखलेइ ३ क ग सिरु।
५५ १. ख मोह २. ख जुज्झणु ३. क देवु ४. क घाईहिं; ख घायहं ५. ख भज्जिय ६. ख जि।

अण्णु वि जिणसेण्णहु सयलु भग्गु। सामंतभइण णासणह लग्गु ॥
जाणंतु वि अहिमुहि हत्थु छुहहि। लइ णासु देव[7] चारहडि मुवहि ॥
तं वयणु सुणेप्पिणु[8] रइय वुत्तु। इहु वंदिणु बोल्लइ देव जुत्तु ॥
जिम[9] खट्ट वुणिज्जइ[10] एकु अंगु। इयरु वि हवेइ सयमेव चंगु ॥
छुडु भंजिउ भडु ता छंडि गाहु। मणसिय णासंतहं[11] अत्थि लाहु ॥
लहु घरिणि भणइ पेच्छहि वराइं[12]। जिणु पत्तु[13] ण छुड्डइ अज्ज माइ ॥
हो मयण चणय जिम[14] कसमसंति। तिम खाहि म एवहिं मरहि[15] झत्ति ॥
जिम तासिय केसव बंभ[16] ईस। तिम जिणहु ण आवइ जिणु रईस ॥
भज्जेसहि जिणह हो णाह पहरि। दु वलीयहु तमु वीसमइ अहरि ॥
तुहुं बालहं[17] लग्गेवि खडफडेहि। जइ भिडहि जिणहु णिच्छइ पडेहि ॥

घत्ता—अम्हहं रंडत्तणु जिण-सुहडत्तणु तुज्झ मरणु विक्खायउ।
जउ[18] दंसणणाणहं भुवणि पहाणहं[19] अज्जु देव संजायउ ॥५५॥

दुवई—ता मयणेण वुत्तु किं ण मुणहु हरि हर[1] जित्त दुद्धरे।
एवहि तिक्ख पंचवाणावलि लायमि जिणहो संगरे ॥५६॥

भाग गया। और भी आपका समस्त सैन्य जिनेन्द्रकी सेनाके सामन्तके भयसे भागने लगा है। आप जानते हुए भी सर्पके मुखमें हाथ डाल रहे हैं। हे देव! अपनी शूरवीरताको छोड़िये और शीघ्र यहाँसे भागिये। बन्दीके ये वचन सुनकर रति बोली—हे देव! यह बन्दी बहुत उपयुक्त बात बोल रहा है। जिस प्रकार खाटका जब एक अङ्ग बुना जाता है, तब दूसरा अंग भी स्वयमेव सुधरता जाता है। जब आपका भट भग्न हो गया, तब आप भी अपने आग्रहको छोड़िये। हे मनसिज! भाग जानेमें ही लाभ है। कामदेवकी लघु गृहिणी ( प्रीति ) भी बोली—हे नाथ! अपनी भलाइयोंकी ओर देखिये। जिनेन्द्र आ पहुँचा है; हे माता! वह आज किसीको नहीं छोड़ेगा। हे मदन! जो चने ( लोहेके ) कसमसाते हैं, उन्हें मत खाइये; जबकि उनके खानेसे झट मौत आती है। आपने जिस प्रकार केशव, ब्रह्मा और महेशको त्रस्त कर डाला था उस प्रकार, हे रतीश! जिनेन्द्र जीतनेमें नहीं आयेगा। हे नाथ! एक प्रहारमें ही आप जिनेन्द्रसे भग्न हो जायेंगे। बलवान् ( सूर्य )से छिपकर ही अन्धकार विश्राम पाता है। आप व्याल ( मदोन्मत्त नाग )मे लगनेके लिए छटपटा रहे हैं। यदि आप जिनेन्द्रसे भिड़े तो निश्चय ही पड़ जायेंगे। हे देव! यदि भुवनमें प्रधान दर्शन और ज्ञानकी आज जीत हो गई तो हमारा रड़ाँपा ( वैधव्य ), जिनेन्द्रका सुभटत्व और आपका मरण विख्यात हो जायगा ॥५५॥

( रति और प्रीतिके ऐसे वचन सुनकर ) मदन बोला—क्या तुम नहीं जानतीं कि मैं हरि और हर जैसे दुर्द्धर योद्धाओंको भी जीत चुका हूँ? उसी प्रकार अब मैं संग्राममें अपनी तीक्ष्ण पंचवाणावलि जिनेन्द्रपर चलाता हूँ ॥५६॥

---

५५　७. क देउ ८. क ग सुणेविणु ९. क जिमु; ग जिम्व १०. क वणिज्जइ ११. ग णासंतिह १२ क ग वराय १३. क जिण पत्तु; ख जिणु पत्त १४. ग जिम्व १५. क मरिय; ख ग मिरिय १६. क बह्म; ग बम्ह १७. ख वायहं १८. क जो १९. ख दंसणणाणहिं भुवण पहाणहिं।

५६　१. ख हरु।

वस्तु—मयणु मोहणु तह य वसियरणु
उस्मायउ थंभणु वि कुसुमवाण संधिवि सरासणि ।
इय भणिवि[1] मयगल चडिवि धावमाणु[2] पत्तउ रणंगणि ॥
तुरय तुरय[3] जिणवर चलहि अज्जु पयासहि थामु[4] ।
पच्छइ परिणहि[5] सिद्धि तिय पढमु देहि संगामु ॥५७॥

तेण उर घणविसयपडिवक्खसिल्लेण । मयवंत[1]-गुणणिलय-जिण-इक्कमल्लेण ॥
भवजणिय[2]-मयपडल-पडिवहणपूरेण । जण-जणिय-भवसत्ति-तिमिरेक्कसूरेण ॥
पयडंत-सिवमग्ग-तिरयण[3]-करंडेण । संसारजलचलिय[4]-सायर-तरंडेण ॥
देविंद-परिघुलिय-मणिमउडचरणेण । गुरुणरय-णिवडंत[5]-जीवउल-धरणेण ॥
वय[6]-णिवह-भरभार-णिव्वह-पयंडेण । दुक्कम्म-दुट्टट्ठगिरिकुलिस-दंडेण ॥
भव्वयणमुह[7]-कुमुय-पडिबोह-चंदेण । हक्कारिओ कामराओ जिणिंदेण ॥
रे मयण पाविट्ठ जा जाहि ओसरहि । अच्छेहि जुवईहि मज्झम्मि मा मरहि ॥
ता झत्ति कोवग्गिजाला-पलित्तेण । जियसंभु[8]-हरि-बंभ-भडवाय[9]-चित्तेण ॥

---

इतना कहकर कामदेवने मदन, मोहन तथा वशीकरण, उन्मादन और स्तम्भन इन पाँच पुष्पबाणोंको अपने धनुषपर संधाना और मदोन्मत्त हाथीपर चढ़कर दौड़ता हुआ रणांगणमें पहुँचा। फिर पुकार कर बोला रे जिनवर ! तुरन्त जल्दी चल। आज अपना पराक्रम प्रकाशित कर। सिद्धि स्त्रीका पीछे परिणयन करना। पहले मुझे संग्राम दे ॥५७॥

तब जिनेन्द्रने भी कामराजको हक्कारा। वे जिनेन्द्र तीव्र विषयोंको चूर करनेके लिए शिलाके समान थे। वे ज्ञानवान् व गुणनिधान ऐसे एक मल्ल थे जो अभिमान रूप मदोन्मत्त हाथियोंको शृंखलाओंसे बाँधकर जीतनेमें समर्थ थे। वे संसार परिभ्रमणसे उत्पन्न मदरूप मृत्तिका-पटल ( धूलि-पटल ) को धोकर बहा डालनेके लिए जलके पूरके समान थे। जन्म-जन्ममें उत्पन्न भव-शक्ति दर्शनावरणी ज्ञानावरणी कर्म रूपी अन्धकार ( अज्ञान )को विनष्ट करनेके लिए एक अद्वितीय सूर्य थे। शिव-मार्गको प्रकट करनेवाले रत्नत्रयकी पिटारी थे। वे संसाररूपी क्षुब्ध जल-वाले सागरको तरनेके लिए नौकाके समान थे। उनके चरणोंमें देवेन्द्रके मणिमुकुट भी घिसटते थे। वे घोर नरकोंमें पड़ते हुए जीव-समूहका उद्धार करने वाले थे। व्रतोंके समूहके महान् भारको निबाहनेमें प्रचण्ड थे। दुःखदायी दुष्ट अष्ट कर्मों रूप पर्वतको विध्वंस करनेके लिए वज्रदण्ड थे। तथा भव्य जनोंके मुख रूपी कुमुदोंको प्रफुल्लित करनेके लिए चन्द्रके समान थे। ऐसे जिनेन्द्रने कामराजको हक्कारा। रे मदन, पापिष्ठ ! जा ! चला जा ! दूर हट ! युवतियोंके साथ रह ! बीचमें ही मत मर : ( जिनेन्द्रके ऐसे वचन सुनकर ) जो कामदेव शम्भु , हरि और ब्रह्मा-

---

५७ १. क भणवि; ख भणेवि २. क धावमाण; ख धाउमाण; ३. ख ग उरइ उरइ ४. ख थाउ ५. ख परणहि।

५८ १. क मयवंतु २. क ग ° जिणिय° ३. ख ° तिरियण° ४. क ख ° चरिय° ५. ख ° णिवडंति ६. ख चय° ७. क ख ग ° मुहु° ८. ख जे संभु ९. क भडवाइ° ।

घत्ता—जिण-सम्मुहु मुक्कउ भोयं[10]-गुरुक्कउ वाणजालु जिण-मरसियहु[11] ।
तहु थाणु ण पावइ अण्णहि धावइ पुडइणि[12] विंदु व सरसियहु ॥५८॥

दुवई—णहयलि सुरसमूहु पच्छायउ णर भुवणम्मि झंपिया[1] ।
पायालम्मि असुरणायाहिव मयणसरेहि[2] कंपिया[3] ॥५९॥

वस्तु—ताम कामिण समरि[1] कुद्धेण
पच्चारिउ जिणु धवलु[2] जेम दूय हय गलि धरेविणु ।
परिणेसहि[3] सिद्धि तिय जेम भड्डु घल्लिउ लुणेविणु[4] ॥
जिम आयउ[5] उप्परि चडिवि तेम[6] पयासहि थामु ।
तिहुयणमल्लु[7] भणेवि महु किं ण वियाणहि णामु ॥६०॥

वस्तु—लच्छिवल्लहु गयउ[1] जलमज्झि
पइसेविणु[2] महु भइण[3] गयउ गंग लंघेवि[4] संकरु ।
हउं थेरु बंभणु भणइ मेरुअद्दि थक्कइ दिवायरु ॥
सुरवइ सग्गह मग्गि[5] ठिउ महु भयभीयउ[6] तट्ठु ।
महि फाडिवि धरणिंदु गउ[7] अम्हहं कवणु[8] गरिट्ठु ॥६१॥

को जीत लेनेके कारण अपने मनमें वीरताका गर्व रखता था, उसने कोपाग्निकी ज्वालासे प्रदीप्त होकर रोष पूर्वक तुरन्त ही जिनेन्द्रके सम्मुख भारी चोट करनेवाला अपना बाणजाल छोड़ा। किन्तु वे बाण अपने उद्दिष्ट स्थानको न पाकर अन्य ओर ही दौड़ पड़े, जिस प्रकार पुरैणके पत्तेपर जल-बिन्दु स्थिर नहीं होता ॥५८॥

नभस्तलमें देवोंका समूह छा गया। भुवनपर मनुष्य आच्छादित हो गये और पातालमें असुरेन्द्र और नागेन्द्र कामदेवके उन बाणोंसे काँप उठे ॥५९॥

तब कामदेवने समरमें क्रुद्ध होकर धुरन्धर जिनेन्द्रको फटकारा। जिस प्रकार तूने मेरे दूतोंको गला पकड़कर निकाल दिया और सिद्धि महिलाके परिणयनका विचार ठाना, जिस प्रकार मेरे सुभट (बन्दी) को मूड़कर फेंका और जिस प्रकार मेरे ऊपर चढ़कर आया; उसी प्रकार अब अपना पराक्रम दिखला। क्या तू मेरा त्रिभुवन-मल्ल कहे जानेवाला नाम नहीं जानता ॥६०॥

मेरे भयसे लक्ष्मीवल्लभ (नारायण-हरि) ने जलके बीच प्रवेश कर लिया, शङ्कर गङ्गाको लाँघकर भाग निकला। ब्रह्मा कहने लगा—मैं तो बुड्ढा हूँ, दिवाकर मेरु पर्वतपर जा बसा। उसी प्रकार मुझसे भयभीत और त्रस्त होकर सुरपति स्वर्गके मार्गमें जा खड़ा हुआ; और धरणेन्द्र पृथ्वीको फाड़कर उसमें घुस गया। मेरे सामने कौन बलवान् है ? ॥६१॥

---

५८ १०. क भोइ ११. क ग अमरिसह ख असरिसहु १२. ख पुडय° ।
५९ १. ख झंपियं २. प्रतिषु 'छणस' ३. ख कंपियं ।
६० १. क समर° २. क ग जिणववलु ३. क परिणेसइं ४. क घुलेविणु ५. क आयो ६. ग तेम्ब ७. ख तिहुयणि मल्लु ।
६१ १. क गयो २. क पयसेविण ३. क ग मयण ४. क ग लंघेइ ५. ख सग्गिहिमग्गि ६. ग भइभीयउ ७. क गयो ८. क महु समुहो संकोवत्थु; ग महु समुहुं संकोवट्ठु ।

वस्तु—लद्धि-धणहरु[1]-लट्ठि करि गहिवि[2]
छज्जीव-समिइय-गुणिण सीलवाणजालेहि तासिवि।
मयरद्धइं पेसियउ[3] वाणजालु सयखंडु[4] णासिवि॥
पुणु बुल्लायउ जिणवरिण अरि सरवाहरउद्दु।
जिणचक्किल्लिहि पडि मरहिं[5] जह तिल्लियहं[6] बल्लद्दु॥६२॥

वस्तु—तुज्झ चंडिम उवरि थेराहं
गोवालहं गोवईहिं अम्ह रोमु[1] इक्कु ण मुरुक्कइ।
वामेण चलणेण तहु[2] फुसमि लीह जो तुज्झु संकइ॥
हिंडाविउ[3] इयरहं रणिण संजायउ अपमाणु।
झंपइ ता भुवणयलु[4] तमु जाम[5] ण दिक्खइ भाणु॥६३॥

वस्तु—चउकसायहं पयहं चल्लंतु[1]
उद्दंड-संसारकरु[2] रायरोस-विप्फुरिय-दंतउ।
दोआसाबंध-सुइ अट्टरुद्द-लोयण-णियंतउ॥
घडहडंतु दुण्णयरविण[4] मयभिंभलिउ मएण।
मणकरि[5] जिणवर-संमुहउ चोयउ मयरद्धेण॥६४॥

तब जिनेन्द्रने लब्धिरूपी धनुर्यष्टि हाथमें लेकर, षट्काय जीवोंकी रक्षा रूप समिति-गुणके द्वारा शील रूपी बाण-जालसे उसे त्रस्त करके मकरध्वज द्वारा प्रेषित बाण-जालको सौ टुकड़े रूपसे नष्ट करके फिर जिनवरने अपने रौद्र बाणवर्षी वैरीको पुकारकर कहा—तू जिनेन्द्रकी चक्कीके चक्करमें पड़कर उसी प्रकार मरेगा जैसे तेलीका बैल॥६२॥

तेरी प्रचण्डता थेरों ( वृद्ध ब्रह्मा ), गोपालों ( नारायण ) और गोपति ( पशुपति शिव ) के ऊपर ही चल सकती है। हमारा तुझसे एक रोम भी नहीं मुरक ( मुड़ ) सकता। उसकी रेखाको मैं बायें पैरसे छूता हूँ ( उसके रूपको बायें पैरसे लात मारता हूँ ) जो तुझसे शङ्कित होता है। इतर ( तुच्छ ) योद्धाओंसे रण करके तू भ्रान्त हुआ है और अपनेको सीमासे अधिक बड़ा समझने लगा है। ( किन्तु याद रख! ) अन्धकार तभी तक भुवनतलको झाँपकर रख पाता है जबतक भानु दिखाई नहीं देता॥६३॥

( जिनेन्द्रके उक्त वचनोंसे उत्तेजित होकर ) मकरध्वजने जिनेन्द्रके सम्मुख मनरूपी हस्ती-को प्रेरित किया। वह ( हस्ती ) चार कषाय रूप पैरोंसे चल रहा था, उसके संसार रूप उद्दण्ड सूँड थी, राग और द्वेष रूपी उसके दो दाँत विस्फुरायमान थे। आशाबन्ध रूपी दो कान थे, वह आर्त और रौद्र ध्यान रूपी लोचनोंसे देखकर चलता था और दुर्नयकी ध्वनिसे घड़घड़ाता एवं मदके उन्मादसे विह्वल था॥६४॥

६२ १. ग धणुहरु २. क कर गहवि ३. क पेसिउ ४. ख °खंड ५. ख जिण चल्लहि पडिमामरहि ६. ख जिह तिल्लिहं।

६३ १. ख ग रोम २. क ग तुहुं ३. क ग हिंडाविहु ४. क भुवणयल ५. क ग जाम्व।

६४ १. ख कसायहं चलंतु २. क ग उद्दंड संसारु करु; ख उद्दंडु संसार करु ३. क राइ° ४. क दुण्णय रविणु; ख दुण्णिय रविण ५. ख भिंभलिउ मयणमि करि।

**वस्तु**—ता जिणिंदिण लेइ समभाउ
दिढ मुग्गरु करि[१] धरिउ मणगइंदु चूरेवि घल्लिउ।
दिक्खिवि अरि करि हयउ ता दवत्ति[२] रइचित्तु सल्लिउ॥
पभणिउ करुणु[३] रुवंतियहु अज्ज वि लहु णासेहि।
जीवसेसु[४] मयणुद्धरिउ बलु भज्जंतु णिएहि[५]॥६५॥

जिम जिम सिय-भेरीरव गज्जहिं। तिम तिम पंच कुदंसण भज्जहिं॥
जिम जिम पंच महव्वय[१] ढुक्कहिं। तिम तिम पंचिंदिय मणि संकहिं॥
जिम जिम धम्मणिवह संचल्लहिं। तिम तिम कम्मणिवह मणि[२] सल्लहिं॥
जिम जिम सत्त तत्त चम्मक्कहिं। तिम तिम सत्त महाभय संकहिं[३]॥
जिम जिम पायच्छित्त पयट्टहिं[४]। तिम तिम सल्लत्तय ओहट्टहिं॥
जिम जिम चारित्तोहु पयासइ। तिम तिम दिढ पमायबलु णासइ॥
जिम जिम पंचायार फुडक्कहिं। तिम तिम आसवदार दडक्कहिं॥
जिम जिम संजमु सम्मुहु धावइ। तिम तिम पाउ ण अप्पउ दावइ[५]॥
जिम जिम धम्मु सुक्कु[६] परिसक्कहिं। तिम तिम अट्टरउद्द धसक्कहिं॥
अवलोइवि णियबलु भज्जंती। संथवेइ पिय कलुणु रुवंती॥

**घत्ता**—इत्तहिं आवेप्पिणु अवहिणि खयगुणु[७] तेयसमाणु[८] जिणेसरु।
सामिय[९] आसण्णउ लग्गु[१०] पवण्णउ लहु हणेहि संधिय सरु॥६६॥

तब जिनेन्द्रने समभाव रूप दृढ़ मुद्‌गरको हाथमें लेकर उस मनगजेन्द्रको चूर-चूर कर डाला। तब अरिके द्वारा हाथीका घात हुआ देखकर तुरन्त रतिके चित्तमें शल्य सा लगा। उसने करुणतासे रोते हुए कहा—हे मदन ! अभी भी शीघ्र भागिये ! देखिये तो अपने भागते हुए बलको, जिसमें अब केवल आपका जीवमात्र शेष रह गया है ॥६५॥

जैसे-जैसे स्याद्‌वाद भेरीकी ध्वनि गर्जती, तैसे-तैसे पाँच कुदर्शन भग्न होने लगे। जैसे-जैसे पाँच महाव्रत आये, तैसे-तैसे पञ्चेद्रिय मनमें शङ्कित हुईं। जैसे-जैसे धर्मोंके समूह चले, तैसे-तैसे कर्मोंके समूहोंके मनमें शूल उठा। ज्यों-ज्यों सात तत्त्व चमके, त्यों-त्यों सप्त महाभय शङ्कित हुए। ज्यों-ज्यों प्रायश्चित्त प्रवर्तित हुए, त्यों-त्यों शल्यत्रय हटने लगे। जैसे-जैसे चारित्रोंका समूह प्रकट हुआ, तैसे-तैसे प्रमादोंका दृढ़ बल नष्ट होने लगा। जैसे-जैसे पाँच आचार फरके, तैसे-तैसे आस्रवोंके द्वार दरके। जैसे-जैसे संयम सम्मुख बढ़ा, तैसे-तैसे पाप अपनेको नहीं दिखाने लगा ( अर्थात् छिपाने लगा )। जैसे-जैसे धर्म और शुक्लध्यान आगे बढ़े, तैसे-तैसे आर्त्त और रौद्र ध्यान धसके। अपने बलको इस प्रकार भग्न होते हुए देखकर कामदेवकी प्रिय पत्नी करुण रुदन करती हुई अपने पतिको ढाढ़स देने लगी। इतनेमें ही अवधिने क्षायिकगुण तेजस्वी जिनेश्वरको खबर दी—हे स्वामी ! लग्नका समय समीप आ गया है। अब शीघ्र ही सन्धान करके स्मर (काम) का हनन कीजिए ॥६६॥

---

६५ १. ख कर २. क तामवृत्ति; ग ता दावत्ति ३. क पभणि करुणि; ख पभणिउ करणु; ग पभणि करुणु ४. क जीउसेसु ५. ख णियेहि।

६६ १ क महव्वइ २. क कम्मणिवहु मणु ३. ख जिम जिम पंच महव्वय ढुक्कहि। तिम तिम सण्ण महाभय संकहिं ४. ख सपयट्टहिं ५. ख पाउ जि अप्पउ धावइ ६. ख सुक्क ७. ग खइगुणु ८. क तेइ॰; ग तेए ९. क सामी १० क ग लग्ग।

तपःपरामर्शविवृद्धमन्योर्भ्रूभङ्गदुष्प्रेक्ष्यमुखस्य तस्य ।
स्फुरन्नुदर्चिः सहसा तृतीयादक्ष्णः कृशानुः किल निष्पपात ॥७१॥
क्रोधं प्रभो संहर संहरेति यावद्गिरः खे मरुतां चरन्ति ।
तावत्स वह्निर्भवनेत्रजन्मा भस्मावशेषं मदनं चकार ॥७२॥
तीव्राभिषङ्गप्रभवेण वृत्तिं मोहेन संस्तम्भयतेन्द्रियाणाम् ।
अज्ञातभर्तृव्यसना मुहूर्तं कृतोपकारेव रतिर्बभूव ॥७३॥
तमाशु विघ्नं तपसस्तपस्वी वनस्पतिं वज्र इवावभज्य ।
स्त्रीसन्निकर्षं परिहर्तुमिच्छन्नन्तर्दधे भूतपतिः सभूतः ॥७४॥
शैलात्मजापि पितुरुच्छिरसोऽभिलाषं व्यर्थं समर्थ्य ललितं वपुरात्मनश्च ।
सख्योः समक्षमिति चाधिकजातलज्जा शून्या जगाम भवनाभिमुखी कथञ्चित् ॥७५॥
सपदि मुकुलिताक्षीं रुद्रसंरम्भभीत्या दुहितरमनुकम्प्यामद्रिरादाय दोर्भ्याम् ।
सुरगज इव बिभ्रत्पद्मिनीं दन्तलग्नां प्रतिपथगतिरासीद्वेगदीर्घीकृताङ्गः ॥७६॥

## परिशिष्ट—७

# ज्ञानार्णव (११,११-४८)

विरज्य कामभोगेषु ये ब्रह्म समुपासते ।
एते दश महादोषास्तैस्त्याज्या भावशुद्धये ॥११॥
स्मरप्रकोपसंभूतान् स्त्रीकृतान्मैथुनोत्थितान् ।
संसर्गप्रभवान् ज्ञात्वा दोषान् स्त्रीषु विरज्यताम् ॥१२॥
सिक्तोऽप्यम्बुधरव्रातैः प्लावितोऽप्यम्बुराशिभिः ।
न हि त्यजति संतापं कामवह्निप्रदीपितः ॥१३॥
मूले ज्येष्ठस्य मध्याह्ने व्यभ्रे नभसि भास्करः ।
न प्लोषति तथा लोकं यथा दीप्तः स्मरानलः ॥१४॥
हृदि ज्वलति कामाग्निः पूर्वमेव शरीरिणाम् ।
भस्मसात्कुरुते पश्चादङ्गोपाङ्गानि निर्दयः ॥१५॥
अचिन्त्यकामभोगीन्द्रविषव्यापारमूर्च्छितम् ।
वीक्ष्य विश्वं विवेकाय यतन्ते योगिनः परम् ॥१६॥
स्मरव्यालविषोद्गारैर्वीक्ष्य विश्वं कदर्थितम् ।
यमिनः शरणं जग्मुर्विवेकविनतासुतम् ॥१७॥
एक एव स्मरो वीरः स चैकोऽचिन्त्यविक्रमः ।
अवज्ञयैव येनेदं पादपीठीकृतं जगत् ॥१८॥
एकाक्यपि नयत्येष जीवलोकं चराचरम् ।
मनोभूर्भङ्गमानीय स्वशक्त्याऽव्याहतक्रमः ॥१९॥
पीडयत्येव निःशङ्को मनोभूर्भुवनत्रयम् ।
प्रतीकारशतेनापि यस्य भङ्गो न भूतले ॥२०॥
कालकूटादहं मन्ये स्मरसंज्ञं महाविषम् ।
स्यात्पूर्वं सप्रतीकारं निःप्रतीकारमुत्तरम् ॥२१॥
जन्तुजातमिदं मन्ये स्मरवह्निप्रदीपितम् ।
मज्जत्यगाधमध्यास्य पुरन्ध्रीकायकर्दमम् ॥२२॥

अनन्तव्यसनासारदुर्गे भवमरुस्थले ।
स्मरज्वरपिपासार्त्ता विपद्यन्ते शरीरिणः ॥२३॥
घृणास्पदमतिक्रूरं पापाढ्यं योगिदूषितम् ।
जनोऽयं कुरुते कर्म स्मरशार्दूलचर्वितः ॥२४॥
दिग्मूढमथ विभ्रान्तमुन्मत्तं शङ्किताशयम् ।
विलक्ष्यं कुरुते लोकं स्मरवैरिविजृम्भितः ॥२५॥
न हि क्षणमपि स्वस्थं चेतः स्वप्नेऽपि जायते ।
मनोभवशरव्रातैर्भिद्यमानं शरीरिणाम् ॥२६॥
जानन्नपि न जानाति पश्यन्नपि न पश्यति ।
लोकः कामानलज्वालाकलापकवलीकृतः ॥२७॥
भोगिदष्टस्य जायन्ते वेगाः सप्तैव देहिनः ।
स्मरभोगीन्द्रदष्टानां दश स्युस्ते भयानकाः ॥२८॥
प्रथमे जायते चिन्ता द्वितीये द्रष्टुमिच्छति ।
तृतीये दीर्घनिश्वासाश्चतुर्थे भजते ज्वरम् ॥२९॥
पञ्चमे दह्यते गात्रं षष्ठे भुक्तं न रोचते ।
सप्तमे स्यान्महामूर्च्छा उन्मत्तत्वमथाष्टमे ॥३०॥
नवमे प्राणसन्देहो दशमे मुच्यतेऽसुभिः ।
एतैर्वेगैः समाक्रान्तो जीवस्तत्त्वं न पश्यति ॥३१॥
सङ्कल्पवशतस्तीव्रा वेगा मन्दाश्च मध्यमाः ।
कामज्वरप्रकोपेन प्रभवन्तीह देहिनाम् ॥३२॥
अपि मानसमुत्तुङ्गनगशृङ्गाग्रवर्त्तिनाम् ।
स्मरवीरः क्षणार्द्धेन विधत्ते मानखण्डनम् ॥३३॥
शीलशालमतिक्रम्य धीधनैरपि तन्यते ।
दासत्वमन्त्यजस्त्रीणां संभोगाय स्मराज्ञया ॥३४॥
प्रवृद्धमपि चारित्रं ध्वंसयत्याशु देहिनाम् ।
निरुणद्धि श्रुतं सत्यं धैर्यं च मदनव्यथा ॥३५॥
नासने शयने याने स्वजने भोजने स्थितम् ।
क्षणमात्रमपि प्राणी प्राप्नोति स्मरशल्यतः ॥३६॥
वित्तवृत्तबलस्यान्तं स्वकुलस्य च लाञ्छनम् ।
मरणं वा समीपस्थं न स्मरार्त्तः प्रपश्यति ॥३७॥
न पिशाचोरगा रोगा न दैत्यग्रहराक्षसाः ।
पीडयन्ति तथा लोकं यथाऽयं मदनज्वरः ॥३८॥
अनासाद्य जनः कामी कामिनीं हृदयप्रियाम् ।
विषशस्त्रानलोपायैः सद्यः स्वं हन्तुमिच्छति ॥३९॥
दक्षो मूढः क्षमी क्षुद्रः शूरो भीरुर्गुरुर्लघुः ।
तीक्ष्णः कुण्ठो वशी भ्रष्टो जनः स्यात् स्मरवञ्चितः ॥४०॥
कुर्वन्ति वनिताहेतोरचिन्त्यमपि साहसम् ।
नराः कामहठात्कारविधुरीकृतमानसाः ॥४१॥
उन्मूलयत्यविश्रान्तं पूज्यं श्रीधर्मपादपम् ।
मनोभवमहादन्ती मनुष्याणां निरङ्कुशः ॥४२॥

प्रकुप्यति नरः कामी बहुलं ब्रह्मचारिणे ।
जनाय जाग्रते चौरो रजन्यां सञ्चरन्निव ॥४३॥
स्नुषां श्वश्रूं सुतां धात्रीं गुरुपत्नीं तपस्विनीम् ।
तिरश्चीमपि कामार्तो नरः स्त्रीं भोक्तुमिच्छति ॥४४॥
किं च कामशरव्रातजर्जरे मनसि स्थितम् ।
निमेषमपि बध्नाति न विवेकसुधारसः ॥४५॥
हरिहरपितामहाद्या बलिनोऽपि तथा स्मरेण विध्वस्ताः ।
त्यक्तत्रपा यथैते स्वाङ्कान्नारीं न मुञ्चन्ति ॥४६॥
यदि प्राप्तं त्वया मूढ नृत्वं जन्मोग्रसंक्रमात् ।
तदा तत्कुरु येनेयं स्मरज्वाला विलीयते ॥४७॥
स्मरदहनसुतीव्रानन्तसंतापविद्धं भुवनमिति समस्तं वीक्ष्य योगिप्रवीराः ।
विगतविषयसंगाः प्रत्यहं संश्रयन्ते प्रशमजलधितीरं संयमारामरम्यम् ॥४८॥

## कामतत्त्व ( ज्ञानार्णव २१, २६ )

यदि पुनरसौ सकलजगच्चमत्कारिकार्मुकास्पदनिवेशितमण्डलीकृतसरसेक्षुकाण्डस्वरसहितकुसुमसायकविशिखलक्ष्यीकृतदुर्लभमोक्षलक्ष्मीसमागमोत्कण्ठितकठोरतरमुनिमनाः स्फुरन्मकरकेतुः कमनीयसकलललनावृन्दवन्दितसौन्दर्यरतिकेलिकलापदुर्ललितचेताश्चतुरश्चेष्टितभ्रूभङ्गमात्रवशीकृतजगत्त्रयस्त्रैणसाधनो दुरधिगमागाधगहनरागसागरान्तर्दोलितसुरासुरनरभुजगयक्षसिद्धगन्धर्वविद्याधरादिवर्गः स्त्रीपुरुषभेदभिन्नसमस्तसत्त्वपरस्परमनःसंघटनसूत्रधारः विविधवनराजिपरिमलपरिमिलितमधुकरकुलविकसितकुसुमस्तबकतरलितकटाक्षप्रकटसौभाग्येन सहकारलताकिसलयकरोन्मुक्तमञ्जरीपरागपिष्टातकपिशुनितप्रवेशोत्सवेन मदमुखरमधुकरकुटुम्बिनीकोमलालापसंवलितमांसलितकोकिलाकुलकणत्कारसंगीतकप्रियेण मलयगिरिमेखलावनकृतनिलयचन्दनलतालास्योपदेशकुशलैः सुरतभरखिन्नपन्नगनितम्बिनीजनवदनकवलितशिखैरपि विरहिणीनिश्वासमांसलीकृतकायैः केरलीकुरलान्दोलनदक्षैरुत्कम्पितकुन्तलकामिनीकुन्तलैः परिगतसुरतखेदोन्मिषितलाटीललाटखेदाम्बुकणिकापानदोहदवद्भिरासादितानेकनिर्झरशिशिरशीकरैर्बकुलामोदसन्दर्भनिर्भरैः परिलुण्ठितपाटलासौरभैः परिमिलितनवमालिकामोदैर्मन्दसंचरणशीलैराकुलीकृतसकलभुवनजनमनोभिर्मलयमारुतैः समुल्लसितसौभाग्येन वसन्तसुहृदादूरमारोपितप्रतापः प्रारब्धोत्तमतपस्तपनश्रान्तमुनिजनप्रार्थितप्रवेशोत्सवेन स्वर्गापवर्गद्वारसंविघटनवज्रार्गलः सकलजगद्विजयवैजयन्तीकृतचतुरकामिनीभ्रूविभ्रमः क्षोभणादिमुद्राविशेषशाली सकलजगद्वशीकरणसमर्थः इति चिन्त्यते तदायमात्मैव कामोक्तिविषयतामनुभवतीति कामतत्त्वम् ॥१६॥

# अर्थबोधक टिप्पण

## सन्धि—१

**१, ३, २ इंदियदलण विसहसेण**—होना चाहिए **इन्दियदलणु विसहसेणु**। किन्तु सभी मूल प्रतियोंमें निर्विभक्तिक होनेसे उन पदोंको विभक्तिलोपकी आधुनिक भाषासम्बन्धी प्रवृत्तिके उदाहरण समझ उन्हें जैसाका-तैसा रहने दिया गया है।

**विसहसेण** ( वृषभसेन ) प्रथम तीर्थंकर आदिनाथके गणधर थे। प्रस्तुत काव्यके नायक जिनेन्द्रसे कविका अभिप्राय इन्हीं आदि तीर्थंकरसे है, जैसा कि काव्यके अन्तिम कडवकसे भी स्पष्ट होता है।

**१, ३, ४ सद्दासद्द-विसेसयरु**—ऐसा समासयुक्त पद होना चाहिए जो लक्खण ( लक्षण ) अर्थात् व्याकरण शास्त्रका विशेषण है। प्रतियोंमें ऐसे समासके मध्य भी उ विभक्ति लगी हुई पायी जाती है।

**१, ३, ५ धिट्टिम-धिट्टिय**—( धृष्ट्या ) उचित पाठ प्रतीत होता है। या यहाँ तृतीया विभक्तिका लोप समझना चाहिए।

**१, ४, २ मइं विग्गहु पुणु वइरु जाणिउ**—यहाँ कविने श्लेष-द्वारा अपनी विद्वत्ता-सम्बन्धी विनय प्रकट की है। विग्रहसे विद्वान् समास-विग्रहका अर्थ समझते हैं, किन्तु व्याकरणका ज्ञान न होनेसे मैं तो विग्रहका एक मात्र सामान्य अर्थ वैर ही जानता हूँ, यह कविका अभिप्राय है।

**१, ४, ३ देहसरिसु परभाउ माणिउ**—इसके अर्थमें कुछ अस्पष्टता है। प्रसंगको देखते हुए यहाँ भी 'परभाव' शब्दमें सम्भवतः कुछ श्लेष है। जैसे विग्रहके समासका विग्रह और वैर ये दो अर्थ कविने सूचित किये हैं, वैसे ही परभावमें व्याकरण सम्बन्धी सन्धिनियम पररूपादेशका भी संकेत हो तो आश्चर्य नहीं।

**१, ५, २ उच्छुदण्डकोवंडमंडिउ**—मदनके धनुषकी यष्टि इक्षुदंडकी बनी है जिससे उसमें एक मिठास है। यह कल्पना कामदेवके समस्त परिग्रहके अनुकूल है।

**१, ५, ४ रइपीयहि**—के स्थानपर रइ-पीइहि ( रति और प्रीति सहित ) पाठ अधिक शुद्ध होगा।

**१, ५, ४ सम्माणु**—समानम्। यहाँ म का द्वित्व केवल छन्दके लिए उससे पूर्व स्वरमें गुरुत्व प्राप्त करनेके लिए किया गया है।

**१, ५, ५ वर-अत्थाणु**—अर्थकी दृष्टिसे यहाँ सप्तमी विभक्ति अपेक्षित होनेसे पाठ 'अत्थाणि' होना चाहिए, किन्तु पूर्व चरणके अन्तिम पद 'सम्माणु' के साथ यमक मिलानेके लिए उसे उ विभक्त्यन्त रखा गया है।

**१, ६, १ सल्ल गारव**—आदि। यहाँ कामदेवके सैनिकोंके रूपमें सब विकार गिनाये गये हैं जो जैन सदाचारमें जीवके सच्चारित्रमें दूषण उत्पन्न करते हैं।

**शल्य**—तीन हैं–मिथ्यात्व, माया और निदान। झूठे, ज्ञानका नाम मिथ्यात्व है। मन, वचन और कायकी वक्रताका नाम माया है, तथा अपनी धर्मसाधनाके फलस्वरूप किसी सांसारिक विषयाभिलाषका नाम निदान है। ये जीवके हृदयमें काँटे-जैसे चुभते रहनेसे शल्य कहे गये हैं।

**गारव**—भी तीन हैं—ऋद्धि, रस और सात। ऋद्धियों, सिद्धियोंको महत्त्व देना ऋद्धिगारव है। मीठे, खट्टे आदि षड्रसोंको आहारमें महत्त्व देना रसगारव है, तथा शयन, आसन आदिमें सुख-सुविधाको महत्त्व देना सात गारव है। ये तीनों बातें मुनियोंके लिए वर्ज्य हैं।

**कम्म**—कर्मके मुख्य भेद आठ हैं—ज्ञानावरणीय, दर्शनावरणीय, मोहनीय, अन्तराय, नाम, आयु, गोत्र और वेदनीय। इनमें-से पुनः प्रत्येकके क्रमशः पाँच, नौ, अट्ठाईस, पाँच, तिरानबे, चार, दो और दो भेद होनेसे कर्म-प्रकृतियोंकी संख्या १४८ हो जाती है। इनमें-से भी अनेकोंके नाना भेद होनेसे उनकी संख्या और

भी अधिक होती है।

**मिच्छत्त**—( मिथ्यात्व ) यह यथार्थतः मोहनीय कर्मका एक भेद है। तथापि प्रधानताकी दृष्टिसे उसे यहाँ एक स्वतंत्र योद्धा स्वीकार कर उसकी प्रबलताके कारण उसे कामदेवका एक प्रधान सेनापति माना गया है। मिथ्यात्व पाँच प्रकारका कहा गया है—एकान्त, विपरीत, संशय, अज्ञान और विनय। वस्तु नाना धर्मोंकी अपेक्षा अनेकान्तात्मक है। उनमेंसे किसी एक ही धर्मको स्वीकार कर शेषके सद्भावकी अपेक्षा नहीं रखना एकान्त मिथ्यात्व है। जैसे द्रव्य सत्तामात्रकी अपेक्षा एक तथा जड़-चेतनकी अपेक्षा दो प्रकार है। तथापि उसे एक ही मानना एकान्त है। जीव और उसका शरीर इनके पृथक् दो तत्त्व होते हुए देहको ही जीव मानना विपरीत मिथ्यात्व है। वस्तु स्वरूप जैसा शास्त्रमें बतलाया है वैसा है या नहीं, शायद वह ऐसा हो या शायद वैसा हो, इस प्रकार मनकी दुविधाका नाम संशय है। वस्तुकी सर्वथा अजानकारी अज्ञान है। तथा विवेकहीनतासे सभी बातोंको समान सम्मान प्रदान करना पूज्योंकी औपचारिक पूजा-अर्चा करना तथा अज्ञानपूर्वक व्रत, संयम, पालन करना वैनयिक मिथ्यात्व है।

**दोस**—( दोष ) जिन अठारह दोषोंसे संसारी जीव ग्रस्त हैं और मुक्तात्माएँ रहित हैं, वे ये हैं—१. क्षुधा, २. तृषा, ३. जरा, ४. आतंक, ५. जन्म, ६. मरण, ७. भय, ८. स्मय, ९. राग, १०. द्वेष, ११. मोह, १२. चिन्ता, १३. रति, १४. निद्रा, १५. विस्मय, १६. मद, १७. स्वेद और १८. खेद।

**आसव**—( आस्रव ) जीवके साथ कर्मोंके सम्पर्क होनेको आस्रव कहते हैं। इसके मुख्य दो भेद हैं—द्रव्यास्रव और भावास्रव। जीव-प्रदेशोंके साथ कर्म-प्रदेशोंका संयोग द्रव्यास्रव है, तथा उसके कारणीभूत मिथ्यात्व, अविरति, कषाय, प्रमाद और योग भावास्रव हैं। मिथ्यात्वका स्वरूप पहले बतलाया जा चुका है। हिंसादि पापोंके त्यागका अभाव अविरति है। क्रोध, मान, माया और लोभ ये चार कषाय हैं। कषायोंके मन्द उदय रूप स्त्री, राष्ट्र, भोजन व राज सम्बन्धी चार विकथा, चार संज्वलन कषाय, पाँच इन्द्रियोंके विषय, निद्रा और स्नेह ये पन्द्रह प्रकार प्रमादके हैं। मन, वचन और कायकी क्रियाको योग कहते हैं।

**विसय**—( विषय ) पाँचों इन्द्रियोंके पाँच विषय हैं—स्पर्श, रस, गन्ध, वर्ण और शब्द।

क्रोध और लोभ ये दोनों कषायके ही भेद हैं।

**रुद्दट्ट**—( रौद्र-आर्त ) ये दोनों कुध्यान हैं। हिंसा, चोरी आदि पाप करनेमें जो चित्तवृत्ति उत्पन्न होती है वह रौद्र ध्यान तथा इष्टकी प्राप्ति व अनिष्टके निवारणके लिए जो चिन्तन होता है वह आर्त ध्यान कहलाता है।

**मद**—और मान एक ही अर्थके वाचक हैं। ज्ञान, पूजा-सत्कार, कुल, जाति, बल, ऋद्धि, तप और शरीर इनके निमित्तसे उत्पन्न होनेवाली अहंकार वृत्तिका नाम मद है ( दे० रत्नकरंड श्रावकाचार २४ )।

**भय**—सात भयोंके नाम ये हैं—( १ ) इह लोक भय ( २ ) परलोक भय ( ३ ) आदान भय ( ४ ) अकस्मात् भय ( ५ ) आजीव भय ( ६ ) मरण भय ( ७ ) अश्लोक ( अपयश ) भय ( दे० समवायांग ७ )।

**व्यसन**—सात हैं—द्यूत, मांस, सुरा, वेश्या, आखेट, चौर्य और परस्त्री इनका सेवन।

**दण्ड**—तीन हैं—मन, वचन और काय इनका असद् व्यापार।

**१, ८, ३ पुणु पुच्छइ सो लग्गु**—मिलाइए हिन्दी मुहावरा 'फिर वह पूछने लगा'।

**१, १०.** इस पद्यमें श्लेष रूपसे सिद्धि-रमणीका स्वरूप वर्णन किया गया है जो अनुवादसे स्पष्ट है।

**१, १८-१९** यहाँ राजनीतिमें दूतके कर्त्तव्य और उसके महत्त्वका वर्णन किया गया है। दूतके द्वारा शत्रुकी शक्तिका पता लगाया जाता है, शत्रु-सैन्यका प्रमाण, उसकी सबलता व निर्बलता जानी जाती है, सैन्यमें फूट डाली जाती है, राजाके संकल्प-विकल्पका पता लगाया जाता है, तथा छुपी और प्रगट बातें जानी जाती हैं।

**१, १९, ९ से १, २१, १२ तक** जिनेन्द्रके चरित्रका वर्णन किया गया है। वे पहले कामदेवके साम्राज्यके अन्तर्गत भवनगरमें ही रहते थे, नाना कर्म करते थे, और मृत्युरूपी कोतवाल-द्वारा पुनः-पुनः

बाँधे और मारे जाते थे। इसी परिस्थितिसे विरक्त होकर किसी एक दिन वे रत्न लेकर उपशमरूपी घोड़ेपर बैठ चारित्रपुरमें चले गये और वहाँ उन्होंने तपोराज्य प्राप्त किया। वहाँ वे अब पाँच महाव्रत, सप्त तत्त्व, दशविध धर्म, पाँच ज्ञान आदि गुणरूपी योद्धाओंके साथ निवास करते हैं।

**१, १६, ११ दुग्गयवित्तिहि णिरु संतत्तउ तथा १, १६, १४ तियहं विरत्तउ**—यहाँ संस्कृत मदनपराजयमें 'दुर्गतिवेश्याया आश्रमे यः सततं वसति' 'दुर्गतिवेश्याया विरक्तो भूत्वा' ऐसा पाठ है। संभवतः उसका आदर्श अपभ्रंश पाठ 'दुग्गइ वेस्सहिं णिरु संसत्तउ' रहा होगा।

**१, १६, १४ सुवसत्थहिं पइसेप्पिणु**—यहाँ संस्कृत मदनपराजयमें पाठ है 'अस्मत् श्रुतभाण्डागारं प्रविश्य'। इसके अनुसार प्रस्तुत पाठका अर्थ 'श्रुतशास्त्रमें प्रवेश करके' ऐसा भी किया जा सकता है।

**१, २०, ५ पंचहिं दिक्खिवि**—'पंच महाव्रतसुभटा ये सन्ति तैः प्रभूतार्थरत्नसंयुक्तं राज्ययोग्यं दृष्ट्वा....' ( सं. म. प. )।

**१, २१, ३ महावय**—( महाव्रत )- व्रत पाँच हैं—अहिंसा, सत्य, अस्तेय, ब्रह्मचर्य और अपरिग्रह। इन व्रतोंका स्वरूप दो प्रकारसे बतलाया गया है। इनका स्थूल रूपसे पालन करना अणुव्रत कहलाता है, जो गृहस्थोंके योग्य है। तथा उनका सूक्ष्मरूपसे पालन करना महाव्रत कहलाता है, जो मुनियोंके योग्य है। ( देखिए त० सू० ७, १-२ )।

**तत्त**—( तत्त्व ) सात हैं—जीव, अजीव, आस्रव, बंध, संवर, निर्जरा और मोक्ष ( देखिए त० सू० १, ४ ) इन सात तत्त्वोंके भीतर समस्त जैन दर्शनका निरूपण हो जाता है। यही विवेचन समस्त तत्त्वार्थसूत्रमें पाया जाता है।

**१, २१, ४ धम्म** ( धर्म )-दस प्रकारका कहा गया है—क्षमा, मार्दव, आर्जव, शौच, सत्य, संयम, तप, त्याग, आकिञ्चन्य, और ब्रह्मचर्य। ( देखिए त० सू० ९, ६ )।

**णाण** ( ज्ञान ) पाँच प्रकारका है—मति, श्रुत, अवधि, मनःपर्यय और केवल। ( देखिए त० सू० १, ९ आदि ) इन्द्रियों और मनकी सहायतासे होनेवाले वस्तुज्ञानको मतिज्ञान कहते हैं। मतिज्ञानके आधारसे केवल मनकी सहायता-द्वारा उत्पन्न होनेवाला ज्ञान श्रुतज्ञान है। ये दोनों ज्ञान परोक्ष माने गये हैं, क्योंकि वे इन्द्रिय और मनकी सहायतासे उत्पन्न होते हैं। शेष तीन ज्ञान प्रत्यक्ष हैं। आत्माकी विशेष विशुद्धि-द्वारा सूक्ष्म, इन्द्रिय-अगोचर व दूरस्थ पदार्थोंके साक्षात् ज्ञानको अवधिज्ञान कहते हैं। दूसरेके मनमें स्थित पदार्थोंके साक्षात् ज्ञानको मनःपर्यय तथा समस्त त्रिलोक और त्रिकालवर्ती पदार्थोंका साक्षात् ज्ञान केवलज्ञान कहा गया है।

**सुवझाण** ( शुभ ध्यान )—ध्यान चार प्रकारका है—आर्त, रौद्र, धर्म और शुक्ल। इनमेंसे प्रथम दो अशुभ ध्यान कहलाते हैं। ( देखिए ऊपर १, ६, १ टिप्पण ) धर्मध्यानमें जीव और जगत्के स्वरूप व उसकी नाना अवस्थाओंका धार्मिक दृष्टिकोणसे चिन्तन किया जाता है। तथा शुक्लध्यानमें समाधि रूपसे आत्मचिन्तन किया जाता है। ये दोनों शुभध्यान कहलाते हैं। ( देखिए त० सू० ९, २७ आदि )।

**१, २१, ५ तव** ( तप ) दो प्रकार है—बाह्य और आभ्यन्तर। अनशन, अवमौदर्य, वृत्ति-परिसंख्यान, रस परित्याग, विविक्त शय्यासन और कायक्लेश ये बाह्य तपके छह प्रकार हैं, तथा प्रायश्चित्त, विनय, वैयावृत्य, स्वाध्याय, व्युत्सर्ग और ध्यान, ये छह आभ्यन्तर ध्यान हैं ( देखिए त० सू० ९, १९-२० )।

**चारित्त**—( चारित्र )—सामान्यतः समस्त धार्मिक नियमों व क्रियाओंका परिपालन चारित्र, सच्चारित्र या सम्यक्चारित्र कहलाता है। विशेषतः मुनि चारित्रकी दृष्टिसे इसके ५ भेद हैं—सामायिक, छेदोपस्थापना, परिहार-विशुद्धि, सूक्ष्म-साम्पराय और यथाख्यात। ( देखिए त० सू० ९, १८ )।

**पंचायार**—( पंचाचार )के नाम हैं—ज्ञान, दर्शन, चारित्र, तप और वीर्य। ( देखिए प्रवचनसार १, २ )।

**समइ**—( समिति ) पाँच हैं-ईर्या, भाषा, ऐषणा, आदान-निक्षेप और व्युत्सर्ग। इनका पालन करना मुनिधर्मका एक आवश्यक अंग है। ( देखिए त० सू० ९, ५ )।

**१, २१, ६ सम्मत्त**—( सम्यक्त्व ) अर्थात् सम्यग्दर्शन, जो धार्मिक जीवनका मूल गुण है, और जिसकी प्राप्तिसे ही जीव मोक्षका अधिकारी बनता है। विशेषरूपसे उपर्युक्त सात तत्त्वोंके श्रद्धानको सम्यग्दर्शन कहा गया है—तत्त्वार्थश्रद्धानं सम्यग्दर्शनम् ( देखिए त० सू० १, २ )।

**१, २१, ७ णिव्वेअ** ( निर्वेद )—यह सम्यक्त्वके लक्षणोंमेंसे एक है, जिसका स्वरूप है सांसारिक सुख-दुःखोंसे ग्लानि।

**वाच्छल्ल**—( वात्सल्य ) यह सम्यक्त्वके आठ अंगोंमेंसे है—निःशंकित, निःकांक्षित, निर्विचिकित्सा, अमूढ़-दृष्टि, उपगूहन, स्थितिकरण, वात्सल्य और प्रभावना। साधर्मी जनोंके प्रति प्रेम, श्रद्धा व आदर-सत्कारकी भावनाका नाम वात्सल्य है। ( देखिए रत्नकरण्ड श्रावकाचार १७ )।

**१, २१, ८ छव्वासय**—( षडावश्यक )के नाम हैं—सामायिक, स्तुति, वन्दना, स्वाध्याय, प्रति-क्रमण और कायोत्सर्ग।

**१, २१, ९ सील**—( शील )के जैन आचार ग्रन्थोंमें अठारह हजार भेद बतलाये गये हैं, जो इस प्रकार गुणित क्रमसे प्राप्त होते हैं। मन, वचन और कायके शुभ संयोग रूप त्रियोग; इन्हींके अशुभ संयोगके नियन्त्रण रूप तीन करण; आहार, भय, मैथुन और परिग्रह ये चार संज्ञा; स्पर्श, रस, गंध, चक्षु, श्रोत्र, ये पाँच इन्द्रियाँ; पृथ्वीकाय, जलकाय, अग्निकाय, वायुकाय, सामान्य वनस्पति, प्रत्येक वनस्पति, द्वीन्द्रिय, त्रीन्द्रिय, चतुरिन्द्रिय और पंचेन्द्रिय ये दश काय जीव; तथा क्षमा, मार्दव, आर्जव, शौच, सत्य, संयम, तप, त्याग, आकिंचन्य और ब्रह्मचर्य ये दश धर्म; इनका परस्पर गुणा करनेसे ३ × ३ × ४ × ५ × १० × १० = १८,००० शीलके भेद प्राप्त होते हैं। ( मूलाचार शीलगुणाधिकार १, १२, १६ )।

**१, २१, १६ संजलण** ( संज्वलन )—क्रोध, मान, माया और लोभ इन कषायोंके चार-चार प्रकार हैं—अनंतानुबंधी, अप्रत्याख्यान, प्रत्याख्यान और संज्वलन। इस प्रकार कषायोंके १६ भेद हो जाते हैं—इनमें कषाय तीव्रतासे मन्दताकी ओर हीन हीनतर होती जाती है। इस प्रकार संज्वलन कषायका अन्तिम हीनतम रूप है जो मुनियोंमें भी उनके दसवें गुणस्थान तक पाया जाता है, तथा जिसका उपशमन ग्यारहवें और क्षय बारहवें गुणस्थानमें होता है। इसी अन्तिम अन्तरंग शत्रुको जीतकर जीव केवली होता और जिनेन्द्र-पद प्राप्त करता है। ( देखिए त० सू० ८, ९ )।

**१, २३, ९ पउ देहि** ( स० यातुं देहि )—हि० आने दो। यह मुहावरा मराठी एवं द्या से ठीक मिलता है और उसीका पूर्व रूप है। संस्कृत व प्राकृतमें ऐसा प्रयोग नहीं पाया जाता, और प्राचीन अपभ्रंशमें भी दिखायी नहीं देता।

**१, २५, ५-१०**—यहाँ विरोधाभास अलंकारकी रीतिसे जिनेन्द्रकी स्तुति की गयी है, जिसका स्वरूप अनुवादसे प्रगट है।

**१, २७, १-६**—यहाँ कामदेवकी स्तुतिमें कहा गया है कि उसकी सेवा सुरेन्द्र, चन्द्र, सूर्य, ब्रह्मा, हर, बासुदेव, गोविंद तथा अन्य अनेक महापुरुषों, विद्याधरों और धर्मेन्द्रोंने की है। यहाँ सम्भवतः उक्त देवोंकी कामासक्ति सम्बन्धी पौराणिक कथाओंको ओर संकेत है।

**१, ३०, १-२**—यहाँ स्पष्ट ही संग्राममें कामदेव-द्वारा शंकर, ब्रह्मा, चन्द्र, सूर्य, विष्णु, धरणेन्द्र और सुरेन्द्रके जीते जानेका उल्लेख है।

**१, ३०, ३ कुदंसण** ( स० कुदर्शन )—अर्थात् मिथ्यादर्शन व मिथ्यात्व, जिसके पाँच भेद हैं—एकान्त, विपरीत, विनय, संशय और अज्ञान ( दे० गो० सा० जीव० १५ और ऊपर १, ६, १ टिप्पण )।

**१, ३२, ३ उट्ठिउ असंजमु**—यहाँ संस्कृत मदनपराजयमें पाठ है 'दूतवचनमाकर्ण्य संयमेनोत्थाय द्वयोरर्द्धचन्द्रं दत्त्वा द्वाराद् बहिर्निष्कासितौ।' इससे प्रतीत होता है कि नागदेवके सम्मुख अपभ्रंश पाठ 'उट्ठिअउ संजमु' रहा होगा जो इस प्रसंगमें अधिक उपयुक्त भी जँचता है।

**पासंड** ( स० पाषंड )—अन्य धार्मिक सम्प्रदाय। आदितः इस शब्दमें अनादरका भाव नहीं था। यह शब्द अशोककी धर्मलिपियोंमें भी आया है, और वहाँ उसका अर्थ भिन्न-भिन्न धार्मिक सम्प्रदायोंसे ही है।

कुन्दकुन्दकृत समयसार ४०८-४१४ में भी इसका अर्थ मुनि ही है। पश्चात् कालीन प्रयोगोंमें धार्मिक सम्प्रदायके अतिरिक्त अनादरका भाव भी सम्मिलित हो गया, और आजकल तो पाखंडीका अर्थ ढोंगी हो गया है और वह गालीके रूपमें प्रयुक्त किया जाता है।

**१, ३३, २ कुमयनयसिद्धिहि** (सं० कुमत-नय-सिद्धीः)—**कुमत**से तात्पर्य मिथ्यामतोंसे है। **कुनय**-पदार्थोंके एकदेश अर्थात् किसी अंश-विशेषका बोध करानेवाले ज्ञानको नय कहते हैं। इस ज्ञानमें जब वस्तुके अन्य अनन्त गुणधर्मोंकी ओर दृष्टि रखी जाती है, तब वही ज्ञान अनेकान्तात्मक होनेसे सुनय कहलाता है, किन्तु जहाँ वस्तुकी अनेकान्तात्मकताको भुलाकर उस एकांशको ही पूर्ण सत्यके रूपमें प्रगट किया जाता है, तब वह एकान्तवाद होनेके कारण कुनय हो जाता है। **कुसिद्धि**—अर्थात् कुत्सित साधनाएँ। आत्म कल्याणके ध्येयको छोड़ जो मन्त्र-तन्त्र आदि द्वारा सांसारिक सिद्धियोंकी प्राप्ति की जाती है, वे सब कुसिद्धियाँ हैं।

**१, ३३, ५ पंचिंदिय** ( सं० पञ्चेन्द्रिय ) अर्थात् स्पर्श, रसना, घ्राण, चक्षु और श्रोत्र जिनका वश करना साधारण व्यक्तिके लिए बड़ा कठिन होता है।

**अट्टरउद्द**—आर्त रौद्र नामक दो अशुभ ध्यान ( देखिए ऊपर १,६,१ व १,२१,३ टिप्पण )। यहाँ उल्लिखित शल्य, दोष, व्यसन, गारव और पंचास्रव, इनके लिए देखिए ऊपर १,६,१ टिप्पण।

**१, ३३, ७ दंडत्तय** ( सं० दण्डत्रय )—मन-वचन-कायकी कुत्सित क्रिया। जब जीवके ये तीन करण अर्थात् मन, वचन और काय क्रियाशील होते हैं, और आत्मामें स्पन्दन उत्पन्न करते हैं तब उन्हें त्रियोग कहा जाता है। जब वे ही त्रिकरण कुत्सित प्रवृत्तिका संवरण करते हैं, तब वे त्रिगुप्ति कहलाती हैं।

**१, ३३, ८ पुण्णपाव** ( सं० पुण्य-पाप )—जीव कल्याणमें हितकारी प्रवृत्तियोंको पुण्य व अहित-कारी प्रवृत्तियोंको पाप कहा जाता है। ( देखिए त० सू० ६,३ )।

**१, ३३, ९ दंसणमोह** ( सं० दर्शनमोह )–जैन कर्मसिद्धान्तमें ज्ञानावरणादि आठ कर्म माने गये हैं, जिनमें मोह या मोहनीय कर्म प्रधान माना गया है। वह दो प्रकारका है—दर्शनमोह और चारित्रमोह। अनन्तानुबन्धी कषायोंके कारण सम्यग्दृष्टिका प्राप्त न होना दर्शनमोह है, और सच्चारित्रमें प्रवृत्ति न होना चारित्रमोह है। ( देखिए त० सू० ८,९ )।

**१, ३३, १० तमवारि**—का अर्थ कुछ अस्पष्ट है। अनुमानतः उसका अर्थ है अज्ञान रूपी कर्मबन्ध के द्वार ( तम = अन्धकार = अज्ञान; वारि = द्वार )। यह भी हो सकता है कि उक्त पाठ अशुद्ध हो और शुद्ध पाठ 'तमवादि' अर्थात् तम = मिथ्यात्व आदि हो।

**१, ३३, १० रायरोस** ( सं० रागरोष )—रोष = द्वेष, ये ही दो मूल-कषाय हैं और शेष समस्त कषायोंके प्रकार उन्हींके भेद-प्रभेद हैं।

**१, ३३, ११ अण्णाणत्तय** ( सं० अज्ञानत्रय )—ज्ञानके मति, श्रुत, अवधि, मनःपर्यय और केवल ये पांच भेद कहे गये हैं, उनमें प्रथम तीन सम्यक्दर्शन सहित होनेपर सद्ज्ञानरूप तथा उसके अभावमें कुज्ञान या अज्ञान रूप माने गये हैं।

**१, ३३, १२ दो आसावन्धण** ( सं० आशाबन्धन )—सम्भवतः इहलोक और परलोक-सम्बन्धी आशाओंसे अभिप्राय है।

**अबंभण** ( सं० अब्रह्म )—यहाँ कुशीलके सहस्रों भेदोंसे अभिप्राय है। ( दशविध अब्रह्म—दे० मूलाचार ९९६–९९८ )

**१, ३३, १३ णाणावरण** ( सं० ज्ञानावरण )—यह आठ कर्मोंमें-से एक है, जो जीवके ज्ञान गुण का आवरण करता है। ज्ञानके मति, श्रुत, अवधि, मनःपर्यय और केवल इन पाँच भेदोंके अनुसार उनको आवरण करनेवाले कर्मके भी पाँच भेद माने गये हैं। ( देखिए त० सू० ८,६ )।

**१, ३३, १४ दंसणावरण** ( सं० दर्शनावरण )—यह आठ कर्मोंमें-से पहला है, जो जीवके दर्शन गुणका आवरण करता है। इसके ९ भेद हैं—चक्षु, अचक्षु, अवधि, केवल आवरण, तथा निद्रा, निद्रानिद्रा, प्रचला, प्रचला-प्रचला और स्त्यानगृद्धि ( देखिए त० सू० ८,७ )।

**१,३३,१५ वेयणीय** ( सं० वेदनीय )—यह आठ कर्मोंमें-से वह कर्म है जो जीवमें सुख या दुखकी वेदनाएँ उत्पन्न करता है, और तदनुसार ही उसके दो भेद हैं—साता वेदनीय और असाता वेदनीय। ( देखिए त० सू० ८,८ )।

**१,३३,१६ मोह**—यह आठ कर्मोंमें सबसे प्रधान है, और यहाँ इसकी प्रबलताका वर्णन १,३३,१६ से १,३५,४ तक किया गया है। यहाँ १,३५,१–२ में मोहनीय कर्मकी २८ प्रकृतियोंका उल्लेख भी किया गया है। इनमें-से १६ कषायोंके लिए देखिए ऊपर १,२१,१६ टिप्पण। इनमें हास्य, रति, अरति, शोक, भय, जुगुप्सा, तथा स्त्री, पुं० और नपुंसक वेद ये ९ नोकषाय तथा दर्शनमोहनीयके मिथ्यात्व, सम्यग्मिथ्यात्व और सम्यक्त्व इन तीन भेदोंको मिलानेसे मोहनीय कर्मके कुल २८ भेद हो जाते हैं ( देखिए त० सू० ८, ९ )।

**१,३५,५ आउकम्म**—( सं० आयुकर्म ) के चार भेद हैं देवायु, मनुष्यायु, नरकायु और तिर्यञ्चायु ( देखिए त० सू० ८,१० ) ये प्रकृतियाँ अपनी-अपनी गतियोंमें जीवकी काल-मर्यादा निश्चित करती हैं।

**१,३५,६ तेयाणव ... सणामिं**—नामकर्मकी गति, जाति, शरीर, अंगोपांग आदि प्रकृतियाँ उनके भेदोपभेदों सहित ९३ होती हैं। ( देखिए त० सू० ८,११ ) ये कर्मप्रकृतियाँ जीवकी नाना शारीरिक परिस्थितियों व गुण-धर्मोंको उत्पन्न कराती हैं।

**दुण्णि गुत्त**—गोत्र कर्मकी दो प्रकृतियाँ हैं—उच्चगोत्र व नीचगोत्र, जो क्रमशः लोकपूज्य या गर्हित कुलमें जन्म ग्रहण कराती हैं। ( देखिए त० सू० ८,१२ )।

**अंतराअ**—( अंतराय ) कर्मकी पाँच प्रकृतियाँ हैं, जो क्रमशः दान, लाभ, भोग, उपभोग और वीर्य इन गुणोंके विकासमें अन्तराय उत्पन्न करती हैं। ( देखिए त० सू० ८,१३ )।

**१,३५,८ अट्ठ कम्म** ... आदि—उपर्युक्त आठों कर्मोंके भेदोंकी संख्या ५ + ९ + २ + २८ + ४ + ९३ + २ + ५ = १४८ होती हैं।

**१,३६,१ दुट्ठ लेस्सा** ( दुष्ट लेश्या )—योग अर्थात् मन-वचन-कायकी उस प्रवृत्तिको लेश्या कहते हैं, जो कषायोंके उदयसे अनुरञ्जित हो। कषायोंकी तीव्रता व मन्दताके अनुसार इसके क्रमशः ६ भेद हैं—कृष्ण, नील, कापोत, पीत, पद्म और शुक्ल। इनमें-से प्रथम तीनमें कषायका अंश क्रमशः तीव्रतम, तीव्रतर और तीव्र रहता है, और इस कारण इन तीनोंको अशुभ या दुष्ट लेश्याएँ कहा जाता है। अन्तिम तीन लेश्याओंमें कषायका अंश क्रमशः मन्द, मन्दतर और मन्दतम होनेसे ये लेश्याएँ शुभ गिनी जाती हैं। सूक्ष्म-दृष्टिसे ये तीव्रतमसे मन्दतम तक कषायके अंश प्रत्येक लेश्याके भीतर भी माने जाते हैं। इस अपेक्षासे प्रत्येक लेश्याके सामान्यतः ६ और विशेषतः अनन्त भेद भी माने जा सकते हैं। ( देखिए त० सू० २,६; गो० सा० जीव० ४८८ आदि )।

**१,३६,२ विकहा** ( सं० विकथा )—धर्मसम्बन्धी चर्चाके अतिरिक्त समस्त राग-द्वेषात्मक चर्चा विकथा कहलाती है, जिसके विषयानुसार अनेक भेद हो सकते हैं। सामान्यतः मुनिचर्याके प्रमादोंमें चार प्रकारकी विकथाओंका निर्देश पाया जाता है—स्त्रीकथा, भक्तकथा, राष्ट्रकथा और राजकथा ( देखिए गो० सा० जीव० ३४ औप० सूत्र ७९ )।

**१,३६,३ पञ्च कुदंसण व पञ्चासव** ( पाँच कुदर्शन व पञ्चास्रव )—देखिए ऊपर मिच्छत्त, आसव १,९,१, टिप्पण )।

**१,३७,१ दह कामावत्थ** ( दश कामावस्था )—कामी पुरुषकी क्रमशः दश अवस्थाएँ ये हैं—चिन्ता, दर्शनाभिलाष, दीर्घनिश्वास, ज्वर, दाह, भोजनकी अरुचि, भोजनत्याग, उन्माद, प्राणसन्देह, और मृत्यु ( देखिए पउमचरिउ अयोध्याकाण्ड २१,९ )।

**१,३७,१ रुद्दट्टदंडसत्तप्पयारु**—इसका अनुवादमें किये गये अर्थके अतिरिक्त निम्न अर्थ भी सम्भव है :—वह सैन्य, रौद्र व आर्तध्यान तथा अनर्थदण्डके पाँच भेद ( रूपी योधा ) इस प्रकार सात प्रकारका था। दण्ड अर्थात् अनर्थदण्डके पाँच भेद हैं—कन्दर्प, कौत्कुच्य, मौखर्य, असमीक्ष्याधिकरण और

उपभोग परिभोग आनर्थक्य। ( देखिए त० सू० ७,३२ )।

**संकाकंखाविदिगिंछवन्तु**—शंका, कांक्षा, विचिकित्सा आदि सम्यक्त्वके मल व मिथ्यात्वके अंग हैं। इन्हींके विपरीत निःशंकित, निःकांक्षित आदि सम्यक्त्वके आठ अंग कहे गये हैं ( देखिए ऊपर वच्छल्लु १,२१,७ टिप्पण )।

## सन्धि–२

**२, २, २—संवेय** ( संवेग )—यह सम्यग्दर्शनका एक अंग है, जिसका अर्थ है आत्म-कल्याणकी ओर प्रवृत्ति।

**२, ३, ३ सियसद्द** ( स्यात् शब्द )—इसका तात्पर्य स्याद्वादसे है जिसकी सात भंगियाँ जैनन्यायमें प्रसिद्ध हैं—स्यादस्ति, स्याद्नास्ति, स्यादस्तिनास्ति, स्यादवक्तव्य, स्यादस्ति अवक्तव्य, स्याद्नास्ति अवक्तव्य, स्यादस्तिनास्ति अवक्तव्य ( दे० सप्तभंगी तरंगिणी, स्याद्वादमञ्जरी )

**२, ४, ४ तेरह चरिय** ( त्रयोदश चारित्र )—यहाँ अभिप्राय सम्भवतः मुनिधर्मकी ५ महाव्रत, ५ समिति, और ३ गुप्ति इन तेरह साधनाओंसे है।

**२, ४, ६ बंभचेर नव** ( ब्रह्मचर्य नव )—ब्रह्मचर्यके नौ अंग निम्न प्रकार हैं—? स्त्रियोंका संसर्ग न करना, ( २ ) स्त्रीकथा न करना, ( ३ ) स्त्रियोंके स्थानका सेवन न करना, ( ४ ) स्त्रियोंके मनोहर अंगोंको न देखना न ध्यान करना, ( ५ ) कामोद्दीपक भोजन न करना, ( ६ ) आहार-पान मात्रासे अधिक न करना, ( ७ ) पूर्वकृत कामक्रीड़ाका स्मरण न करना, ( ८ ) स्त्रियोंके शब्द, रूप व सौभाग्यकी सराहना न करना, ( ९ ) इन्द्रिय-सुखोंकी अभिलाषा न करना। ( दे० ठाणांग ९ )

**अट्ठमहागुण** ( अष्ट महागुण )—यहाँ सिद्धोंके आठ गुणोंसे तात्पर्य प्रतीत नहीं होता क्योंकि वे जीवके कामसे संग्रामके समय प्रकट नहीं होते, मुक्ति होनेपर होते हैं। सम्भवतः यहाँ मुनिधर्मके ५ महाव्रत और ३ गुप्ति इन ८ गुणोंसे अभिप्राय है। अथवा यहाँ ५ अणुव्रत और मद्य, मांस एवं मधु इन तीन मकारोंका त्याग इन श्रावकके आठ मूल गुणोंसे अभिप्राय हो। (दे० रत्नकरण्ड श्रावकाचार, श्लोक ६६)।

**२, ४, ७ निस्संकाइं सवच्छल**—सम्यक्त्वके निशङ्कादिक आठ अङ्ग हैं, जिनमें वात्सल्य भी एक है। ( देखिए ऊपर वच्छल्ल १, २१, ७ टिप्पण )।

**दमहिं नरिंदहिं**····आदि—संयम पालनका मुख्य अङ्ग है पाँचों इन्द्रियोंका दमन।

**२, ४, ८ अनुकम्पा**—अर्थात् जीवदया। यह सम्यक्त्वके लक्षणोंमें-से एक है। ( देखिए त० सू० १, २ स० सिद्धि टीका )।

**णय-नव**—जैनन्यायके ९ नय इस प्रकार हैं:—द्रव्यार्थिक और पर्यायार्थिक ये दो मूलनय तथा नैगम, संग्रह, व्यवहार, ऋजुसूत्र, शब्द, समभिरूढ़ और एवंभूत ये सात नय ( देखिए देवसेन कृत लघु नयचक्र ११, १२ )।

**२, ४, १० मुंड**—दो प्रकारके हैं द्रव्यमुण्ड और भावमुण्ड। शिरके केशोंका मुण्डन द्रव्यमुण्डन है, और चारों कषायों अथवा पाँचों इन्द्रियोंपर विजय प्राप्त करना भावमुण्डन है। इस प्रकार मुण्ड ५ या १० प्रकारके कहे जा सकते हैं। ( देखिए ठाणांग ५ )।

**२, ४, ११ पंचहि सहु**···आदि—यहाँ पञ्चेन्द्रिय संवरसे अभिप्राय प्रतीत होता है।

**२, ४, १३, चउणास**—( सं० चतुर्न्यास ) चार न्यास हैं—नाम, स्थापना, द्रव्य और भाव, जिनके अनुसार तत्त्वोंका विचार किया जाता है। ( त० सू० १, ५ )।

**विनय**—चार हैं दर्शनविनय, ज्ञानविनय, चारित्रविनय और उपचारविनय ( देखिए त० सू० ९, २३ )। इनके अतिरिक्त मन, वचन और काय विनय भी कहे गये हैं। इस प्रकार विनयके सात भेद हो जाते है। ( देखिए औप० सू० ३० )।

**२, ४, १४ दिट्ठिचउक्क**—( दृष्टिचतुष्क ) यहाँ सम्भवतः दृष्टि ( दर्शन ) के उन्हीं चार भेदोंसे

अभिप्राय है जो दर्शनावरण कर्मके विवेचनमें ग्रहण किये गये हैं। ( देखिए ऊपर दंसणावरण १, ३३, १४ टिप्पण )

**बारह पच्छुत्त**—( द्वादश प्रायश्चित्त ) इसके त० सूत्र ९. २२ में आलोचन, प्रतिक्रमण, तदुभय, विवेक, व्युत्सर्ग, तप, छेद, परिहार और उपस्थापना, ये ९ भेद गिनाये गये हैं। औप० सूत्र ३० में इसके दश भेद कहे हैं, जिनमें-से प्रथम सात तो उपर्युक्त ही हैं, और शेष तीन हैं--मूल, अणवट्ठप्पा और पारंचिय। वस्तुतमें १२ प्रायश्चित्त किस अपेक्षासे कहे, यह ज्ञात नहीं होता।

**तिहि जो इहिं** ( त्रिभिः योगिभिः )—तीन योगी अर्थात् मनयोगी, वचनयोगी और काययोगी।

**२, ५, १ सिवसुहहेउ**—( शिवसुखहेतु ) शिव अर्थात् मोक्ष सुखकी प्राप्तिके चार हेतु ( अर्थात् साधन ) हैं—दर्शन, ज्ञान, चारित्र और तप, जिन्हें आराधनाएँ भी कहते हैं। ( देखिए भग० आराधना )।

**२, ७, १ चोरासी गुण लक्ख**--( चौरासी लाख गुण )। हिंसादि अतिक्रमके गुणनसे उत्पन्न इन भेदोंके लिए देखिए मूलाचार १०२३।

**२,७, २ अट्ठावीस मूलगुण**—मुनियोंके २८ मूलगुण ये हैं—५ महाव्रत, ५ समिति, ५ इन्द्रिय-निरोध, ६ आवश्यक ये २१ तथा लौंच, अचेलकत्व, अस्नान, क्षितिशयन, अदन्तधावन, स्थितिभोजन और एकभक्त ये सात। ( देखिए मूलाचर १, ३६ )।

**२, ७, ३ आभिणिबोहि**····आदि—आभिनिबोधिक अर्थात् मतिज्ञानके ३३६ भेद कहे गये हैं। वे इस प्रकार हैं—पदार्थका ग्रहण पाँच इन्द्रियों और मनके निमित्तसे होता है, और उस ग्रहणकी चार अवस्थाएँ हैं—अवग्रह, ईहा, अवाय और धारणा। ग्रहण योग्य पदार्थ भी बहु, बहुविध, क्षिप्र, अनिसृत और ध्रुव तथा इनसे विपरीत एकविध आदि बारह अवस्थाओंमें पाया जाता है। अतः द्रव्योंकी अर्थपर्यायके ग्रहणमें मतिज्ञानके ६×४×१२ = २८८ भेद हुए। इनके अतिरिक्त पदार्थकी व्यञ्जन पर्याय चक्षु और मनसे रहित चार इन्द्रियों द्वारा, बहु बहुबिध आदि १२ प्रकारसे होता है जिसके १२×४=४८ भेद होते हैं। इस प्रकार मतिज्ञानके कुल २८८ + ४८=३३६ भेद हो जाते हैं ( त० स० १, १३—१९ )।

**२, ७, ४ बारह मंडलियहिं**···आदि–इनसे जैनागमके १२ अंगोंका अभिप्राय है, जिनके नाम हैं—आचारांग, सूत्रकृतांग, स्थानांग, समवायांग, व्याख्याप्रज्ञप्ति, ज्ञातृधर्मकथा, उपासकाध्ययन, अंतकृद्दशा, अनुत्तरोपपातिक, प्रश्नव्याकरण, विपाक और दृष्टिवाद। (देखिए त० सू० १, २० सर्वा० सिद्धि टीका। )

**२, ७, ४ चउदह पुव्वंग**—बारहवें श्रुतांग दृष्टिवादके परिकर्म, सूत्र, प्रथमानुयोग, पूर्वगत और चूलिका ये पाँच खंड हैं। इनमें-से पूर्वगत या पूर्वोंकी संख्या चौदह है। उत्पाद, अग्रायणी, वीर्यानुप्रवाद, अस्ति-नास्तिप्रवाद, ज्ञानप्रवाद, सत्य-प्रवाद, आत्म-प्रवाद, कर्म-प्रवाद, प्रत्याख्यान-प्रवाद, विद्यानुवाद, कल्याणवाद, प्राणवाद, क्रियाविशाल और लोकबिंदुसार ( देखिए त० सू० १, २० सर्वा० सिद्धि टीका )।

**२, ७, ५ अवर असेस···सुयनाणु**—श्रुतज्ञानके उपर्युक्त बारह अंग और चौदह पूर्वोंके और भी अनेक भेद हैं जो अंगबाह्य माने गये हैं, जैसे—दशवैकालिक, उत्तराध्ययन आदि। ( देखिए त० सू० १, २०, सर्वा० सिद्धि टीका )।

**२, ७, ६ अवहिनाण**—अवधिज्ञानके तीन भेद हैं—देशावधि, सर्वावधि और परमावधि ( त० सू० १, २१-२२ राजवा० टीका )।

**दुहुं मणपज्जउ**—मनःपर्यय ज्ञानके दो भेद हैं—ऋजुमति और विपुलमति। (देखिए त० सू० १,२३ )

**२, ७, ८ दो गुण**—यहाँ सम्भवतः केवलीके दर्शन और ज्ञान इन दो गुणोंसे तात्पर्य है।

**२, ८, २ सत्त भेय**—अर्थात् स्याद् अस्ति, स्याद् नास्ति आदि सप्तभंगी। ( देखिए ऊपर सियसद्द २, ३, ३ टिप्पण )।

**चत्तारि**—यहाँ प्रत्यक्ष, अनुमान, उपमान और शब्द इन चार प्रमाणोंसे अभिप्राय प्रतीत होता है।

**२, ९, १ लद्धि** ( लब्धि )—लब्धियाँ दो प्रकारकी कही गयी हैं। एक तो वे ५ लब्धियाँ हैं, जिनके प्राप्त होनेसे जीवको सम्यक्त्वके उत्पन्न होनेकी योग्यता प्राप्त हो जाती है। इन ५ लब्धियोंके

नाम ये हैं— ( १ ) क्षयोपशम ( २ ) विशुद्धि ( ३ ) देशना ( ४ ) प्रायोग्य और ( ५ ) करण ( गो० जी० ६५० ) ।

दूसरी ९ लब्धियाँ वे हैं, जो जीवके केवलज्ञान प्राप्त करनेसे उत्पन्न होती हैं । उन ९ लब्धियोंके नाम हैं— ( १ ) क्षायिक सम्यक्त्व ( २ ) चारित्र ( ३ ) ज्ञान ( ४ ) दर्शन ( ५ ) दान ( ६ ) लाभ ( ७ ) भोग ( ८ ) उपभोग और ( ९ ) वीर्य । इनकी प्राप्तिसे जीव परमात्मा हो जाता है (गो० जी० ६३)।

**२, ६, २ सुहलेसहिं**—( शुभ लेश्या ) ( दे० १. ३६. १ टिप्पण ) ।

**२, १०, १ खाइय दंसण** ( क्षायिक दर्शन )—सम्यग्दर्शन ३ प्रकारका होता है ( १ ) क्षायिक ( २ ) औपशमिक और ( ३ ) क्षायोपशमिक । दर्शन-मोहनीय कर्मके क्षय होनेसे क्षायिक; उपशम होनेसे औपशमिक तथा अनन्तानुबन्धी कषायों व दर्शनमोहनीयकी मिथ्यात्व और मिश्र प्रकृतियोंके सर्वघाती अंशोंके उपशम व उनके उदयागत निषेकोंके क्षयसे जो कुछ मलिनताको लिये हुए सम्यक्त्व प्राप्त होता है उसे क्षायोपशमिक या वेदक सम्यक्त्व कहा है ( दे० गो० जी० २५, २६, व ६४५ ) ।

**२, १०, १ अणुवेक्खा** ( अनुप्रेक्षा )—कर्मबन्धकी रोकके लिए जिन धार्मिक क्रियाओंका उपदेश दिया गया है वे हैं—( १ ) गुप्ति ( २ ) समिति ( ३ ) धर्म ( ४ ) अनुप्रेक्षा ( ५ ) परीषहजय और ( ६ ) चारित्र । इनमें अनुप्रेक्षाके बारह भेद हैं ( १ ) अनित्य ( २ ) अशरण ( ३ ) संसार ( ४ ) एकत्व ( ५ ) अन्यत्व ( ६ ) अशुचि ( ७ ) आस्रव ( ८ ) संवर ( ९ ) ( निर्जरा ) ( १० ) लोक ( ११ ) बोधिदुर्लभ और ( १२ ) धर्म । इन्हें ही बारह भावनाएँ भी कहते हैं । (तत्त्वार्थसूत्र ९, २–७; कुन्दकुन्दाचार्य कृत बारह अणुवेक्खा तथा कत्तिगेयाणुवेक्खा ) ।

**२, १०, २ समाहि** ( समाधि )—उस आध्यात्मिक तल्लीनताका नाम समाधि है जिसके अभ्यास से जीव परमात्मा बन जाता है ( दे० समाधिशतक पूज्यपाद कृत ) ।

**२, १३, २ सत्तहि सुवियारहिं**—यहाँ सात विकारोंसे सम्भवतः सप्तव्यसनसे ही तात्पर्य है जिसके लिए देखिए १—६ टिप्पण ।

**२, १६, ७ असमद्धयहु**—इसका अनुवाद असमृद्ध किया गया है, किन्तु इसका संस्कृत रूप असम-ध्वज = विषमध्वज कामदेव लेना अधिक उपयुक्त होगा ।

**२, २१, ५ करि अच्छइ**····इत्यादि—यह कोई कहावत है जो प्रत्यक्ष दिखायी देनेवाली वस्तुकी भी पूछताछ करनेकी व्यर्थताको प्रकट करती है । किन्तु उपलब्ध पाठसे उसका अर्थ स्पष्ट नहीं होता । क प्रतिमें "सिरु"के स्थानपर "सिह" पाठ है, जिसे यदि "शिखा ( दीपशिखा )" के अर्थमें लिया जाय तो पूरी कहावत इस प्रकार भी हो सकती है कि "हाथमें दीपशिखा होनेपर भी चोर क्या घात कर रहा है, यह दूसरे से पूछा जाता है ।"

**२, ३१, १ नउ करइ पउत्तउ**—मिथ्यात्वके वशीभूत हुआ जीव धर्मोपदेशका पालन नहीं कर पाता । सच्चे धर्ममें शंकाशील होता है तथा धर्माचरणमें यदि प्रवृत्त होता है तो चारित्रमें अतिचार अर्थात् दोष उत्पन्न करता है । वह अपनेको सम्हाल नहीं पाता अर्थात् सदोष आचरणसे नहीं बचा सकता ( प्रत्येक व्रतके अतिचारोंके लिए देखिए तत्त्वार्थ० ७।२४ ) ।

**२, ३४, ७ बत्तीस अंतराय**—यहाँ सम्भवतः योगके आलोचन, निरपलाप आदि ३२ गुणोंके प्रतिपक्षी विघ्नोंसे अभिप्राय है ( दे० समवायांग ३२ ) ।

**२, ३४, ७ चउवीस गंथ**—यहाँ ग्रन्थ अर्थात् परिग्रहके दस बाह्य और चौदह अंतरंग भेदोंसे अभिप्राय है । **बाह्य परिग्रह**—( १ ) क्षेत्र ( २ ) वास्तु ( ३ ) हिरण्य ( ४ ) सुवर्ण ( ५ ) धन ( ६ ) धान्य ( ७ ) दासी ( ८ ) दास ( ९ ) कुप्य, और ( १० ) भाण्ड ।

**अन्तरङ्ग परिग्रह**—चार कषाय—क्रोध, मान, माया, लोभ; नौ नोकषाय अर्थात् हास्य, रति, अरति, शोक, भय, जुगुप्सा, स्त्रीवेद, पुरुष वेद, नपुंसक वेद; तथा दर्शनमोहका मूलभेद मिथ्यात्व ।

**२, ३४, ९ केवल अहिणाण** ( केवलज्ञान )—यह मति आदि पाँच प्रकारके ज्ञानोंमें अन्तिम ज्ञान

है, जिसकी प्राप्तिसे जीव केवली व परमात्मा होकर मुक्तिका अधिकारी हो जाता है।

**२, ३७, ११ लिहिक्किवि रिच्छिहि अइञोथक्कउ**—ब्रह्मा और रीछनीके आख्यानसे सम्बन्ध है।

**२, ४०, ६ मूढत्तय**—तीन मूढताओंके नाम ये हैं–(१) लोकमूढता (२) देवमूढता तथा गुरुमूढता ( दे० रत्नकरण्ड० २२–२४ )।

**२, ४०, ७ छुडयद्दण** ( षडायतन )—सच्चे देव, शास्त्र और गुरु तथा इनके माननेवाले ये छह आयतन कहलाते हैं।

**२, ४३, ४ पंच वि दंसणइं**—यहाँ दर्शनावरण कर्मके नौ भेदोंमें-से (१) निद्रा, (२) निद्रानिद्रा (३) प्रचला (४) प्रचलाप्रचला और (५) स्त्यानगृद्धि, इन पाँच भेदोंसे अभिप्राय प्रतीत होता है।

**२, ४४, २ अट्ट रउद्द भिडिय सुहझाणें**—आर्त्त और रौद्र ये दो अशुभ ध्यान धर्म और शुक्ल इन दो शुभ ध्यानोंसे भिड़ गये।

**जोयहुँ तिण्णि सल्लया**—तीन शल्य अर्थात् मिथ्यात्व, माया और निदान, मन वचन काय रूप त्रियोगसे युद्धमें भिड़ गये।

**२, ४६, १ आसव बंध गुणहं दह लंपड**—यहाँ द्रव्य और भाव रूप दो आस्रव तथा उनसे उत्पन्न होनेवाले ज्ञानावरणादि आठ कर्मबन्ध इन दसका उत्तमक्षमादि दश गुणोंसे विरोधका अभिप्राय प्रतीत होता है।

**२, ४६, ७–८ उपसम सेढिय खाइय भूमि**—आध्यात्मिक दृष्टिसे सांसारिक जीवकी हीनतम अवस्था मिथ्यात्वसे लेकर अयोगकेवली नामक गुणस्थान तक विकासकी चौदह भूमिकाएँ या श्रेणियाँ मानी गयी हैं। इनमें सातवाँ गुणस्थान अप्रमत्त विरत नामक है, जहाँसे आगेके गुणस्थानोंपर चढ़नेकी दो सीढ़ियाँ हैं। जब जीव मोहनीय कर्मकी प्रकृतियोंका उपशमन करता हुआ आगे बढ़ता है तब वह केवल ग्यारहवें गुणस्थान उपशान्तमोह तक ही चढ़ पाता है, ऊपर नहीं, व वहाँ से पुनः नीचेकी ओर गिरता है। यह उपशम श्रेणी कहलाती है। किन्तु सातवें गुणस्थानसे आगे जीव यदि मोहनीयकर्मका क्षय करता हुआ आगे बढ़ता है तब वह ग्यारहवें गुणस्थान उपशान्तमोहमें न जाकर सीधा बारहवें गुणस्थान क्षीणमोहमें पहुँचता है और वहाँसे नियमित तेरहवें व चौदहवें गुणस्थानोंसे होकर मुक्ति प्राप्त करता है। यह क्षपक श्रेणी कहलाती है।

**२, ४६, ५ पणर पमाय**—पन्द्रह प्रमादोंके लिए देखिए १, ६, १ के आसव (आस्रव) का टिप्पण।

**२, ५२, १ पाव पयडी**—(पाप प्रकृति)—ऊपर १, ३३ के टिप्पणमें ज्ञानावरणादि आठ कर्मोंकी भेदरूप १४८ प्रकृतियाँ बतलायी जा चुकी हैं। वे जीवको इष्ट व अनिष्टकारी होनेकी अपेक्षा पुण्य और पाप इन दो भेदोंमें विभाजित की जा सकती हैं। जीवके ज्ञानादि मूल गुणोंका घात करनेवाले ज्ञानावरण, दर्शनावरण, मोहनीय और अन्तराय, इन चारों घातिया कर्मोंकी सैंतालीस प्रकृतियाँ तथा शेष चार अघातिया कर्मों की अहितकारी त्रेपन प्रकृतियाँ, इस प्रकार कुल सौ प्रकृतियाँ पाप रूप हैं और शेष अड़तालीस पुण्य रूप हैं ( दे० तत्त्वार्थसूत्र ६।३ )

ॐ

# शब्द-कोष

( यहाँ संख्याङ्क मयणपराजयचरिउके क्रमशः संधि, कडवक और पंक्तिके सूचक हैं। ताराङ्कित देशी शब्द हैं। यही सब नहीं, विशेष शब्द ही लिये गये हैं )

अइअ—अतीत, २,३७,११
अइहार—अतिहार, २,७५,१०
अक्खदाण—अक्षयदान, २,७८,१३
अक्खिय—आख्यात, १,१७,१०
अखअ—अक्षय, १,३१,६
अग्गल—अग्रल, १,७,५
अच्छर—अप्सरस् २,७८,७
अज्जेवण—अ + जीमन, अनशन २,६९,६
अणखालउ—अस्खलित १,१४,५
अणयार—अनाचार २,५४,२
अणवज्ज—अनवद्य १,२०,४
अणुहुत्त—अनुभुक्त २,३७,१४
अण्ण—अनृण १,२५,९
अण्णाण—अज्ञान २,१८,२
अथेर—अ + स्थविर, अजर १,३१,६
अद्ध—अर्द्ध २,७५,८
अब्बंभण—अब्रह्म, अब्रह्मचर्य १,३३,१२
अमाण—अमान, अमाप, अनन्त २,७,७
अम्हार—अस्माकम् (हि० हमारा) १,२५,११
अवत्थ—अवस्था १,२४,५
अवर—अपर ( हि० और ) १,१५,४
अवसवण—अपशकुन २,२४,४
असमद्धय—असमृद्ध या असमध्वज २,१९,७
अंकुड—अंकुश २,१६,१; २,७१,२
अंचिय—अर्चित १,१,२
आण—आ + नी, लाना १,११,५
आण—आज्ञा १,२२,३; १,२६,२
*आभिट्ट—आघृष्ट ( हि० आ भिड़ना ) २,३१,२;२,४६,४
आयण्ण—आकर्ण २,१६,११
आसंघ—आ मिल (आसज्ज धातुसे) २,२२,२
आहाकम्म—अधःकर्म २,७२,९
इत्थ—अत्र १,२३,५
*इव्वहिं—इदानीम् ( हि० अभी ) २,२८,६; २,४८,५
ईसा—ईर्ष्या १,१४,४
उच्छर—उत्सृ, उच्छल २,३०,२;२,४६,८
उच्छल्ल—उत्सृ ( हि० उछलना ) २,३७,१
उच्छु—इक्षु १,५,२;१,१८,२
उद्धंत—उद्धत २,४,२
उप्पाड—उत्पाट २,२२,३
उब्भ—उद्भू, स्थित ( मराठी-उभा ) २,१५,१;२,२४,४
उब्भड—उद्भृत, उद्भट १,२४,४;२,५,२; २,१६,१०
उम्माय—उन्माद २,५७,२
उम्माह—उन्माथ १,४,५
उवाअ—उपाय २,१६,५
उव्वर—उद्वृ १,२६,४
ऊणाहिउ—ऊनाधिक २,८१,१४
ऊस—ओष १,१४,८
ऊसर—अपसर २,२२,८
एकट्ट—एकत्र ( हिं० इकट्ठा ) २,२४,३
एत्तहिं—अत्र २,२,१
एवहिं—इदानीम् २,५५,१०
ओसर—अपसर २,५८,७
ओहट्ट—अवघट २,६६,५
कगलंत—कंकाल ? २,१९,११
कडक्ख—कटाक्ष २,७८,३
*कडयड—कटकट २,८१,७
कडित्त—कटित्र ( सं-कटित्राण ) २,१५,२
कण्ह—कृष्ण ( कविके दूसरे भ्राता ) १,२,३
कत्थ—कुत्र १,२१,९
कयरव—कृत + रव-°विण १,८,२
कलुण—करुण २,६६,१०
*कल्ल—श्वस् ( हि० कल ) १,३३,१

कवणु—कः (हि० कौन) २,१६,९; २,६१,५
कव्व—काव्य १,३,३
⁂कसमस—कसमसाना २,५५,१०
कह्—कथ्, °मि १, ३, ३
कह्—कथा १,३,३
किंकर—कविके ज्येष्ठ भ्राता १,२,२
कुद्दाल—कुद्दाल २,१६,२
⁂केर—सेवा १,२२,४; १,२६,३
कोवंड—कोदण्ड १,५,२
⁂खट्ट—खट्वा ( हि० खाट ) २,५५,७
⁂खडफड—छटपटाना २,५५,१३
खत्तिय—क्षत्रिय २,७,१०
⁂खलभल—क्षोभ ( हि० खलमलाहट ) २,५२,१५
खवल—क्षोभ ( हि० खलबलाना ) १,३०,४; २,२२,४
खंध—स्कन्ध २,५२,१३
खीण—क्षीण १,२३,२; १,२५,१०
खुज्ज—कुब्ज १,१४,६
खेव—क्षिप्र १,२३,६
गज्ज—गर्ज्, °जेइ १,६,४
गलगज्ज—गल + गर्ज् १,७,५
गहिल्ल—गृहीत १,१४,२
गंजिअ—मर्दित १,७,१
गारव—गौरव २,१६,१०; २,१८,४
गाह—आग्रह १,१९,५; २,५५,८
गिज्झावलि—गृद्ध्रावलि २,२३,२
⁂गूणि—गौन १,१४,७
⁂गोह—योद्धा २,५५,३
घडथाव—घटस्थाप २,७८,९
⁂घडहड—घडघड (हि०घड़घड़ाना) २,९,५
घर—गृह २,६८,३
घरिणि—गृहिणी १,१३,५
⁂घरप्फरि—घरपटक २,२२,८
⁂घल्ल—क्षिप् २,११,१; २,२८,१; २,४०,८
⁂घुम्ममाण—भ्रमन् ( हि० घूमता हुआ ) २,३७,६
⁂घुम्माण—भ्रान्त, भ्रममान २,७२,२
घुलिय—घुलित, चलित २,७८,५
चक्कि—चक्री २,६२,५

⁂चड—आरुह १,१०,५; २,१,१; २,१०,१ २,२५,१३; २,५७,३; २,७८,२
⁂चणय—चणक ( हि० चना ) २,५५,१०
चत्त—त्यक्त १,१,४
⁂चप्प—दंश ( हि० चबाना ) २,१५,१
चम्मक्क—चमत्कृत २,६६,४
चलवलिय—चलित २,५२,१५
⁂चव—वच् १,२७,४
⁂चंग—वर, सुन्दर (हि० चंगा; म० चांगला) २,५५,७
चंगएव—चङ्गदेव ( कविके पिताका नाम ) १,२,१
⁂चारहडि—चारभटी, शौर्य १,३७,१०; २,५५,५
चित्त—चित्रा (कविकी माताका नाम) १,२,२
चुक्क—च्युत २,३७,११
चोय—चोद, प्रेर २,६४,५
⁂छज्ज—सज्ज् °ज्जेइ १,६,४; २,४,७
छडयदृण—षडायतन २,४०,७
⁂छड्डु—मुच् २,२८,३; २,५५,९
⁂छंड—मुच् ( हि० छोड़ना ) १,१९,८; १,२०,१; १,२१,१७; २,४९,४; २,५२,२
⁂छड्डाविअ—मोचित १,७,२, (हि०छुड़ाना)
छम्म—छद्म ( हि० छल ) १,१९,१२
छव्वासय—षडावश्यक १,२१,८; २,४,९
छित्त—क्षिप्त २,७५,३
⁂छिंक—छींक २,२४,२
⁂छुट्ट—मुक्त ( हि० छूटना ) १,२६,५
⁂छुट्ट—मुच् २,१३,८
⁂छुडु—क्षुद्रं ( हि० तुरन्त ) १,२४,५
⁂छुडु—स्फुट २,५५,८
छुद्ध—क्षिप्त २,३४,३
छुह—क्षिप् २,५५,५
छोह—क्षिप् २,२२,५
जयवत्त—जयवार्ता १,१,५
जंप—जल्प १,१७,६
⁂जंपाण—झाँपी, पालकी १,२९,३
जाणिअ—ज्ञात १,४,२
जावहि—यावधि; ( जाव-यावत् + हि ) १,३१,१०

जित्थु—यत्र १,३७,१०
जुज्झण—योधन २,५५,२
❀जोअ—दृश् १,१९,१
❀जोड—योज् ( हि० जोड़ना ) १,१६,३
❀जोव—दृश् २,५३,२
झड—झट २,१३,५
झत्ति—झटिति २,५५,१०
❀झम्प—आच्छाद् ( हि० झाँपना )
२,५१,२; २,५९,१
झा—ध्या २,६८,५
झाण—ध्यान २,४४,२
झीण—क्षीण २,६७,१
डम्भ—दम्भ १,९,३
❀ढुक्क—प्राप्त, आगत २,६६,२
णअ—नी २,४०,१३
णमंस—नम् २,४०,८
णव—नम् °विवि १,३,१
णाण—ज्ञान २,७,७
णास—न्यास २,४,१३
णाह—नाथ १,१९,५
❀णिअ—दृश् १,२५,११
णिग्गंथपह—निर्ग्रन्थपथ १,१७,१
णिप्पज्ज—निष्पद्य १,१४,६
णिब्भच्छ—निर्भर्त्स्ना २,११,१
❀णिय—दृश् °विणु १,८,१;
°येवि १,८,३; १,१३,१; १,२०,२;
१,२१,१३; १,२३,३; २,६४,३;
२,७४,१
णियपुण—नैपुण्य १,२,३
णिव्वेअ—निर्वेद १,१७,८
णिसुण—नि + श्रु °णेवि १,८,१
❀णिहाल—दृश् २,२१,४
तक्क—तर्क ( शास्त्र ) १,४,२
तट्ठ—त्रस्त २,६१,४; २,७५,१
❀तत्ति—चिन्ता १,२९,१
❀तलार—तलवर ( हि० कोतवाल )
१,१९,१५
तिज्जअ—तृतीय १,२,४
❀तिडिपिडन्त—तड़फड़ाते हुए २,३७,२
तिरिय—तिर्यक् २,५२,१२

तिल्लोअ—त्रैलोक्य १,७,४
तुरय—त्वरित २,५७,४
तोड—त्रोट १,१४,६; २,२२,३; २,६९,३
❀तोरी—तव २,२२,७
थक्क—स्थित १,२३,३; २,२५,४; २,३१,७;
२,३७,११; २,४६,३
❀थक्क—स्था २,२२,६
❀थट्ट—ठाठ १,३५,११
❀थट्ट—समूह २,४६,१०
❀थप्पड—चपेटा २,१९,८
❀थरहरंत—कम्पायमान १,२७,८
थविय—स्थापित १,२१,१६
थंभण—स्तम्भन २,५७,२
था—स्था २,३१,३
❀थाड—सम्भवतः स्थाप २,५२,१२
थाम—स्थाम १,३५,६; २,५७,४
थुण—स्तु °हि १,२,५
थेर—स्थविर ( वृद्ध ) १,९,२
दइच्च—दैत्य २,३१,७
दइय—दैव १,१७,१०
दक्ख—दृश् १,३७,११
❀दडक्क—दरकना २,६६,७
दलवट्टण—मर्दन, दलन २,३४,६
❀दवत्ति—झटिति २,६५,३
दंडाहिउ—दंडाधिप २,६,५
दाइच्च—दायादत्व ( बैर ) १,१७,८
❀दाव—दर्श १,१४,१०; २,१३,९
दाव—दाप् १,२६,५
दिक्ख—दृश् १,२०,५; २,६३,५
दिण्ण—दत्त १,२०,५
दियवर—द्विज° ( कविका लघुभ्राता )
१,२,४
दुइत्तु—दौत्य १,१७,१०
दुम्मह—दुर्मथ १,३३,१७
दुरंज—दुरंज्य १,१३,५
दूवत्त—दूतत्व ( दौत्य ) १,१३,५
दूस—दोष २,६९,३
देक्ख—दृश् २,६९,१२
दोहासिअ—विहसित १,८,२
❀धगधगंत—धगधगायमान २,२२,५

धणहर—धनुर्धर,धनुष २,६२,१
धयवडा—ध्वजपताका १,३६,१
❀धवक्क—धौंकना २,२२,६
❀धसक्क—धसकना २,६६,९
❀धाह—धाड़ देना २,४३,१
धिट्ठि—धृष्टि १,३,५
धियत्तिय—धिक्कृत, आतंकित २,३१,१३
पइस—प्रविश् १,२३,७; १,२६,४
❀पइं—त्वया १,३३,१
❀पचार—उपालम्भ २,६०,२
पच्छत्त—प्रायश्चित्त (हि०पछतावा) २,४,१४
पच्छाय—प्रच्छाद २,५९,१
पच्छित्त—प्रायश्चित्त २,१८,३
पच्छिल—पृष्ठ ( हि० पीछे ) २,२४,२
पड—पत् २,५५,१३
पडिखलण—प्रतिस्खलन २,५४,३
पणव—प्रणम् °विवि १,१,४
पणमामि १,३,२
❀पबोल्ल—प्रवच् २,४१,१
पयज्ज—प्रतिज्ञा २,४,१०
पयड—प्रकट् °मि १,१,५
पयत्त—प्रयत्न १,२३,५
पयाउ—प्रताप २,४०,३
परमप्पय—परमात्मन् १,१,४
परिघुलिय—परिघुलित, परिभ्रमित २,५८,४
परिचत्त—परित्यक्त १,१९,१०
परियत्त—प्रवृत्त, प्राप्त २,७,९
परिसक्क—परिसर्प २,६६,९
पलित्त—प्रदीप्त २,५८,८
पवत्तिय—प्रवर्तित २,३१,१२
पहंतर—पथान्तर १,१७,२
❀पहुत्त—प्राप्त (सम्भवतः प्रभूतसे) १,१७,२; १,३३,१०; २,४,१०; २,१५,४; २,७८,८
पाड—पात् २,५२,१२
पारावत्त—परावृत्त २,३१,८
पासड—पाषंड १,३०,३;२,४३,४
पिच्छ—प्रेक्ष १,१०,५;२,४१,२
पुज्जिय—पूजित १,१,३
पुडइणि—पुटकिनी, कमलिनी पत्र ( हि० पुरैण ) २,५८,१०

पुप्फुवंतु—फूत्कुर्वन् २,२३,१
पूस—स्पृश् २,१६,१२
पेल्ल—प्रेर् २,४१,२
पेसणु—प्रेषण् १,१६,५
❀फरहत्थ—फहराता हुआ फर + हस्त – फल (ढाल) + हस्त २,३०,४
फरहरंत—स्फरत् ( हि० फहराता हुआ ) २,९,१
फाड—स्फाट् ( हि० फाड़ना ) २,६१,५
फार—स्फार् २,७६,१
फिक्कार—फेत्कार् २,२३,२
फुडक्क—स्फुट् २,६६,७
फुडु—स्पष्ट १,२४,५
फुसिय—स्पृष्ट २,१८,५
फेड—स्फेट् ( हि० फेरना ) १,१६,२
वलद्द—बलीवर्द (हि० बैल, बलद)२,६२,५
बहिर—वधिर ( हि० बहरा ) २,९,२
वंझा—वन्ध्या १,१४,७
बंभ—ब्रह्मा १,२७,३
बंभचेर—ब्रह्मचर्य २,४,६
बीयअ—द्वितीय १,२,३
बुण—वा ( हि० बुनना ) २,५५,७
❀बुल्ल—वच् ( हि० बुलाना ) १,११,४; १,३१,१;२,४८,४;२,६२,४
❀बोल—वच् १,१४,१;१,१६,२
❀बोल्ल—वच् १,१७,१२;१,२१,१८;२,२९, २;२,४०,५
बोहणिय—बोधनिका ( हि०सीख ) २,२०,२
भउँ—भूमि २,२५,५
भज्ज—भज्य, मग्न २,५५,३
भडवाय—भटवाद,[वीरत्व २,५८,८
भत्ति—भक्ति १,३,२
भर—स्मृ २,१५,२
भवित्ति—भवित्री, भवितव्यता १,२९,५
भिक्खारिअ—भिक्षाचारिन् (हि० भिखारी) १,९,३
भिच्च—भृत्य १,१७,८
❀भिड—आक्रम् ( हि० भिड़ना ) २,४४,२;२,४६,२
भिंभल—विह्वल १,११,१;१,३५,१०; २,६४,४

*भुल्ल—विस्मृ ( हि० भूलना ) १,११,३; १,१४,२;१,१९,४
मउड—मुकुट २,५८,४
मच्छर—मात्सर्य १,१९,८
*मडप्फर—मदभरित ( गर्वसे भरा हुआ ) २,२९,२
मयगल—मदगल, हस्ती १,२९,३
मल—मृद् १,२,५
महल्ल—महत् ( प्रधान ) १,५,४;१,१७,६; १,१९,६
*म्हारी—अस्माकम् (हि० हमारी) २,४३,७
*मंड—बल १,२०,३
माइय—मात ( हि० समाना ) १,२१,९
मिल्ल—मेल १,१९,५
मुग्गर—मुद्गर २,६५,२
मुण—ज्ञा ( ज्ञा ) १,१२,१
मुत्तय—मुक्त + क १,१०,२
*मुरुक्क—मुड़ना २,६३,२
मुव—मुच् २,५५,५
*मुसमूरण—भंजन, दलन २,८१,९
*मेरउ—मम ( हि० मेरा ) २,७२,४
मेल—मेल १,११,५
*मेल्ल—मोच् १,१७,५
*मेल्ल—मुच् २,७३,१
मोकल्ल—मोच् १,१७,१
मोकल्ल—मुक्त १,२३,१
रइ—रच् १,३,३
*रसमस—मिसमिसाना २,५२,१६
*रंडत्तण—वैधव्य (हि० रंडापा) २,५५,१४
राघअ—कविका कनिष्ठ भ्राता १,२,४
रिच्छि—रिक्षी ( रीछनी ) २,३७,११
*रीण—क्लिष्ट १,२३,२
*रोल—कोलाहल ( हि० रोला ) २,४२,१
*लइ—लो, शीघ्र २,५५,५
लइय—ला ( धा० ), गृहीत २,४०,९
ल + एप्पिणु—ला ( हि० लेना, लेकर ) १,१९,१५
लग्ग—लग्न २,५५, ४
लट्ठि—यष्टि २,६२,१
*लयअ—लात ( हि० लिया ) १,१८,२
*लल्लक्क—ललकार २,३१,४
लहुआ—लघुका १,२,५
लित्त—लिप्त १,९,२
लीह—रेख १,३५,४; २,१५,२; २,४८,२
*लुग्गड—रुग्ण, मग्न २,१९,१२
*ल्हिक्क—लुप् २,३१,११;२,३७,११
*वइयरु—वृत्तान्त १,१९,८
वइसारिय—उपसारित (हि० समीप बैठाया) १,२१,२०
वच्च—व्रज् १,१३,३
वच्छल्ल—वात्सल्य १,२१,७
वट्ट—वृत्त १,१४,९
वर—वार् २,४०,१३
ववस—व्यवसो २,५२,११
वंभचेर—ब्रह्मचर्य १,२१,८
विउत्थ—विस्तृत २,५१,२
विक्खाय—विख्यात १,२४,४
विग्गह—विग्रह ( समास या वैर ) १,४,२
विग्गुत्त—विकृत २,१९,११
विग्घ—विघ्न १,३,१; १,२१,१५
विण्णत्त—विज्ञप्त १,२३,७
विण्णव—विज्ञप् २,२६,२
वित्त—वृत्त ( हि० बीता ) २,२०,२
विदिगिंछि—विचिकित्सा १,३७,३
विद्दवण—विद्रवण १,३,१
विद्दाण—विद्राण १,१४,१;१,१७,७
विप्फर—विस्फर् २,७६,१
वियप्प—विकल्प १,१९,३
विरइअ—विराजित १,५,५
विवरम्मुह—विपराङ्मुख २,५०,२;२,७४,४
विवाअ—विवाद १,२५,१; २,१६,५
विसट्ट—विस्तृत, विकसित २,२,४;२,३१,२
विसण—व्यसन १,३३,७
विसहसेण—वृषभसेन ( प्रथम तीर्थंकर आदिनाथके गणधर )१,३,२
विहड—विघट् २,४६,८
*विहडप्फड—विह्वल २,७५,४
विहलंघल—विह्वल २,४९,४
विहाइय—विभावित १,२१,९; १,३५,९
*विंवुल्ल—वि + वच् १,२९,४

# शुद्धि-पत्र

## सन्धि–१

| पद्य | पंक्ति | अशुद्ध | शुद्ध |
|---|---|---|---|
| ३ | १ | विग्ध- | विग्घ- |
| ९ | ३ | भिक्खां- | भिक्खा- |
| ११ | ४ | तुज्झ | तुज्झ |
| ११ | ५ | मेलाबहि | मेलावहि |
| १३ | ४ | विणट्ठइ | विणट्ठइ |
| १४ | १ | बोलतु | बोलंतु |
| १४ | ६ | खुज्जें | खुज्जें |
| १४ | १० | पट्ठविहि | पट्ठवहि |
| १४ | ११ | पट्ठवहि | पट्ठवहि |
| १६ | ४ (अनु.) | पैर पकड़कर | पैरोंको प्रणामकर |
| १७ | ५ | भेल्लिय- | मेल्लिय- |
| १७ | ९ | विप | वि |
| १८ | ३ | चल्लिऊ | चल्लिउ |
| १९ | १३ | सभाविज्जइ | संभाविज्जइ |
| १९ | १४ (अनु.) | सुप्रशस्तभावमें | श्रुतशास्त्रमें |
| २१ | ४ | ससंजभ | ससंजम |
| २४ | ४ | बिक्खाय | विक्खाय |
| ३३ | २ (अनु.) | कुमद | कुमत |
| ३३ | १५ | असियर तिक्ख समाणु | असियर-तिक्ख-समाणु |
| ३५ | ४ (अनु.) | शेष राजाओंका भी सम्मान करक | आशीर्वाद ग्रहण करके |
| ३५ | ९ (अनु.) | मृत्योंकी | भृत्योंकी |
| ३६ | ४ | रउददु | रउद्दु |

## सन्धि–२

| पद्य | पंक्ति | अशुद्ध | शुद्ध |
|---|---|---|---|
| २ | १ | -पूरंयं | -पूरयं |
| ४ | ११ (अनु.) | महाप्रभु | महापथ |
| ७ | ८ | वार | वीर |
| १० | २ (अनु.) | सिद्ध भूमिको अपना लक्ष्य बनाकर | सिद्धभूत स्वरोदयका विचार करके |
| १० | ६ (अनु.) | हमारे रहते आपका ऐसा करना | अब हमारा यहाँ रहना |
| १२ | २ | उज्झिवि | उब्भिवि |
| १९ | ७ | मइअहियउ | मई अहियउ |
| २१ | ६ | का | को |
| ३७ | ४ | भउ | भड |

| पद्य | पंक्ति | अशुद्ध | शुद्ध |
|---|---|---|---|
| ३७ | ४ (अनु.) | तीनों | तीनों भट |
| ३८ | २ | अजउतिहुवणे | अजउ तिहुवणे |
| ४० | ९ | रउद्द | रउद्दें |
| ४३ | २ | मिच्छतें | मिच्छत्तें |
| ४३ | ४ (अनु.) | पाखण्ड महाशय | सहस्रों पाखण्ड |
| ५२ | ३ | तडयइड् | तडयडइ |
| ७० | २ | धाविउरणंगणे | धाविउ रणंगणे |
| ८१ | ४ (अनु.) | लेश | लेख |